वैदिकशास्त्रों पर दृष्टि देवे तो स्पष्ट प्रतीत होगा कि वैदिक बातें कही वा कीइ गई सो सब जैनशास्त्रों से नमूना इकठी करी है"। संपूर्ण पत्र और ५१ अर्थवाला श्री आत्मारामजी महाराज की स्तुतिरूप मालाबंध काव्य तत्त्वनिर्णयप्रासाद ग्रंथ के पृष्ठ ५२६–५२८ पर छपा है।

इतना ही नहीं, एक युरोपियन विद्वान डॉकटर ए. एफ. रुडोल्फ हार्नेल साहब ने भी, जो संस्कृत प्राकृत के सुप्रसिद्ध पंडित थे, श्री आत्मारामजी महाराज की स्तुति संस्कृत श्लोकों में की है, उनमें से केवल एक श्लोक यहां उद्धृत करते हैं—

> दुराग्रहध्वान्तविभेदभानो !, हितोपदेशामृतसिंधुचित्त ! ।
> सन्देहसन्दोहनिरासकारिन् !, जिनोक्तधर्मस्य धुरंधरोऽसि ॥

और देखिये–आज से अनुमान ४० वर्ष से भी पहिले चिकागो ( अमेरिका ) में संसार के सर्व धर्मों का सम्मेलन हुवा था, जिस के संबंध में The world's Parliament of religions ( दी वर्ल्डस पार्लिमेंट ऑफ रिलिजन्स ) नाम की किताब छपी थी, उस के पृष्ठ २१ पर श्री आत्मारामजी महाराज की मूर्ति छपी है, उसके नीचे लिखा है कि:—

"No man has so peculiarly identified himself with the interests of the Jain community as Muni Atmaramji. He is one of the noble band sworn from the day of initiation to the end of life to work day and night for the high mission they have undertaken. He is the highest priest of the Jain community and is recognised as the highest living authority on Jain religion and literature by Oriental scholars."

ज्यों ज्यों हिंदी–ग्रंथों का प्रचार और उपयोग बढ़ता गया, त्यों त्यों श्री आत्मारामजी महाराज में भी अन्यान्य ग्रंथों के रचने का उत्साह अधिकतर होता गया। आप ऐतिहासिक योग्यतासम्पन्न थे। आप औत्पातिक्यादि बुद्धि के भी धनी थे। आप ने श्री ऋषभदेव भगवान से लेकर अपने और अपने शिष्य–प्रशिष्यों तक २४ तीर्थंकरों, ऋषि, मुनि, आचार्यों की वंशावलि वृक्षाकार तैयार की, जिस २ समय में जो २ धर्म, संप्रदाय और गच्छादि होते रहे, सब का संक्षिप्त वर्णन इस में लिखा है। नाम है जैन–मत–वृक्ष–शाखा, प्रशाखा, फल, फूल, पत्रादि में ऐतिहासिक विषय हीरे मोतीयों की तरह ऐसी चतुराई से जड़े हैं कि उसकी सज धज को देखकर किसी से भी बिना प्रशंसा किये नहीं रहा जाता। यह एक दर्शनीय वस्तु है।

श्री आत्मारामजी महाराज की अनुपम बुद्धि और विद्याबल का प्रताप था कि आप प्रत्येक विषय में सकल कलाकुशल थे। इतिहास में निपुण, खंडनमंडन में चुस्त, अनेक

प्रकार की राग-रागनीयों में पूजायें, भजन, स्तवन बनाने में प्रवीण, आप युरोपियन विद्वानों के अमुगम, असाधारण और गंभीर प्रश्नों का संपूर्ण और संतोषकारक उत्तर देते थे, तब ही तो युरोपियन विद्वान 'मदीयनिखिलप्रश्नव्याख्यातः शास्त्रपारग' ऐसे उद्गार निकालते थे। आप ने ऊपर के दोनों ग्रंथों से बड़ा एक और ग्रंथ रचा। नाम रखा 'तत्त्वनिर्णय-प्रासाद' आठ नौ सो पृष्ठ का एक बड़ा दलदार ग्रंथ है। नाम रखने में भी युक्तियुक्त अपूर्व कल्पना की है। तत्त्वों के निर्णय का प्रासाद-महल। जैसे महल मंदिर स्तंभो के आधार खड़े होते हैं, वैसे ही ग्रंथकर्त्ता ने ३६ स्तंभो पर तत्त्व-निर्णय का प्रासाद-महल की रचना की है। प्रत्येक स्तंभ विविध प्रकार के रोचक व चित्ताकर्षक प्रकरणों से विभूषित है। एक बार ग्रंथ हाथ में लेकर छोड़ने को जी नहीं चाहता-यह ग्रंथकर्त्ता के पांडित्य और षट्शास्त्रपारगामित्व की प्रामाणिक साक्षी है।

सब जगत् जानता है कि श्री आत्मारामजी महाराज दीक्षा लेकर २२ वर्ष ढूंढिये (स्थानकवासी) साधु रहे, संवत् १९३२ में शुद्ध संप्रदाय की दीक्षा श्रीमद् बुद्धिविजयजी महाराज के करकमलों से स्वीकार की। आपने ढूंढिया पंथ क्यों छोड़ा, इसका सविस्तर वृत्तान्त आप के जीवनचरित्र में छपा है, यहां तो केवल इतना ही लिखने का विषय है कि ढूंढियों को सत्य जैन धर्म का ज्ञान कराने के लिये समकितसार के खंडनरूप सम्यक्त्वशल्योद्धार ग्रंथ रचा, मूर्तिपूजा, मुहपत्तिचर्चा आदि अनेक विषयों पर सांप्रदायिक शास्त्रीय प्रमाणों और युक्तियों का एक अद्भुत संग्रह है।

लेख बढ़ जाने के भय से अब हम श्री आत्मारामजी महाराज के विरचित हिंदी ग्रंथों की नामावलि देकर लेख समाप्त करते हैं।

१ ईसाईमतसमीक्षा (मुद्रित होनेवाली है)।
२ जैनमत का स्वरूप।
३ जैन धर्म विषयिक प्रश्नोत्तर।
४ चतुर्थस्तुति निर्णय, दो भाग।
५ आत्मविलास, भजनावली।
६ स्नात्रपूजा।
७ वीस स्थानकपूजा।
८ अष्टप्रकारीपूजा।
९ सतरहभेदी पूजा।
१० नवपदपूजा।
११ नवतत्त्व यंत्र सहित।

पूर्वोक्त प्रमाणयुक्त लेख से सिद्ध हो गया है श्री आत्मारामजी महाराज की हिंदी समय के अनुसार और अतीव उपयोगी थी और है।




भारत प्रसिद्ध बाबू बद्रीदासजी जैन मंदिर, कलकत्ता.



# अर्हन् मतोद्धारक आचार्य आत्मारामजी

( ले० लक्ष्मण रघुनाथ भीडे-पूनासिटी )

अर्हन्मत अनाद्यनन्त होने से उसका नाश कभी नहीं होता है। तो भी समकित के अभाव से कालप्रभावानुसार भव्य जीवों में भी उसके बारे में मतमतान्तर हो जाते हैं। मिथ्या अभिप्राय के कारन अर्हन्मत को जब लोग विपरीत प्रकार से मानने लग जाते हैं तब मतोद्धारकों की जरूरत होती है। इसलिये मत-संस्थापक तीर्थङ्कर जैसे अतीत काल में हुए हैं, वर्तमान काल में हो चुके हैं और अनागत काल में होनेवाले हैं और मतप्रचारक सिद्ध, आचार्य, उपाध्याय तथा सर्व साधु तीनों कालों में होते हैं वैसे ही मतोद्धारक भी हुआ करते हैं। प्रसिद्ध न्यायाम्भोनिधि जैनाचार्य श्रीमद् विजयानंदसूरीश्वरजी महाराज ऐसे मतोद्धारकों में से ही एक है।

मतोद्धारक कुछ नई बात नहीं कहते है। और सनातन जैन सिद्धान्त में नई बात क्या कही जा सकती है? अतीत चोवीस तीर्थङ्करो में पहेले तीर्थङ्कर भगवान ने जो फर्माया सो ही तीनों काल के तीर्थङ्कर, सिद्ध, आचार्य, उपाध्याय और सर्व साधु कहा करते हैं। फिर भी लोगों में जिस प्रकार अर्हन्मत को मानने में भ्रम हुआ हो उसी प्रकार किसी तीर्थंकर, सिद्ध, आचार्य, उपाध्याय और सर्व साधु के कुछ उपदेश में फरक मालूम होता है। जिन सिद्धान्त त्रिकालाबाधित होने से उसमें तो फरक नहीं है लेकिन भ्रमजन्य मान्यता में फरक होजाता है। यह फरक बड़ा भारी हो तो उसको निकालनेवाला महात्मा युग-प्रवर्तक गिना जाता है।

श्रीमद् विजयानंदसूरीश्वरजी का अपरनाम आत्मारामजी है क्यों कि आप पहेले स्थानकवासी साधु थे। अपने आत्मारामजी महाराज भी युगप्रवर्तक हैं क्यों कि आप ने श्वेताम्बर जैनों में खास करके पञ्जाब के जैनों में नया युग ही शुरू कर दिया। जिनबिम्ब

का पूजन मूर्तिपूजा है और मूर्तिपूजा पञ्च महाव्रत का खण्डन करने में कारन होता है यह जो भ्रम फैला हुआ था सो आप ने दूर करके जिनबिम्ब का पूजन मूर्तिपूजा (Idol-worship) नहीं है, ध्येयपूजा (Ideal-worship) है, यह बात आप ने श्रावकों को समझा दी। आप ने कई चैत्यालयों का जीर्णोद्धार किया, कई जिनबिम्बों की प्रतिष्ठा की और सङ्गित काव्यमय पूजाएं बनाकर प्रतिमा पूजन में रुचि पैदा की।

स्थानकवासी सम्प्रदाय में सद्गुरुभक्ति का जितना महत्त्व देखा जाता है उतना मूर्तिपूजकों में नहीं देखा जाता; लेकिन सद्गुरु तो प्रत्यक्ष सद्देव है। इसलिये आप ने सद्गुरु का स्वरूप कहकर उसकी सेवा का महत्त्व श्रावकों को बताया और स्वयं सद्गुरु बने। आप के पूज्य पट्टधर मुनिश्री विजयवल्लभसूरि महाराज ने आप की समाधि बनाकर सद्गुरुपूजन की सुविधा की। इस प्रकार आप ने सद्देव तथा सद्गुरु के मूर्ति की पूजा ध्येयपूजा की दृष्टि से श्रावकों में फैलाई। आप के पहेले कितनेक मुनिवर भी सच्छास्त्र नहीं पढ़ते थे। इस के कारन जिनागमज्ञ जैनाचार्य और उपाध्याय विरले पाये जाते थे। तो फिर जिनशास्त्रमर्मज्ञ श्रावक-श्राविकाओं की बहुत ही त्रुटि थी इस में आश्चर्य क्या! आप ने बहुत कठिनाइयाँ पार करके स्वयं शास्त्राध्ययन किया और पाठशालाएँ खोलकर सभी के लिये सुविधा कर दी। आप ने बहुत ग्रन्थ लिखे। खण्डनमण्डन पर सभाएँ की और अर्हन्मतप्रचार किया।

इस प्रकार सद्देव, सद्गुरु और सच्छास्त्र की पूजा, सेवा तथा अध्ययन–अध्यापन का प्रबन्ध चैत्यालयों, उपाश्रयों और पाठशालाओं के द्वारा करके आप ने समकित की शुद्धि की है। पञ्जाब, राजस्थान तथा गुजरात में जो जिनमन्दिर, उपाश्रय, पाठशालाएँ, ग्रन्थप्रकाशन कार्यालय और समाचार पत्र हैं तथा उनकेद्वारा जैनों में जो सम्यग्ज्ञान, दर्शन, चारित्र का वर्धन हो रहा है सो आप की ही कृपा है। इन साधनों का प्रचार करने के कारन ही आप युगप्रवर्तक माने जाते हैं और इन साधनों के द्वारा अर्हन्मत का प्रचार करने में आप ने सफलता हासल की। इसीलिये आप अर्हन्मतोद्धारक समझे जाते हैं। आप के ये साधन ही ऐसे है कि जो आप के स्वर्गगमन के बाद आप के धर्मप्रचार का कार्य बढ़ाते हुए आप का स्मरण चिरन्तन कर रहे हैं।

आप को नहीं देखते हुए भी आप के धर्म प्रचारके साधन से ही जिन हजारों भव्य जीवों को सम्यक्त्व की प्राप्ति हुई है उनमें से मैं भी एक हूँ। आप के "अज्ञानतिमिरभास्कर" तथा "जैनतत्त्वादर्श" इन दो ग्रन्थराजों को पढ़ने से ही मुझे समकित की लब्धि हुई और हाल में

पूना के आत्मानन्द ग्रन्थालय की वजह से ही मेरे से जिनधर्मानुराधन हो रहा है। मुझे आप के दो महान् ग्रन्थ मिले और सम्यग्ज्ञान की लब्धि हुई। आप के पट्टधर मुनिश्री विजयवल्लभसूरीश्वरजी के कारन ही मेरी प्रमादवशता दूर होकर मैं हररोज सदेवदर्शन, सच्छाख्याध्ययनादि करने लगा और धर्मध्यान में नीरत हुआ। मेरा आर्त्तध्यान दूर करने में भी आप के शुभ नाम का ग्रन्थालय ही कारन है। इस प्रकार आप की धर्मप्रभावना है।

१९२२ की बात है। राष्ट्रीय सभा के विविध प्रचारकार्यों में लगा हुआ मैं छे बरस कर्णाटक में रहा। उसमें से यह दूसरा साल है। बेलगाम जिले के नीपाणी गाम में तब मैं राष्ट्रीयशाला में अङ्ग्रेजी, हिन्दी, सायन्स और धर्मशिक्षा का अध्यापक तरीके रहता था। इस गाम में श्वेताम्बर जैनों की ठीक बस्ती है। जैनधर्म के ग्रन्थों का अच्छा संग्रह भी है। कुछ ग्रन्थ लेकर पढ़ना मैं ने शुरू किया और आत्मारामजी के जैनतत्त्वादर्श तथा अज्ञान--तिमिरभास्कर ये दो ग्रन्थ पढ़ने से मेरी सब धार्मिक शङ्काएँ दूर हुईं। जन्म से मैं शाङ्करमत का स्मार्त ब्राह्मण हूँ। तो भी वैष्णवमत का प्रभाव बचपन में मेरे दिल पर होने से क्रियाकाण्ड के साथ२ भजन, कीर्तनादि की अभिरुचि भी मेरे में पेदा हुई। स्नान, सन्ध्या, देवपूजन, स्वाध्याय, देवदर्शन, पुराणश्रवणादि धर्माचार के छे बरस के ज्ञानपूर्वक पालन से मेरी मनःशुद्धि हुई और दृष्टि विशाल हुई। इसी कारन मै ने द्वैत, विशिष्टाद्वैत, शक्तिविशिष्टाद्वैत आदि मताचार्यों के, तथा पारसी, महम्मदी, ईसाई, यहूदी, शिख आदि धर्म संस्थापकों के कुछ ग्रन्थ पढ़े। षड्दर्शन, उपनिषदादि प्राचीन ग्रन्थ भी देखे। कुछ थिऑसॉफिस्ट सज्जनों के सम्बन्ध में आने से पाश्चिमात्य तत्त्वज्ञान के तथा अन्यान्य धर्मग्रन्थ भी बाचने को मिले। सार्वजनिक कार्य की रुचि होने से अनेक समाचार पत्र तथा अन्यान्य ग्रन्थ पढ़ने को मुझे विद्यार्थीदशा से ही आदत है। यह कहने का मतलब यह कि सार्वत्रिक ज्ञान मैं ने पा लिया था और वह भी धर्माचार के पालन के साथ।

इस बाचन से सब दर्शन, धर्म, पन्थ, मत मुझे एकान्तिक लगे। मैं ने सोचा कि इन सब का समन्वय करनेवाला एक ही धर्म हो तो कितना अच्छा होगा? श्रुति, स्मृति, पुराणोक्त सनातन हिन्दूधर्म में यह समन्वय कुछ अंश में दृग्गोचर होता है। लेकिन उसमें भले के साथ बूरे का भी धर्म के नाम पर सङ्ग्रह किया गया है। फिर भी एकान्तिक मतवाले अपनी अपनी खिचड़ी अलग पकाते रहते ही हैं। थिऑसॉफिकल लोग ने इस दृष्टिसे कुछ प्रयत्न किया है। तो भी हरएक धर्मवालों को अपना एकान्तिक आग्रह नहीं छोड़ता। ब्राह्मो,

आर्य, बहेवी आदि नूतन धर्मपन्थ भी तात्त्विक समन्वय करने में असमर्थ हैं। म. गान्धी में ये समन्वयवृत्ति मुझे प्रतीत हुई और १९२१ में मैं आप का चेला बना। लेकिन मेरी तत्त्वज्ञान के समन्वय की तृष्णा नहीं बूझी। जब मैं ने आत्मानन्द महाराज के ग्रन्थ देखे और उनके वाचन से जब प्रतीत हुआ कि जैनधर्म के स्याद्वाद या अनेकान्तवाद में द्वैताद्वैत, क्षणिकशाश्वतवाद आदि सभी द्वंद्वों का समन्वय किया है। जब देखा कि रत्नत्रय में ज्ञान, उपासना तथा क्रियाकाण्ड इन तीनों मोक्षमार्गों की आवश्यकता एकसाथ बतलायी है। और जब मैने पढ़ा कि पञ्चपरमेष्ठी के ध्येयस्वरूप ईश्वर जैनधर्म में होते हुए ईश्वरकर्तृत्व का अभाव है तब मैं उस पर लट्टू हो गया और तब से आजतक जिनवाणी पर मेरी श्रद्धा कायम है और कायम रहेगी।

मैं चाहता था कि जिनसिद्धान्त के किसी अङ्ग पर आत्मानन्द शताब्दि स्मारकाङ्क के लेख लिखूँ। जिनशास्त्र का हरएक अङ्ग परिपूर्ण, अप्रतिम और त्रिकालाबाधित मुझे लगता है। लेकिन आत्मानन्द महाराज के संबंध में मेरे जो भाव है उनको ही जाहिर करना मैं ने उचित समझा। और और विद्वान जिनशासन के एकेक अङ्ग पर लेख जरूर भेजेंगे। इसलिये विस्तृत लेख लिखना भी ठीक नहीं। मुझे इस लेख में यही बताना है कि जिन-शासन का सर्व संग्राहक होते हुए अतीव शुद्धस्वरूप महाराज साहब के ग्रन्थों से ही मुझे ज्ञात हुआ कि जो स्वरूप एक ही धर्म में पाने की तृष्णा मुझे कईक वर्षोंसे लगी थी। इस-लिये मैं आत्मानन्द महाराज साहब का सदैव ऋणी हूं। जो आनन्द मुझे प्राप्त हुआ सो सभी भव्य जीवों को मिले यही मेरी कामना है। यह आनन्द कोई दे नहीं सकता है। हरएक को यह लेना पड़ेगा। मात्र साधन साहित्य दूसरा दे सकता है—अस्तु।

ये साधनसामग्रियाँ आत्मानन्द महाराज ने हमारे लिये उपलब्ध कर दीं। यही महाराज साहेब का हमारे पर उपकार है। आचार्य साहेब का हमारे उपर यह मोटा कर्जा है। हमें आचार्यऋण से मुक्त होना चाहिये। धर्मप्रभावना करना यह हरकोई श्रावक का कर्तव्य है। आत्मानन्द शताब्दि के महोत्सव पर भी धर्मप्रभावना के कुछ स्थायीकार्य होने चाहिए। आचार्य महाराज के पट्टधर विजयवल्लभसूरि महाराज ने आत्मसंवत् शुरू करना, आत्मानन्द जैन सभा स्थापन करना, आत्मानन्द मासपत्रिका चलाना, आत्मानन्दसमाधिमन्दिर बान्धना और जगह जगह पाठशालाएँ खोलना ये पांच प्रतिज्ञाएँ की थीं। पट्टधर आचार्य ने ये प्रति-ज्ञाएँ कैसी पूरी की और भव्यजीवगण इन सुविधाओं से कैसा लाभ ऊठाते हैं सो जैनजनता अच्छी तरह से जानती है। अब कुछ आगे बढ़ना चाहिए।

श्री हंस वि. म., आ. म. श्री विजयवल्लभसूरि, प्र. श्री कांति वि. म., म. श्री कर्पूर वि. म.



आ. श्री विजयानंदसूरि ( आत्मारामजी ) महाराज, श्री वृद्धिचंद्रजी ( वृद्धि वि. म. ), श्री मणिविजयजी म. दादा,
श्री वृद्धिचंद्रजी म., आ. श्री विजयकमलसूरि.

आचार्य महाराज के सभी ग्रन्थ आजकल के हिन्दी में मात्र पुनर्मुद्रित करने चाहिए, क्यों कि शुद्ध हिन्दी में वे लिखे जायँ तो बहुत ही प्रभावक होंगे। आचार्य के नाम की धर्मशाला पाठशालाएँ तथा ग्रन्थसङ्ग्रहालय जगह जगह स्थापित किये जायँ। एक आत्मानन्द मिशन भी खोला जाय कि जो जैनसङ्गटन और शुद्धि का कार्य देश–विदेशों में करे। आत्माराम अनाथालय भी होने चाहिएं। महाराज साहेब गरीब क्षत्री के यहाँ पैदा हुए। आप का प्रतिपाल एक श्रावक वणिक ने किया इसीलिये आप जैन साधू बने; नहीं तो जरूर आर्यसमाजी बनते अथवा गृहस्थी होते। इस से आत्माराम अनाथालय की आवश्यकता भलीभाँति प्रतीत होती है। जैनसमाज धनी है उसको अनाथालयों की जरूरत नहीं यह मात्र भ्रमणा है। उसको छोड़के अनाथालय के रूपमें ही आत्मानन्द महाराज का शताब्दि स्मारक किया जाना चाहिए। ऐसे अनाथालय छोटे बड़े सभी जाति के स्त्री–पुरुषों के वास्ते जगह जगह होने चाहिए। ये और दूसरे नये तरीके के प्रभावनाओं से ही हम आचार्यऋण अदा कर सकते हैं।

महाराज साहेब को स्वर्गवासी हुवे करीब २ चालीस बरस हुवे। इस काल में हमने क्या प्रगति की है? आप के पट्टधर श्रीमद् विजयवल्लभसूरिजी महाराज ने आप का स्मरण ताजा रक्खा और आप के शुभ नाम से बहुत कुछ कार्य किये इसीलिये आज हम आप के शताब्दि का स्मरण कर रहे हैं। अब आप के शताब्दि के स्मारक की वजह से और आगे बढ़ना ही चाहिए। काल–परिस्थिति ध्यान में लेकर आप ने अपने जमाने में आगे बढ़कर धर्मप्रभावना की और अच्छा दाखला हमारे सामने रक्खा। अब हम को भी आप के रास्ते से ही चलना चाहिए। मैं यही आशा करता हूं कि शासनदेव हम सब को धर्मकार्य में कालोचित मार्गों में आगे बढ़ने की शक्ति दे और आचार्यऋण से हमारी मुक्ति होकर हम मोक्षमार्ग के लायक बनें। तथास्तु। वर्धतां जिनशासनम्।



## अंबालाशहर में

# गुरुदेव स्मारक संस्थायें



( ले० श्री ज्ञानदास जैन M. Sc., LL. B. )

**विद्यया सुखमश्नुते । सा विद्या या विमुक्तये ।**

लार्ड कर्ज़न ने एक बार कहा था ' यह जैन जाति भारत के आधे व्यापार की मालिक है। इसके पास धन की प्रचुरता है। ये लोग अच्छे देश तथा राजभक्त हैं।"

ठीक है यह सब ठीक है। परन्तु यह मानना होगा कि सब प्रकार के सांसारिक सुखों को भोगनेवाली इस जाति में एक बड़ी भारी खामी है–वह है विद्या की कमी।

श्रीमद्विजयानंदसूरि महाराज ने १९. वीं शताब्दि में अवतार धारण किया। उन्हों ने जैनों के धार्मिक संस्कारों को प्रौढ़ बनाने के लिये अपनी सारी शक्ति लगाई। संस्कृत और प्राकृत ग्रंथों का अनुशीलन कर के उनका निचोड़ हिंदी में–लोगों की बोलचाल की भाषा में–उपस्थित किया, जिस से इस समाज की धार्मिक भावनायें उत्तेजित हों और धर्म की उन्नति हो।

उन्हों ने एक सुविज्ञ वैद्य की भांति जैनसमाज की नाड़ी देखी। रोग का अनुभव किया और ओषधि भी निश्चित कर दी। उनके एक ही वाक्य में सारा निदान गर्भित है:—
"जैन मंदिरों की आवश्यकता है सही परन्तु उन मंदिरों में पूजा करनेवाले भगवान के पूजारी उत्पन्न करने के लिये सरस्वती मंदिरों की भी नितांत आवश्यकता है।"

पंजाब की दशा विशेषतया शोचनीय थी। उन्हों ने पंजाब की रक्षा का भार अपने शिष्यरत्न श्रीवल्लभविजयजी को सौंपा। निर्वाचन ठीक ही हुआ। श्रीवल्लभविजयजी ने भी गुरुवाक्य को लक्ष्य में रखते हुए अपनी सारी शक्ति का व्यय विद्याप्रचार में लगा दिया। आप ने अपने विहार में यथा अवसर अपने भक्तों का ध्यान विद्याप्रचार की ओर आकर्षित किया और अब भी कर रहे हैं।

आप ने सन् १९०० में अंबाला शहर में चातुर्मास किया। अंबाला शहर में जैनों की खासी वस्ती है। श्वेतांबर जैनों के भी काफ़ी घर हैं परन्तु उनके बालकों की शिक्षा का उस समय कोई प्रबंध न था। आप के उपदेश से एक पाठशाला खोली गई। विद्याप्रचार का यह बीज अंकुरित हुआ। उनके आशीर्वचनों का यह फल है कि अब वह एक फूलाफला वृक्ष बनकर ' श्री आत्मानंद जैन हाईस्कूल ' के रूप में दृष्टिगोचर

हो रहा है जिस की सुस्निग्ध छाया में सैंकड़ों विद्यार्थी विश्राम पाचुके हैं, पारहे हैं और पाते रहेंगे। भगवन्! हमारी भावनायें सफल हों!

आप ने यह शिक्षाप्रचार का कार्य किसी एक श्रद्धालु भक्त को सिपुर्द नहीं किया परन्तु इस कार्य को स्थायी करने के लिये एक सभा भी स्थापित कराई वह है-श्री आत्मानंद जैन सभा-अंबाला शहर। इस सभा ने आजतक समाजसेवा का जो कार्य किया है, जो संस्थायें स्थापित की हैं उनका किञ्चित् विवरण नीचे दिया जाता है।

**श्री आत्मानंद जैन सभा**—का उद्देश शिक्षाप्रचार और सामाजिक कुरीतियों का निराकरण ही रहा है। और इसके प्रयास से समाज में देवभक्ति, गुरुभक्ति और संघशक्ति की उत्तरोत्तर वृद्धि होती रही है जिस का परिणाम यह है कि आज पंजाब में श्वेतांबर जैन समाज में अंबाला का स्थान मुख्य है।

शिक्षाप्रचार के निमित्त जो पाठशाला स्थापित हुई थी उसने कुछ वर्ष अच्छा उपयोगी कार्य किया। तत्पश्चात् स्थानीय आवश्यकताओं के कारण उसे प्राइमरी स्कूल का रूप देदिया गया। आवश्यकतायें बढ़ती गईं जिनके कारण सन् १९१८ में इसे लोअर मिडल स्कूल, सन् १९२० में अपर मिडल स्कूल और १९२२ में हाईस्कूल कर दिया गया; परन्तु पंजाब शिक्षा-विभाग के हस्ताक्षेप के कारण १९२३ में हाईकी दोनों श्रेणियां बंदकर दी गईं और पुनः १९२६ में खोल दी गईं।

सन् १९१३ में बालिकाओं की शिक्षा के लिये मुनिश्री लब्धिविजयजी ( वर्तमान आचार्य श्रीविजयलब्धिसूरि ) महाराज के चातुर्मास में श्रीआत्मानंद जैन कन्या पाठशाला भी स्थापित करदी गई।

**श्री आत्मानंद जैन ट्रैक्ट सोसायटी**—साधारण जनता में धर्मप्रचार करने के अभिप्राय से सन् १९१५ में यह सोसायटी स्थापित हुई। यह सोसायटी १९३० तक खूब चली। इस ने भिन्न २ धार्मिक तथा सामाजिक विषयों पर १०८१ ) पुस्तकें प्रकाशित की थीं।

**आत्मानन्द**—पंजाबनिवासियों की मांग हुई कि समाचार पत्र भी जारी करदिया जावे जिस से समाज के और जैन जगत् के समाचार मिलते रहें। इस कारण से ट्रैक्टों को बंदकर के आत्मानंद मासिक पत्र निकाला गया। अकेली ट्रैक्ट सोसायटी इस बोझ को संभालने के लिये सर्वथा अशक्त थी। श्री आत्मानंद जैन गुरुकुल (पंजाब) गुजरांवाला तथा श्री आत्मानंद जैनमहासभा (पंजाब) अंबालाशहर ने आर्थिक सहायता दी और तीनों के खर्च से यह पत्र चलने लगा; परन्तु दुर्भाग्यवश महासभा तथा गुरुकुल की ओर से आर्थिक सहायता बंद होजाने के कारण अक्तुबर १९३३ में यह पत्र भी बंदकर दिया गया। जो कुछ सेवा इन ट्रैक्टों से या इस पत्र से समाज की हो सकी है वह भी स्तुत्य है।

**श्री आत्मानंद जैन पब्लिक रीडिंग रूम**—सन् १९२१ में कुछ जैन नवयुवकों के प्रयास से यह रीडिंग रूम खोल दिया गया। अच्छे २ दैनिक, साप्ताहिक तथा मासिक

पत्र मंगवाये गये। स्थानीय म्युनिसिपल कमेटी से १००) की वार्षिक सहायता भी मिलने लगी। इस वाचनालय से अंबाला शहर की जनता की अच्छी सेवा हो रही है।

श्री आत्मानंद जैन लायब्रेरी—सन् १९२२ में अंबाला जैन समाज के अहोभाग्य से श्री मुनि वल्लभविजयजी का चातुर्मास दूसरी बार यहां हुआ। इस चातुर्मास में तीन चार कार्य अच्छे महत्त्व के हुवेः—

१—आप ने स्वर्गत न्यायांभोनिधि श्री विजयानंदसूरि महाराज का तथा अपना सर्व पुस्तक संग्रह अंबाला में रखना निश्चित किया और लायब्रेरी की स्थापना की। श्री मंदिरजीमें जो पुराना भंडार था वह भी मिल गया। श्री मुनि राजविजयजी ने भी अपना कितना ही हस्तलिखित संग्रह यहीं देदिया।

इस पुस्तकालय में ७७७ हस्तलिखित शास्त्र. ५४७ मुद्रित शास्त्र तथा भिन्न २ भाषामें और विषयों को सर्वोपयोगी ६०८९ पुस्तकें हैं जिन से जैन अजैन सभी लाभ उठाते हैं।

२—श्री आत्मानंद जैन स्कूल की बिल्डिंग के लिये आप के उपदेश से २२ हजार रुपया जमा हुआ जिस से यह संस्था स्थायी हो गई।

३—श्री आत्मानंद-शिक्षावली-जैन बालिकाओं और बालकों को समुचित रूप से धार्मिक शिक्षा देने के लिये पुस्तकों का हिन्दी भाषा में अभाव देखकर आप के सदुपदेश और प्रोत्साहन से एक शिक्षावली तैयार की गई जिस के चार भाग प्रकाशित हो चुके हैं और पंजाब, मेवाड़, मारवाड़ादि प्रांतों में पढ़ाये जारहे हैं। इसका श्रेय भी श्री आचार्य महाराज को ही है।

भारत-इतिहास संशोधन—समाजसुधार और शिक्षाप्रचार के अतिरिक्त यह एक और बड़े महत्त्व का कार्य है जिस का सब को गर्व होना चाहिये। जैनों का अपना कोई सुंदर सुसंबद्ध और प्रमाणिक इतिहास नहीं जिस का हमें खेद है। स्वयं जैनों में अपने इतिहास के विषय में बहुत कुछ मतभेद है। इसी कारण से पाश्चात्य विद्वानों ने भारतवर्ष के इतिहास में जैनों के विषय में बहुत कुछ अंडबंड लिखा है। हमारे भारतीय विद्वान् भी स्वतंत्र खोज का कष्ट न उठाकर उन्हीं पाश्चात्य विद्वानों की पुस्तकों के उद्धरण तथा अनुवाद प्रकाशित करदेते हैं। इनमें से अधिकांश पुस्तकें स्कूलों में हमारे बालक-बालिकाओं को पढ़ाई जाती है जिस का परिणाम यह होता है कि जैन धर्म के विषय में उनके विचार भ्रांत एवं कुत्सित होजाते हैं जिनका कुप्रभाव आयुभर रहता है; क्यों कि-" यन्नवे भाजने लग्नः संस्कारो नान्यथा भवेत्।"

सभा की दृष्टि इस ओर गई। लेखकों तथा प्रकाशकों को युक्तियों और प्रमाणों से वास्तविकता का परिचय दिया और उन्हें अपनी भूल सुधार के लिये बाधित किया। इन पुस्तकों के दूसरे संस्करणों में संशोधित विवरण ही छपे हैं। ऐसी एक दर्जन से



लाला रतनचंद जैन-ट्रेझरर
श्री आत्मानंद जैन महासभा
अंबालासीटी ( पंजाब )



बा० कीर्तिप्रसादजी जैन
B. A., LL. B.
भूतपूर्व मानद अधिष्ठाता
श्री आत्मानंद जैन गुरुकुल (पंजाब) गुजरांवाला.

प्रेसीडेन्ट श्री आत्मानंद जैन गुरुकुल
गुजरानवाला ( पंजाब )



लालाजी श्री माणेकचंदजी जैन

सेक्रेटरी श्री आत्मानंद जैन गुरुकुल
गुजरानवाला ( पंजाब )



बाबू अनंतराम जैन

अधिक पुस्तकों का संशोधन हो चुका है। इसका सुविस्तृत वृत्तांत जानने के लिये सभाद्वारा प्रकाशित 'भारतवर्ष का इतिहास और जैनधर्म' पुस्तक पढ़ियेगा। इसके अतिरिक्त सभा ने और भी पुस्तकें प्रकाशित की हैं।

पिछले वर्षों में सभा की ओर से बहुत से विद्यार्थियों को छात्रवृत्ति भी दीजाती रही है। यह विद्यार्थी भिन्न २ कॉलेजों में उच्च शिक्षण प्राप्त कर रहे थे।

**श्री आत्मानंद जैन हाईस्कूल**—इस हाईस्कूल में ( शाखाओं सहित ) ५७५ विद्यार्थी हैं। यह हाईस्कूल पंजाब-शिक्षाविभागद्वारा स्वीकृत है और मिडल तथा प्राइमरी शाखाओं को एड ( सहायता ) भी मिलती है। पंजाब युनिवर्सिटी से इस का संबंध है और मैट्रिक्युलेशन की परीक्षार्थ तैयारी कराई जाती है। इस स्कूल में अंग्रेजी, गणित, भूगोल, इतिहास, संस्कृत, फारसी, उर्दू, हिंदी, साइंस, सिविक्स हाइजीन आदि विषय पढ़ाये जाते हैं। मिडल की श्रेणियां बढ़ई तथा खिलौने बनाने का काम भी सीखती हैं। प्राइमरी विभाग में महाजनी हिंदी भी पढ़ाई जाती है। धर्म शिक्षण का प्रबंध भी संतोषप्रद है। छोटी श्रेणियों में शिक्षावली और ऊंची श्रेणियों में स्वतंत्र स्कीम के अनुसार शिक्षा दी जाती है। आनरेरी धर्माध्यापक ब्रह्मचारी शंकरदासजी की निःस्वार्थ सेवा का छात्रों के चरित्र पर अच्छा प्रभाव पड़ता है। साधारण परीक्षाओं के साथ धर्म की परीक्षायें भी ली जाती हैं। प्रश्नपत्र बाहिर से मंगवाये और बाहिर ही देखे जाते हैं। सर्वप्रथम रहने-वाले विद्यार्थी को विजयानंद जयन्ती ( ज्येष्ठ सुदि ८ ) को लाला कालूमल चांदनमल बाबू-स्वर्णपदक भी दिया जाता है और दूसरे नंबरवाले को रु. ७) का पारितोषिक सभा की ओर से मिलता है।

कुल २३ अध्यापकों में से २१ ट्रेंड हैं। सभी अपने २ कार्य में दक्ष हैं इसीकारण स्कूल की शिक्षण-अवस्था सराहनीय है। मैट्रिक्युलेशन और वर्नैक्युलर फाइनल परीक्षाओं के परिणाम अब तक बहुत ही अच्छे रहते रहे हैं।

व्यायाम, ड्रिल, स्काउटिंग, चरित्रगठन आदि की ओर विशेष ध्यान दिया जाता है।

जून १९३१ तक स्कूल श्री आत्मानंद जैन गंज में लगता रहा। यह एक लंबी चौड़ी मंडी है जिसकी उपर की मंजिल में स्कूल लगा करता था। मकान श्वेतांबर जैन पंचायत का है। दुकानों की आमदनी से स्कूल को आर्थिक सहायता मिल जाती है। जून १९३१ में शहर से बाहिर स्कूल की अपनी दर्शनीय बिल्डिंग की प्रतिष्ठा बड़ी धूमधाम से हुई। तत्पश्चात् स्कूल इस नये मकान में चला गया।

स्कूल के साथ एक अच्छा बोर्डिंग हाऊस भी है। जिसमें इस समय ५६ विद्यार्थी रहते हैं। उनकी देखभाल के लिये दो डाक्टर और वैद्य भी नियुक्त हैं। स्कूल के सभी विद्यार्थियों की साल में तीन बार डाक्टरी परीक्षा का प्रबंध भी किया गया है। परिणाम की सूचना विद्यार्थियों के घर भेज दी जाती है।

## अंबाला ( पंजाब ) में स्थापित संस्थाएं

श्री आत्मानंद जैन कन्या पाठशाला में १६३ कन्यायें शिक्षा प्राप्त करती हैं। चार अध्यापिकाओं की देखरेख में इस पाठशाला का कार्य भी अच्छा हो रहा है। धर्म-शिक्षण के लिये श्री आत्मानंद जैन शिक्षावली पढ़ाई जाती है।

इसप्रकार ये संस्थायें जैनों में ही नहीं प्रत्युत अजैनों में भी व्यावहारिक तथा धर्मशिक्षा का प्रचार कर रही हैं। सर्वसाधारण में जैन धर्म के विषय में जो भ्रम-मूलक विचार हैं उनके निराकरण का यह उपाय सर्वश्रेष्ठ सिद्ध हुआ है। आशा है कि जैन संस्कारों से अलंकृत यह संतति भविष्य में अपने सुविचारों और सुचरित्र से जैन धर्म का ही क्यों भारतवर्ष का भी मुख उज्ज्वल करेगी।

इन संस्थाओं के प्रबंध के लिये एक मैनेजिंग कमेटी बनी हुई है जो सरकारद्वारा रजिस्टर्ड है। सारी आमदनी और खर्च का रीतिपूर्वक हिसाब रक्खा जाता है जिसे सभा की ओर से निर्वाचित आडीटर पड़ताल करते हैं। स्कूल का हिसाब सरकारी आडीटर भी पड़ताल करता है।

इन सब स्कूलों का वार्षिक खर्च २० हजार रुपये के लगभग है जो फीस, सरकारी ग्रांट और दानादि से पूरा किया जाता है। दोनों प्राइमरी स्कूलों और कन्या पाठशाला में कोई फीस नहीं ली जाती। लगभग ५ हज़ार रुपये साल का घाटा समाज को पूरा करना पड़ता है।

यहां यह उल्लेख कर देना भी अनुचित न होगा कि धार्मिक त्योहारों पर सभाओं तथा मेलों का प्रबंध करने के लिये श्री आत्मानंद जैन नवयुवक मंडल चार पांच साल से अच्छा कार्य कर रहा है। श्री मंदिरजी में आरती का प्रबंध मंडल ही करता है। मंडल की अपनी एक भजन मंडली और बैंड भी है।

प्रार्थना है कि यह संस्थायें इसीप्रकार सुचारु रूपसे अपना कार्य कर के धर्म और समाज का गौरव बढ़ाती रहें।






[ लेखक—यति श्री बालचन्द्राचार्यजी महाराज-खामगांव ]

स्वनामधन्य, युगप्रधान आचार्य श्रीमद्विजयानन्दसूरिजी ( उर्फे आत्मारामजी ) महाराज का पुनीत नाम जैन संसार सें भलीभांती परिचित है। आप ने अपने जीवनकाल में ऐसे २ महत् कार्य किए हैं कि जिसके लिए जैन जगत् आप का सदा ऋणी रहेगा। वर्तमान युग की आदि में आप एक क्रांतिकारी महापुरुष हो चुके है। आप के लिखे हुवे महत्काय ग्रंथ और विशाल व विद्वान् शिष्य समुदाय इस बात के लिए साक्षीभूत विद्यमान है। एवं आप की जीवनघटनाएँ अनेक सुयोग्य लेखकोंद्वारा लिखी जाकर प्रकट हो चुकी हैं। फिर मेरे सरीखा क्षुद्र लेखक क्या विशेष लिख सकता है? परंतु शताब्दि के उपलक्ष्य में जो विशेषांक प्रकाशित होनेवाला है उसके लिए एक लेख भेजदेने की, आचार्यसम्राट् श्रीमद्विजयवल्लभ-सूरीश्वरजी ने मेरे को आज्ञा की एवं शताब्दि अंक के सम्पादक सुहृद्वर श्रीयुत मोहनलाल दलीचंद देशाई बी. ए., एलूएल्. बी. एडवॉकेट, बंबई हाईकोर्ट ने भी भार देकर कहा। उक्त दोनों सज्जनों की प्रेरणा से यह लेख लिखने का सौभाग्य प्राप्त हुआ।

लेख लिखने बेठा तब मैं इस विचार में पड़ गया कि मैं क्या लिखूँ? क्यों कि न तो मैं आप के साथ में रहा हूँ सिर्फ दर्शनमात्र मेरे को हुआ है और अन्य लेखकों का चर्वित चर्वणकर के कुछ लिखना मुझे पसंद नहीं। तब लिखना तो भी क्या? इतने में एक बात का स्मरण हो आया कि आत्मारामजी महाराज बड़े मंत्रवादी थे, इस विषय पर किसी भी

लेखक ने कुछ भी नहीं लिखा अतएव इसी विषय पर मेरा अनुभव प्रकट कर देना योग्य समझ कर प्रस्तुत लेख लिखना प्रारंभ किया।

स्वर्गीय आचार्य के विद्वान् शिष्य स्व. विद्यासागर, न्यायरत्न श्रीमद् शांतिविजयजी महाराज के साथ में कुछ वर्ष रहने का मेरे को प्रसंग मिला था। जैनशास्त्रों का अवलोकन मै ने आप के साथ में रहकर किया था। वे मेरे पर बड़ा प्रेम रखते थे। उनके पास धन-लोलुप अनेक यति–श्रावक जाते रहते थे और वे इतने उदार थे कि सब को कुछ न कुछ देकर विदा करते थे। द्रव्य रखने पर भी वे इतने विरक्त–त्यागी थे कि आया और खर्च किया। कभी किसी में उन्हों ने रकम जमा नहीं की और न व्याज उपजाया, परंतु मेरा और उनका निःस्वार्थ प्रेम था। मै ने उनसे कभी कुछ भी नहीं मांगा और न कुछ लिया; बल्कि मैं ने मेरे आश्रम में महिनों तक रखकर उनकी सेवा की थी। हम जब २ साथ में रहते थे तब रात्री के समय पर किसी एक विषय पर ज्ञानचर्चा हमेशा ही किया करते थे। इस बात का मुझे स्मरण है कि शांतिविजयजी महाराज प्रसंगवश अनेकवार श्री आत्मारामजी के संबंध में अनेक घटनाओं के वृत्तांत मुझे कहकर सुनाते थे। एक वार हम दोनों आनन्द से बैठे हुए वार्तालाप कर रहे थे उस समय मैं ने प्रश्न किया कि—"आपने रोगापहारिणी, अपराजिता, श्री सम्पादिनी आदि जैन विद्याएँ किन से प्राप्त कीं?" तब शांतिविजयजी ने कहा कि—"ये विद्याएँ मेरे परमोपकारी गुरु आत्मारामजी महाराज ने प्रसन्नतापूर्वक दी हैं।" मैं ने फिर प्रश्न किया कि—"आप के गुरुजी ने किस से प्राप्त कि थी? ढूंढिया पंथ में थे तब या पश्चात्?" उत्तर मिला कि—"मेड़ते में एक वयोवृद्ध यतिजी रहते थे। वे बड़े मंत्रवादी और सदाचारी थे। उनको कोई सुयोग्य शिष्य नहीं था इसलिये वे विद्याएँ उन्हों ने किसी को नहीं दी थीं और आत्मारामजी महाराज वहांपर गये तब उन वयोवृद्ध यतिजी ने आत्मारामजी से कहा कि—"तुम महापुरुष हो, तुम्हारे द्वारा जैन धर्म की महती प्रभावना होनेवाली है, यह योगबल से मुझे ज्ञात हुआ है इसलिए मैं तुम को सिद्धविद्याएँ देना चाहता हूँ जिनको साधन करने की भी आवश्यकता नहीं है। केवल पाठ करने से कार्य होजाता है। तब आत्मारामजी महाराज ने उत्तर दिया कि—"आप सदाचारी, ज्ञानी, वयोवृद्ध है। मुझे आप अधिकारी समझ के देना चाहते हैं तो मैं ले सकता हूं और उसका उपयोग समय पर धर्म के लिए करता रहूँगा।" पश्चात् यतिजी महाराज ने अनेक सिद्धविद्याएँ बतलाई जिनका उपयोग आप करते रहें। उन यतिजी का नाम भी मेरे से शांनिविजयजी ने कहा था परंतु मुझे स्मरण में नहीं रहा।

वि. संवत् १९४० का चातुर्मास, आप का, शहर बीकानेर (राजपूताना) में हुआ था। उस समय मेरी उमर लगभग ७–८ वर्ष की थी। उस समय मुझे चार पांच हजार श्लोक कंठस्थ थे। मैं व्याकरण पढ़ रहा था। मैं निरंतर मेरे गुरुवर्य प्रातःस्मरणीय श्रीमान् केवलचन्द्रजी सूरिजी के साथ में ही रहता था। उस समय के पढ़े हुवे पाठ आजतक कंठाग्र हैं। प्रातःकाल में जो कुछ पाठ करा देते थे वह मुझे पांच सात दिन प्रातःकाल में पढ़ लेने पर पक्का आजाता था। एक दिन हम दोनों गुरु–शिष्य श्रीगोड़ी पार्श्वनाथस्वामी मंदिर को दर्शनार्थ गये। उक्त मंदिर शहर के बाहिर गोगा दरवाजे से आधा मील की दूरी पर है। हम दर्शनार्थ जा रहे थे और महाराज श्री आत्मारामजी शिष्यसमुदाय के साथ दर्शन करके लौट रहे थे। मार्ग में हमारी मुलाकात हुई। दोनों के परस्पर अभिवादन के पश्चात् ज्ञानचर्चा जो होने लगी तो लगभग आधे घंटे से कुछ अधिक समय तक बातें दोनों में होती रहीं। मैं खड़े २ थक गया और मैं ने अपने गुरुजी से कहा "गुरुजी, अब चलो"; उस समय महाराजश्री ने मेरे से कुछ पूछा भी और मैं ने भी कुछ कहा। इतना अबतक मुझे स्मरण है परंतु क्या पूछा ? और मैं ने क्या कहा ? यह मेरे स्मरण में नहीं है। परंतु मुझे साक्षात्कार जो हुआ है वह बराबर हृदय में अंकित है, क्यों कि उक्त घटना के पश्चात् मेरे गुरुजी से अत्यन्त प्रेम होने से मैं कईबार गया आया था।

महाराजश्री का शहर बीकानेर में आगमन हुआ उस समय कई भव्य श्रावकों की यह इच्छा हुई कि–महाराजश्री का जुलुस ( सामैया ) राजकीय बैन्ड बाजे के साथ बड़े धूम-धाम से किया जाय परंतु राज्य का प्रबंध ऐसा है कि–गच्छपतियों के महल्ले बटे हुवे हैं, अन्य-तर वहां बाजे नहीं बजा सकते। इसलिए बेन्ड मिलना अशक्य था; परंतु मेरे गुरु महाराज ने यह कार्य आसानी के साथ कर दिया। उसके पश्चात् आप की और मेरे गुरुजी की अनेक बार मुलाकात होती रहती थी। खरतरगच्छीय यतिवर्य महोपाध्याय लक्ष्मीप्रधान गणिजी के शिष्य मोहनमुनिजी भगवती सूत्र का अवलोकन महाराजश्री से किया करते थे। बीकानेर के चातुर्मास में यति समुदाय के साथ महाराजश्री का बड़ा संतोष रहा। जो सज्जन यह कहते हैं कि–यतियों का विरोध था यह बात सत्य प्रतीत नहीं होती—अस्तु।

मंत्रवाद के संबंध में एक चमत्कार उस समय यह देखा गया कि–एक सेठिये जाति का श्रावक का पुत्र लगभग १५–१६ वर्ष की उमर का महाराजश्री से दीक्षा लेना चाहता था, परंतु मातापिता का एकलौता पुत्र होने से मातापिता का दीक्षा से विरोध था,

एवं श्वसुर आदि सभी विरोधी थे। महाराजश्री ऐसी दीक्षा देने से इन्कार करते थे। चातुर्मास पूरा हुआ, विहार का समय निकट आता रहा उस समय एक दिन मेरे गुरुजी ने महाराजश्री से कहा "दीक्षा न होना यह अपवाद है।" महाराजश्री ने कहा "आप की इच्छा होगी तो अपवाद नहीं रहेगा।" बस दो चार दिनों में ही सब बातें अनुकूल बन गईं और सर्व-सम्मति से दबदबे के साथ वह दीक्षा हुई। यह चमत्कार देखकर लोक भी आश्चर्यचकित बन गये, एवं मेरे गुरुजी ने भी आपके मंत्रवाद के संबंध में प्रसंगवश अनेक बातें मुझ से कही हुई हैं एवं दिग्विजयी होने का एक मात्र कारण मंत्रवाद है। आप के स्वर्गीय शिष्य श्री शांतिविजयजी को भी आपने अनेक सिद्धविद्याएँ दी थीं जिससे वे भी पूजाए गये एवं उनसे कुछ मुझे भी प्राप्त हुई हैं।

मेरा अनुभव है कि–महाराजश्री ने अपने शिष्य समुदाय में श्रीमद्विजयवल्लभसूरिजी को भी उक्त विद्याएँ अवश्य दी होंगी क्यों कि आप की सेवा इन्हों ने ही विशेष की थी और इसलिये आज आप सर्वत्र दिग्विजयी बने रहे हैं।





# श्री आचार्यदेव का स्मरण

[ले० श्रीयुत शशिभूषण शास्त्री, संस्कृत अध्यापक श्री आत्मानंद जैन हाईस्कूल-अंबालाशहर]

भारतवर्ष की १८ वीं सदी के सुधारकों की जीवनियों पर जब हम विचार करते हैं तो न्यायाम्भोनिधि श्रीमद्विजयानन्दसूरि ( आत्माराम ) महाराज का जीवन, उनके विचार तथा आचरण बहुत उच्च दिखाई देते हैं। आप की गणना उन सुधारकों में नहीं की जा सकती जो कि एक विशेष संप्रदाय के प्रवर्तक होते हैं। जिन का लक्ष्य केवल उदार धर्म को किसी एक सम्प्रदाय की संकुचित परिधि में जकड़ देना होता है। आचार्यदेव श्री आत्मारामजी महाराज एक युगप्रवर्तक महापुरुष थे। साम्प्रदायिक संकीर्ण विचार आप के विशाल हृदय में वास न करते थे। आप पंचमहाव्रतधारी साधु समुदाय के मुकुटमणि थे। आप का उद्देश्य जीवमात्र का कल्याण करना था। सार्वभौम जैन धर्म की शिराओं को समस्त संसार में प्रचारित करना ही आप अपना ध्येय समझते थे।

आचार्यदेव का स्थान संसार के सुधारकों में कौन-सा था, इस को हम दृष्टांत से स्पष्ट करते हैं:—

एक बार दो मुसाफिर एक ही मार्ग पर चले जा रहे थे। एक चौराहे में पहुंचकर उन को भ्रम हुआ कि किधर जायें। वहां उन्हें एक सज्जन मिला। उन्हों ने सज्जन से पूछा— "महाशय, मोक्षनगरी का मार्ग कौन-सा है?" उस सज्जन ने मार्ग का पूरा और पक्का पता बताने के लिये भूमि पर कुछ रेखायें खींच कर एक नकशा बना दिया और समझा दिया कि इस मार्ग पर चल कर ही वे मोक्षनगरी को पहुंच जायेंगे। मुसाफिर चल दिये। उन में एक मुसाफिर तो सज्जन की बताई हुई दिशा पर चलने लगा, पर दूसरा भूमि पर बने हुए नकशे पर ही खड़ा हो गया और उस की रेखाओं पर ही घूमने लगा। इसप्रकार पहला मुसाफिर अपने लक्ष्य पर पहुंच गया पर दूसरा पगभर आगे नहीं बढ़ा, और उस ने अपने को उसी स्थान पर पाया।

युगप्रवर्तक या पथप्रदर्शक आचार्यों का भी यह कार्य होता है। वे भी इस सज्जन की तरह जनता की भलाई के लिये मोक्षमार्ग या भलाई का नकशा खींच दिया करते हैं। जो मनुष्य उनकी दिखाई हुई दिशा में चलते हैं और नकशे को नकशा समझ कर लाभ उठाते हैं, वे तो अपने लक्ष्य पर पहुंच जाते हैं; पर जो उनके नकशे को ही सब कुछ मान-कर उस पर ही घूमते रहते हैं, वे कोल्हू के बैल की तरह आगे नहीं बढ़ते।

श्री आचार्य विजयानंदसूरिजी महाराज भी ऐसे ही पथप्रदर्शक थे। उन्हों ने वह मार्ग दिखाया जिस पर चलने से भलाई हो सकती है।

पुण्यश्लोक, श्रद्धेय श्री आचार्यदेव को भी हमें उनकी इस जन्मशताब्दि के समय एक युगप्रवर्तक या प्रदर्शक रूप में ही स्मरण करना चाहिये। आप ने साधारणतः जनता मात्र में विशेषतः जैन समाज में एक नवयुग का प्रवर्तन कर दिया। आपने उनके आचारविचारों में एक क्रान्ति पैदा कर दी। आज पंजाब के सैकड़ों जैन मन्दिर आप की चिरस्थायिनी कीर्ति को उद्घोषित कर रहे हैं। इस के अतिरिक्त आपकी पुण्यमयी स्मृति में इतस्ततः बनाए हुए अनेक भवन, पुस्तकालय तथा फण्ड आप के नाम को अजर, अमर कर रहे हैं।

आप गुणों के अगाध सागर थे। समस्त शास्त्रों के धुरंधर विद्वान थे। आप के एक ही गुण के संस्मरण से मनुष्य संसार—सागर को तैर सकता है। हम यहां आप के एक ही गुण का कुछ उल्लेख करेंगे।

संसार की महाविभूतियों के जीवनों के अनुशीलन से पता लगता है कि कुविचार, कुरूढ़ि तथा कुप्रथाओं में ग्रस्त जनता को सुमार्ग पर चलाने के लिये जिन गुणरत्नों की आवश्यकता है, उनमें सत्यप्रियता या सत्यनिष्ठा भी एक है। संसार में सत्य के सिवा ऐसा अन्य कोई मुकुट नहीं, ऐसा कोई रत्न नहीं, ऐसा कोई राजदण्ड नहीं और नहीं कोई ऐसा राजछत्र ही है जिसके धारण अथवा ग्रहण करने से मनुष्य सर्वत्र एवं सब के सामने निःशंक तथा निस्संकोच जा सके। यही कारण है कि सत्यनिष्ठ सुधारक निर्भीक भी होते हैं। "सत्ये नास्ति भयं क्वचित्।" वे ऐसे दृढ़ होते हैं कि उनका मन अपनी स्तुति और प्रशंसा की बांसुरी की मधुर तान सुन कर भी डावांडोल नहीं होते। महाप्रतापी राजाओं के भयंकर विरोधों के सामने भी वे तिल भर भी विचालित नहीं होते ठीक कहा है:—

"विघ्नैः पुनः पुनरपि प्रतिहन्यमानाः, प्रारब्धमुत्तमगुणा न परित्यजन्ति।"



श्री आत्मारामजी महाराज शिष्य परिवार सहित १९४१ सूरत के चतुर्मासमें लिया हुआ ग्रुप.

श्री पार्श्वनाथ उमेद जैन बालाश्रम उमेदपुर



जर्मनी के विख्यात सुधारक मार्टिन लूथर के जीवन में भी सत्यनिष्ठा कूट कूट कर भरी हुई थी। इसी कारण वह निर्भय होकर रोम के पोप के विरुद्ध घोर आन्दोलन कर रहा था। इसी सत्यनिष्ठा के बल पर उसने अपने मित्रों को जिन्हों ने उसे वर्मस नगर की शत्रुओं की विराट् सभा में जाने से रोका था, स्पष्ट कह दिया था—" Go and tell your master that though there should be as many devil at Warms as there are tiles on its roof I would enter it." अर्थात् " वर्मस् नगर में यदि उतने ही मेरे शत्रु एकत्रित हो जायें जितनी की यहां की छत पर खपरेलें हैं, तो भी मैं सभा में अवश्य जाऊंगा।"

इस वीरोचित उत्तर को सुनकर उस के मित्र अवाक् रह गये। लूथर निश्चिन्त वर्मस् नगर की सभा में सम्मिलित हुआ और सत्य की जीत का डंका बजाता हुआ वापिस लौटा।

पाठकगण! आइये, अब तनिक अपने श्रद्धेय आचार्यदेव का भी स्मरण करें। उन की सत्यनिष्ठा का अवलोकन करें।

श्रीमद्विजयान्दसूरि महाराजजी का तो समस्त जीवन ही सत्य के प्रेम में रंगा हुआ था। छोटपन से आप में सत्यप्रियता का गुण अंकुरित हो चुका था। जिस समय आप अपने हम-जोलियों से धूली–क्रीडा करते हुए बालसुलभ सरल जीवन बिता रहे थे उस समय खेलकूद में बच्चों के झगड़े को निपटाने के लिये आप को ही प्रमाण समझा जाता था। आप निष्पक्ष होकर सच सच बता दिया करते थे। आप की जीवनी का यही गुण एक मूल मंत्र था। सच्चाई के लिये आप का प्रेम निःसीम था। सत्यार्थ की खोज में आप ने अपने तन को छलनी बना दिया था। शास्त्रों के सच्चे अर्थ की खोजमें आप स्थान स्थान पर घूमा करते थे। जहां भी किसी विद्वान् साधु महात्मा का नाम सुन पाते, वहीं पहुंचते।

पाठकगण! अनुमान लगाइये कि किसी प्रकार की भी सवारी पर न चढ़नेवाले साधु के लिये यह यात्रा कितनी यातनाओं से परिपूर्ण थी। आप कभी पंजाब जाते हैं, कभी मारवाड़। आप का विचार था कि जैनों के ३२ सूत्र जैन सिद्धान्त हैं, पर सत्यार्थ का अन्वेषण कर जान लिया कि यह विचार भ्रमपूर्ण है।

आप की सत्यनिष्ठा का साक्षात्कार उस समय होता है जब कि आप को विरोधियों का मुकाबला करना पड़ता है। जिस समय आप महाराज रतनचन्द्रजी से अपनी कई शंकाओं का निवारण कर, उनसे सद्धर्म–प्रचार करने की प्रतिज्ञा कर अपने गुरु जीवनरामजी से मिलते हैं

तथा इस शुभकार्य में उनका आशीर्वाद चाहते हैं। तब श्री गुरु जीवनरामजी कहते हैं—" ऐ आत्माराम! इस समय पंजाब में तुम्हारा एक भी साथी नहीं है। चाहे मूर्तिपूजा जैन सूत्रों के अनुकूल हो, पर इस समय इस का प्रचार समयोपयोगी नहीं है। तुम साधु हो, तुम संयम से भ्रष्ट हो जाओगे।" इस समय आप ने विनीतभाव से निवेदन किया—" आप मेरे गुरु हैं, यदि आप का आशीर्वाद मेरे साथ रहा, तो मैं इन सब कठिनाइयों पर विजय प्राप्त करूंगा। सत्य के प्रचार में सदा रुकावटें आया ही करती हैं।" 'श्रेयांसि बहुविघ्नानि।' यह था उन का सत्यप्रेम।

मूर्तिपूजा के प्रचार में आप की पहली मुठभेड़ सनाम नामक स्थान में एक कनीराम नामक साधु से होती है। उस ने शास्त्रार्थ में कहा—" तुम गुरु और बापदादा के बताए अर्थ को अशुद्ध बताते हो।" आप ने वीर गर्जना से उत्तर दिया—" मैं गुरु का बंधा हुआ नहीं हूं। मुझे तो भगवान् महावीर की सच्ची वाणी का प्रचार करना है।" तातस्य कूपोऽयमिति ब्रुवाणाः क्षारं जलं कापुरुषा पिबन्ति।

उन दिनों पूज अमरसिंहजी ढूंढक सम्प्रदाय के शिरोमणि साधु थे। उन्हों ने आप से मूर्तिपूजाविरोधी विचारों को छोड़ने का अनुरोध किया पर आप यही कहते रहे कि " मैं सच्चाई का त्याग करने को तैयार नहीं हूँ।"

आप के प्रचार में अनेक विघ्न-बाधायें डालने के लिये पूज अमरसिंह ने एक प्रतिवाद पत्र तैयार किया, जिस में बड़े नामी साधुओं तथा उनके गुरु जीवनरामजी के भी हस्ताक्षर करवाकर कुछ साधुओं और गुरुजीद्वारा उस पर आप के भी हस्ताक्षर करवाने के लिये वह पत्र आप के पास भेजा गया। पर आप तो सत्य के पूजारी थे। संसार की तुच्छ शक्तियों से आप न डरते थे। आप ने उस समय निःशंक होकर कहा—" मेरे लिये गुरुजी का सम्मान करना आवश्यक है। अगर गुरुजी का नाम न आता तो मैं इस कागज़ को टूक टूक कर देता। संसार की कोई शक्ति भी मुझे जैन धर्म के सत्य विचारों के प्रचार करने से रोक नहीं सकती।"

आप का यह सत्यप्रेम ही आप की सफलता का कारण हुआ। तुलसीदासजी ने कहा है—' जा का जेहि पर सत्य सनेहू सो तिहि मिले न कछु संदेहू।" फलतः मूर्तिपूजा पुनः सजीवन हुई। अरिहन्त भगवान्की शान्तमूर्ति के दर्शन करने का सब को सौभाग्य प्राप्त हुआ।

आप को सत्य के लिये गहरा प्रेम था। सचाई प्रगट करने में आप अपनी कोई हीनता न समझते थे। एक बार एक आदमी ने प्रश्न किया कि क्या आप साधु धर्मानुसार ४२ दोषों से रहित आहारपानी लेते हैं? आप ने झट उत्तर दिया कि इस युग में यह कार्य अति कठिन है तथापि हम साधुओं का कर्तव्य है कि यथाशक्ति इस का ध्यान रक्खें।

आचार्यदेव ! तुम्हारी सत्यप्रियता की गुणावली का कहां तक गान करें ! आप के जीवन की प्रत्येक घटना ही इस का प्रमाण है। निःसंदेह आप सत्य–सागर के उछलते हुए सत्यसिन्धु के समुज्वल मोती थे। जो भी आप की संगत में आया वही आप के इस गुण से मंत्रमुग्ध–सा हो गया।

वाचकवृन्द ! आइये, अन्त में हम सब मिल कर सत्यप्रेमी, युगप्रवर्तक आचार्यमहाराज की जीवनी का यह एक गुण ही इस शुभ अवसर पर स्मरण कर अपने जीवन में परिणत करें तथा भूले भटके जीवों को सत्य मार्ग दिखानेवाले आचार्यदेव के भी चरण-कमलों में अपनी श्रद्धांजलि भेटकर अपने मस्तकों को झुका दें।






**उदयशंकर भट्ट**

वह कौन है अमिताभ का कर ध्यान सुख पाता नहीं।
वह कौन है उनके गुणों पर मुग्ध हो जाता नहीं॥
वह कौन जिस ने सीख मानी सत्य का पालन किया।
आनन्द जीवन मुक्त हो यश का न अक्षय धन लिया॥ १॥

वे महाप्रभु विश्व के विभु सत्य के अवतार थे।
वे जगत् की चेतना के नियम के संसार थे॥
वे अहिंसा, विश्वसमता, दया, विद्याधाम थे।
वे सुकवि की कल्पना से मंजु मृदु अभिराम थे॥ २॥

यह अपावन देश पावन नाम से उनके हुआ।
यह दया धन, सुखद कानन काम से उनके हुआ॥
वे महामति मान, गुण की खान, सज्जन हर्ष थे।
वे दुःखी के सुख, अगति के गति, महानादर्श थे॥ ३॥

आइये, उनके चरित से आज फिर कुछ सीख लें।
महाव्रत, भगवान 'जिन' से आज फिर कुछ सीख लें॥
विश्व उनके कृपा कण पा मुक्ति अधिकारी बना।
रंक राजा का मुकुट, विश्वेश संसारी बना॥ ४॥

जिनकी कृपासे शेर बकरी शत्रुता सब त्याग कर।
आनन्द में फूले फिरे निज श्वास में अनुराग भर॥
जिनकी कृपा कण से अहिंसा मंत्र वसुधा में भरा।
आनन्द से पुलकित हुई निश्वास नव लेकर धरा॥ ५॥

आज व्याकुल है जगत, बेचैन है, सुखशान्ति दूर।
आज पारस्परिक कलहों से हुआ यह विश्व क्रूर॥
प्रभु, अहिंसा, शुभ दया, सद्‌ज्ञान फैले देश में।
हो न हिंसा का कहीं कुछ लेश ऊन सन्देश में॥ ६॥

है यही निश्चय, प्रभु पथ आप का कल्याणकर।
शान्ति पायेगा जगत् पथ है यही जन त्राण कर॥
विश्व का, कैवल्य उनके खेल बांये हाथ का।
हो कृपा कण एक पल यदि विश्वगुरु जिननाथ का॥ ७॥

विभव के धन, सुधा के घन, स्वर्ग साधन को प्रणाम।
गृही के जप, साधु के तप, सुख विटप–'जिन' को प्रणाम॥
आधि व्याधि उपाधि के सब दोष हर शंकर प्रणाम।
बुद्धि के बल, शुद्ध केवल, भक्त के मलहर प्रणाम॥ ८॥

# हम कहां हैं ?



( पंडित भागमल्ल मौद्गलायन बी. ए. )

आज श्वेतांबर जैन समाज में श्री आत्मानन्द जन्म शताब्दि की धूम है। सभी कहते हैं: "शताब्दि होगी, चलेंगे और गुरुमहाराज की जयन्ती एक दूसरे से बढ़कर मनायेंगे"। फिर कुछ महीनों तक शताब्दि के उत्सव को स्मरण कर उसकी चर्चा होती रहेगी। "जी हां: शताब्दि हो चुकी। भारतवर्ष के कोने कोने से भाविकजन (श्रावक) सपरिवार पधारे। भोजन का प्रबंध बहुत ही सुंदर था। अमुक महानुभाव का व्याख्यान बड़ा ही रोचक, विद्वत्तापूर्ण और प्रभावशाली था। मुनिमंडल के दर्शनों का भी अपूर्व लाभ मिला। शताब्दि बड़ी सफलता से मनाई गई—" ऐसी २ बहुत-सी बातें सुनने में आयेंगी।

परंतु वस्तुस्थिति की ओर हमारा ध्यान बहुत कम जायगा। शताब्दि की सफलता का अनुमान इन उपरी बातों से नहीं लगाना चाहिये। चमकनेवाली प्रत्येक वस्तु स्वर्ण ही नहीं होती। हमें इस मृगतृष्णा में अपने ध्येय को नहीं भूल जाना चाहिये। हमें विचारना चाहिये कि १०० वर्ष पहले हम कहां थे और अब कहां हैं ? फिर हमारा अंतरात्मा हमें बतावेगा कि हमारा यह सारा प्रयास सफल हुआ या नहीं ?

जब स्वर्गवासी श्री विजयानंदजी महाराज का जन्म हुआ उस समय पंजाब की क्या दशा थी ? मंदिरों पर ताले पड़े हुये थे। भगवान् की पूजा-अर्चा की विधि कोई नहीं जानता था। जैनधर्म का सच्चा स्वरूप क्या है इसका किसी को भान न था। इस समय पंजाब में स्थान स्थान पर भव्य और गगन-चुंबी देव-मंदिरों पर जैनध्वजायें-पताकायें-फहरा रही हैं। प्रातःकाल बड़े उत्साह और प्रेम से पूजा-प्रक्षाल किया जाता है, प्रभावनायें भी बांटी जाती हैं। हां, ठीक है। परंतु यदि हम अपने दिल पर हाथ रक्खेंगे तो अंतरात्मा की बहुत धीमी-सी आवाज़ से यही उत्तर मिलेगा कि हम वास्तव में धर्म से बहुत दूर जा रहे हैं। अपने पूर्व पुरुषाओं की अपेक्षा हमारा धर्मज्ञान शून्य, श्रद्धा कम, संघशक्ति निर्बल और विवेक नहीं के बराबर है।

स्वर्गवासी सूरिमहाराज को जब पालीताणा में आचार्यपदवी दी जा रही थी तब यह कहा जाता था कि यह पदवी ३०० वर्ष के पश्चात् हुई है। अर्थात् ३०० वर्ष तक समाज की नैया का कोई कर्णधार-आचार्य ही न था। इस आचार्य-रहित जैनसंसार की दशा भी सर्वथा संतोषप्रद थी, परंतु आज तो हमारे

सौभाग्य से अकेले तपगच्छ में सात आचार्य तो विद्यमान होंगे ही। लोग कहते हैं: "क्या यह कम उन्नति है?" हां—मैं फिर कहूंगा कि यह लक्षण उन्नति के नहीं हैं। यह बातें हमें सन्मार्ग और शुद्ध जैनधर्म से बहुत दूर ले जा रही हैं।

हमारे पितामहों ने निर्जन और दुरुहस्थानों में ऐसे सुंदर और चमत्कारी मंदिर बनाये, जिनके एक कोट की मरम्मत कराना भी हमें असंभव प्रतीत होता है। जैनसमाज की जो प्रतिष्ठा राजदर्बार में १०० वर्ष पहले थी वह अब नहीं है। एक २ आचार्य ने अपने बल और समय का सदुपयोग कर के वह ग्रंथरत्न रचे जिन्हें देखकर बड़े २ प्रतिभाशाली विद्वान् भी मंत्रमुग्ध की तरह रह जाते हैं। उन्हों ने अपनी अकाट्य युक्तियों से वादियों का मुंह मोड़ दिया। अकेले श्री विजयानंदसूरि महाराज का कार्य क्या कुछ कम है? उनके समय में पुस्तकालयों और मुद्रणालयों के यह साधन इतने सुलभ नहीं थे जितने आजकल हैं। उनको वह सुविधायें कहां प्राप्त थीं जिनका उपयोग आजकल हो रहा है। फिर भी उनका ख्याति अखिल विश्व में फैल गई। उनकी विद्वत्ता की गुंज सात समुंदरपार अमरीका तक पहुंची। उन्हें चिकागो सर्व धर्म परिषद् से निमंत्रण भी आया। उनके स्वयं वहां न जा सकने के कारण श्री वीरचंद राघवजी गांधी को जैनधर्म प्रतिनिधि बनाकर भेजा गया। श्री गांधीजी की प्रतिभा को देखकर उनके गुरुमहाराज की जो प्रशंसा और श्लाघा इस अवस्था में प्राप्त हुई वही क्या कम है? परंतु यह मानना होगा कि यदि आचार्य महाराज स्वयं वहां जा सके तो निःसंदेह समस्त संसार उनको भूमंडल के श्रेष्ठतम विद्वान् कहकर पूजने लगता। उस एक महारथी ने पाश्चात्य संसार को जैनधर्म का श्रद्धालु और प्रेमी बना दिया। और आज?—आज हमपर चारों ओर से आक्षेप होते हैं और हम इन सप्त महारथियों के रहते भी अपनी रक्षा नहीं कर सकते।

पूर्वाचार्यों ने अपने उपदेश से सहस्रों अजैनों को जैन बना दिया। इस के विरुद्ध आज हमारे भाई भी हम से विमुख होते जा रहे हैं और अजैन—हिंदुधर्म को ही क्यों? मुसलमानों और क्रिस्तानों की गोद में आश्रय ले रहे हैं। जो कभी अहिंसा धर्म के पूजारी थे आज हिंसा में ही अपना श्रेय समझ रहे हैं। आज हम अपनी प्राचीनता, पवित्रता और प्रमाणिकता का विश्वास भी लोगों को नहीं दिला सकते। आज हमारे सर्वोत्कृष्ट सिद्धांत '**अहिंसा परमो धर्मः**' के कारण ही हमें भीरु और भारतवर्ष को भीरु और कायर बनानेवाले बताया जाता है और हम 'समय की बलिहारी' कहकर सब कुछ चुपचाप सहन कर रहे हैं।

खान—पान का विवेक तो अब जाता ही रहा। हम '२२ अभक्ष्य' का नाम सुनते ही—"छिः। इस में भी कोई सार है?" कह ऊठते हैं। हम समझने लगे हैं:—

**ज़ाहिद शराब पीने से काफिर बना मैं क्यों?**
**क्या डेढ़ चुल्लू पानी में ईमान बह गया?**

यही बस नहीं। परन्तु मैं अपनी त्रुटियों की इस सूची को लंबा करके आप का दिल दुखाना नहीं चाहता, आप के रंगमें भंग डालना नहीं चाहता। मैं केवल इतना ही चाहता हूं कि आप क्षणभर के लिये सोचें कि हम कहां हैं?

**हम क्या थे, क्या हो गये, और क्या होंगे अभी ?**
**आओ सब मिलकर विचारें यह समस्यायें सभी ॥**

यह शताब्दि उत्सव हमें घोर निद्रा से जगाने के लिये ही मनाया जा रहा है । यह एक आईना है जिस में एक बार देखने से ही हमें हमारी सब त्रुटियों का अनुभव हो जायगा, आओ उन खामियों को दूर करने का प्रयत्न करें । हम में भी शक्ति है, धन भी हमारे पास है, विद्या का प्रचार भी हो रहा है और समय भी अनुकूल है । आओ, इन साधनों का उपयोग करके जाति के उत्थान में कटिबद्ध हो जावें; परस्पर के भेदभाव को मिटा कर ' मैं और मेरी ' की निःसार चर्चा को तिलांजलि देकर, केवल अरिहंत भगवान् के वचनों में श्रद्धा रखकर एक हो जावें और फिर समस्त संसार को एकता का पाठ पढ़ावें । पुराने ग्रंथों का अनुशीलन कर के आजकल की निर्जीव शिक्षा में जीवन डाल दें । अपनी संस्कृति में परिशोधन कर के उज्वल कुंदन की तरह दमकते हुये मुख से, संसार के सामने उन्नतमस्तक होकर गर्व से कहें कि " हम जैन हैं और विश्वमात्र को अहिंसा का पाठ पढ़ा कर जैन बनाना चाहते हैं । हम मन, वचन और काया से प्राणीमात्र को अभयदान देंगे और दिलायेंगे । "

यह बड़ा कठिन काम है सही परन्तु हमें इस की कठिनाई से भयभीत और हतोत्साह नहीं होना चाहिये । समय लगता है तो लगने दो । परन्तु इस परिश्रम का आरंभ इसी शताब्दि के दिन से हो जाना चाहिये ।

**भगवन् ! हमारा यह प्रयास सफल हो ! ! !**





## ' क्यो न मम आंसूं बहें ! '

रचयिता—न्यायतीर्थ विद्याभूषण पं. ईश्वरलाल जैन विशारद हिंदीरत्न
धर्माध्यापक-श्री आत्मानन्द जैन गुरुकुल (पंजाब) गुजरांवाला ।

विश्व की समर—स्थली पर गुरुदेव यदि आते नहीं ।
जग में अहिंसा धर्म को इस रूप में पाते नहीं ॥
याद कर उपकार उनके दास बन जाते नहीं ।
नहीं झूठ यह पंजाब में मन्दिर नज़र आते नहीं ॥ १ ॥
दहला दिया उन वादियों को मान में जो चूर थे ।
सूर्यज्ञान दिखा दिया अज्ञान में जो पूर थे ॥
रिपु बन के आते क्रोध में जो शांत होते सुन कथा ।
गुरुदेव थे सच्चे प्रचारक कथनवत् आचरण था ॥ २ ॥
विषयादि सुख सब छोड़कर के वीर वैरागी बने ।
जग में " अहिंसा धर्म " फैलाने के बस रागी बने ॥
अमेरिका की धर्म परिषद् में दुहाई मच गई ।
वीर गांधी ने चला दी धर्म की नैय्या नई ॥ ३ ॥
आलोक फैला ज्ञान का तम दूर भग जाता रहा ।
गुरुदेव जहँ जाते रहे वह संघ सुख पाता रहा ॥
ग़म ग़लत था सब संघ का जब धर्मनाद बजा दिया ।
रागद्वेष को छोड़ कर के मार्ग सत्य बता दिया ॥ ४ ॥
मंदिर बने जो हर जगह उस वीर का उपकार है ।
मंदिर नहीं जिस जाति के जाति वही निस्सार है ॥
साहित्य से ही जातियों का मान बढ़ता है सदा ।
इस हेतु ग्रंथागार रच डाला गुरु ने इक महा ॥ ५ ॥
विजयानन्द से इल्म का रस विश्वजन को मिल गया ।
क्रोध पापाचार का दल संघ से फिर हिल गया ॥
क्यों कर न गावें यश उसीका क्यों न मम आंसू बहें ?
जोड़कर दो हाथ क्यों न ' लाल ' सब के सर झुकें ॥ ६ ॥



# परमपूज्य मुनिश्री आत्मारामजी महाराज तथा चिकागो सर्वधर्म परिषद्



श्री. सुन्दरलाल जैन–लाहौर

स्व० गुरुदेव



आत्मारामजी

[ परमपूज्य जैनाचार्य श्री १०८ श्रीमद्विजयवल्लभसूरीश्वरजी महाराज की प्रेरणा से गुरुदेव मुनि श्री आत्मारामजी महाराज की पवित्र जन्म शताब्दि के उपलक्ष में उनके पवित्र चरणों में श्रद्धाञ्जलिरूप यह भेंट (जिसका श्रेय भी केवल उन्हीं को है, कारण उन्हीं के पवित्र उपदेशों से मेरे पूज्य पिताश्री बाबू मोतीलालजी जौहरी ने पवित्र जैन धर्म का शुद्ध स्वरूप जाना और हृदय से अङ्गीकार भी किया ) दे रहा हूं। अपने विषय में मैं कहां तक सफल हुआ हूं यह पाठक ही अनुमान लगा सकेंगे। ]



सन् १८९३ में अमरीका के विख्यात चिकागो नामक शहर में अमरीकानिवासियों की ओर से एक " सर्व धर्म परिषद् " बुलाई गई थी। इस परिषद् बुलाने का विशेषतया यह अभिप्राय था कि संसार के समस्त धर्मों के प्रतिनिधियों को एक स्थान पर इकट्ठा कर के विचार-विनिमय किया जावे तथा एक दूसरे धर्म के प्रति जो द्वेष तथा मनोमालिन्य फैल रहा है उसे यथाशक्ति दूर करने का प्रयत्न किया जावे ताकि जनता ( जो धर्म से प्रायः विमुख हो रही है ) में धर्म के प्रति अभिरुचि हो। इस परिषद् को सफल बनाने के लिये अमरीकानिवासियों ने लगातार दो ढाई वर्ष पर्यन्त बड़े परिश्रम से प्रयत्न किया था तब कहीं वह उसे सफल बनाने में समर्थ हुवे थे। परिषद् कितनी सफल हुई थी यह परिषद् के Scientific Section के प्रधान Hon. Mr. Marwin Marie Snell के निम्न उद्गारों से पता चलता है:—

" One of its chief advantages has been in the great lesson which it has taught the Christian world, especially to the people of the United States, namely, that there are other religions more venerable than Christianity, which surpass it in philosophical depth, in spiritual intensity, in independent vigour of thought, and in breadth and sincerity of human sympathy, while not yielding to it a single hair's breadth in ethical beauty and efficiency. "

अर्थात् " परिषद् का सब से बड़ा लाभ वह शिक्षा थी जो ईसाई जगत को तथा विशेष कर अमरीकानिवासियों को प्राप्त हुई कि संसार में ईसाई मत से ज्यादा पवित्र

अन्य धर्म भी हैं जो दार्शनिक विचारों में बाज़ी लिये हुवे हैं—आध्यात्मिक विचारों में पराकाष्ठा को पहुंचे हुवे हैं—स्वतंत्र गूढ़ विचारों में तथा प्राणी मात्र से सचे रूप में सहानुभूति रखने में विशालता को लिये हुवे हैं और किसी भी प्रकार से मनुष्यता तथा चारित्र में कम नहीं हैं।" परिषद् में संसार के प्रायः सभी धर्मों के प्रतिनिधि सम्मिलित हुवे थे तथा उसमें भाग लेनेवालों की संख्या लगभग दस हज़ार थी। उस समय के चोटी के दार्शनिक विद्वानों ने उस में भाग लिया था। एक हज़ार से उपर निबंध विविध प्रतिनिधियों की ओर से परिषद् में पढ़े गये थे। लोगों का अनुमान है कि समस्त संसार में इतनी बड़ी धर्म परिषद् शायद ही कभी हुई हो। परिषद् में उस समय के प्रसिद्ध विद्वान् स्वामी विवेकानंद तथा डाक्टर एनी बिसेंट ने भी भाग लिया था। परिषद् बुलानेवाली कमेटी के प्रेसीडन्ट Rev. J. H. Barrows की ओर से हमारे गुरुदेव मुनिश्री आत्मारामजी की पवित्र सेवा में भी निमन्त्रण आया था। उस परिषद् में ( जहां कि समस्त संसार के धर्मों के प्रतिनिधि आए हुवे थे ) जैन धर्म का डंका बजाने के लिये आप की बड़ी प्रबल इच्छा थी परन्तु साधु धर्म के नियमों के कारण आप स्वयं उस में सम्मिलित न हो सकते थे किन्तु आप ने उस धर्म परिषद् में एक निबंध ( जिस में जैन धर्म का सच्चा स्वरूप दिया गया था तथा बताया गया था कि किस प्रकार संसार के प्राणीमात्र को केवल एक जैन धर्म की शिक्षा ही सच्चा सुखी तथा शान्तिप्रद जीवन दे सकती है ) भेजने की मंजूरी दे दी। गुरुदेव का स्वयं सम्मिलित न होना परिषद्वालों को किस प्रकार अखरा यह उनके १२ जून १८९३ के निम्न लिखित पत्र से पता चलता है।

CHICAGO, U. S. A.

12th. June 1893.

My Dear Sir,

I am desired by the Rev. Dr. Barrows to make an immediate acknowledgment of your favour of may 13. It is eminently to be desired that there should be present at the Parliament of Religions a learned representative of the Jain community.

We are indeed sorry that there is no prospect of having Muni Atmaramji with us and trust the community over which he presides

will depute some one to represent. It is, I trust, needless for me to say that your delegate will be received by us in Chicago with every distinction and during his stay here will receive of our hospitality in as great a measure as we are able to record it. If you, therefore, decide to send a representative, will you kindly cable the fact to me? The paper which the learned Muniji is preparing will indeed be very welcome and will be given a place in the programme in keeping with the high rank of the author. Although we here in Chicago are a long distance from you, the name of Muni Atmaramji is frequently alluded to in religious



श्री. वीरचंद राघवजी गांधी

discussions. For the purpose of illustrating the volumes which are to record the proceedings of Parliament of Religions, I am in want of a few pictures to illustrate the rites and ceremonies of Jain faith. May I ask you to procure these for me (at any expense) and send at your earliest convenience.

I am,
Very truly yours.
William Pipe, Private Secretary.

अर्थात् " रेवरेण्ड डाक्टर बैरोस साहिब की इच्छानुसार मैं आप के पत्र ता. १३ मई की पहुंच लिखता हूं। इस धर्म परिषद् में जैनों की ओर से एक विद्वान प्रतिनिधि का होना बड़ा आवश्यक है। हमें दुःख है कि इस परिषद् में मुनि आत्मारामजी के स्वयं

पधारने की कोई आशा नहीं, तो भी हम विश्वास करते हैं कि जिस समाज के आप नायक हैं वह अवश्य ही किसी न किसी विद्वान् को प्रतिनिधिरूप में भेजेगी, और यह कहने की भी कुछ विशेष आवश्यकता नहीं कि हम यहां चिकागो में आप के प्रतिनिधि का पूर्ण रूप से आतिथ्य सत्कार करेंगे। अगर आप अपना प्रतिनिधि भेजने का फैसला कर लें, कृपया हमें तार-द्वारा सूचना देवें। जो निबंध मुनिजी तैयार कर रहे हैं वह यथार्थतया हमें आनंद देगा और उसे प्रोग्राम में ऐसा ही उच्च पद दिया जावेगा जैसा कि उसके लेखक का उच्च पद है। यद्यपि हम यहां चिकागो में आप से बड़ी दूरी पर हैं तो भी मुनि आत्मारामजी का नाम प्रायः धार्मिक विवादों में आता है। इस धार्मिक परिषद् की कारवाई की जो पुस्तकें प्रकाशित होंगी उसके लिये कुछ चित्रों की आवश्यकता है जिस से जैन धर्म की क्रियाविधि मालूम हो सकें; इसलिये आप से प्रार्थना है कि यह शीघ्र ही भेजने की कृपा करें।”



काउसग्ग विधिप्रदर्शक चित्र

गुरुदेव की परिषद् में भाग लेने की प्रबल इच्छा तो थी ही कारण वह समझते थे कि परिषद् जैनधर्म का संसार में उद्योत करने का बड़ा भारी साधन है और उस अवस्था में विशेष कर जब कि संसार के समस्त धर्म के नेता उसमें सम्मिलित हो रहे थे। उपर्युक्त पत्र के आने पर गुरुदेव ने पक्का निश्चय कर लिया कि वहां पर अपना प्रतिनिधि भेजा जावे। प्रतिनिधि चुनना कोई आसान काम नहीं था, क्यों कि उस समय जैन समाज में विद्वान गृहस्थ नहीं के बराबर थे जो डंके की चोट से संसार में जैन धर्म का सच्चा स्वरूप बतावे। आप की दृष्टि श्रीयुत वीरचंद राघवजी गांधी बैरिष्टर पर गई। कतिपय जैनों ने जो कि रुढ़ि के पूजक थे श्री वीरचंद राघवजी गांधी की समुद्रयात्रा में बाधा उपस्थित की, परन्तु श्री गुरुदेव ने उन्हें प्रबल युक्तियों से बताया कि जैन धर्म इस विषय में कितना उदार है। अन्ततः उन्हें गुरुदेव की आज्ञा के आगे सिर झुकाना पड़ा। गुरुदेव ने श्री वीरचंद गांधी को अपने पास रखकर जैन धर्म के



जैन पूजाविधिदर्शक चित्र

तर्किक प्रश्नों को युक्तियुक्त समाधान कर परिषद् में भेजने के लिये तैयार कर दिया। श्रीयुत वीरचंद भाई परिषद् में सम्मिलित होने के लिये श्री गुरुदेव के प्रतिनिधि की हैसीयत से अमरीका के लिये प्रस्थान कर गये। जाते हुवे गुरुदेव ने अपना निबंध ( जो " चिकागो प्रश्नोत्तर " के नाम से पुस्तकरूप में छप चुका हैं ) उन्हें पढ़ने के लिये दिया। परिषद् १९ दिवस तक होती रही। सब से प्रथम दिवस में उद्घाटन क्रिया के बाद हर एक प्रतिनिधि ने संक्षिप्त में अपना परिचय दिया। श्रीयुत वीरचंद गांधी ने अपना परिचय इस प्रकार दियाः—

" I represent Jainism, a faith older than Buddhism, similar to it in its ethics, but different from it in its psychology, and professed by a million and a half of India's most peaceful and law abiding citizens.

I will, at present, only offer on behalf of my community and their high priest, Muni Atmaramji, whom I especially represent here, our sincere thanks for the kind welcome you have given us. This spectacle of the learned leaders of thought and religion meeting together on a common platform and throwing light on religious problems, has been the dream of Atmaramji's life. He has commissioned me to say to you that he offers his most cordial congratulations on his own behalf and on behalf of the Jain community for your having achieved the consummation of the grand idea of convening a Parliament of Religions. "

अर्थात्–" मैं जैनधर्म का प्रतिनिधि हूं, जैनमत बुद्ध धर्म से प्राचीन, चारित्रधर्म में उस से मिलता जुलता परन्तु अपने दार्शनिक विचारों में उस से भिन्न है। आजकल इस धर्म के अनुयायी भारतवर्ष में पंद्रह लाख बड़े शान्त और नियमबद्ध जीवनवाले प्रजाजन हैं।

मैं इस समय अपनी समाज की ओर से और उसके महान् गुरु मुनि आत्मारामजी की ओर से आप लोगों के इस आतिथ्यसत्कार का धन्यवाद करता हूं। धार्मिक तथा दार्शनिक विद्वानों का एक ही प्लेटफारम पर इकट्ठे होकर धार्मिक विषयों पर प्रकाश डालने का यह दृश्य मुनि आत्मारामजी के जीवन का एक स्वप्न था। गुरुदेव ने मुझे आज्ञा दी है

कि मैं वस्तुतः उनकी ओर से तथा समूची जैन समाज की ओर से सर्व धर्म परिषद् बुलाने के उच्च आदर्श तथा उस में सफलता प्राप्त करने पर आप को धन्यवाद दूं। "

गुरुदेव के प्रतिनिधि ने परिषद् में किस योग्यता से अपना पक्ष प्रगट किया और उसका जनता पर कितना प्रभाव हुआ यह उस समय के एक अमरीकन पत्र के शब्दों से पता चलता है:—



श्री. वीरचंद राघवजी गांधी

" A number of distinguished Hindu scholars, philosophers and religious teachers attended and addressed the Parliament, some of them taking rank with the highest of any race for learning, eloquence and piety. But it is safe to say that no one of the oriental scholars was listened to with greater interest than the young layman of the Jain community as he declared the ethics and philosophy of his people. "

अर्थात् " अनेकों जगद्विख्यात् हिन्दु विद्वान, दार्शनिक पंडित और धार्मिक नेता परिषद् में सम्मिलित हुए और उन्हों ने व्याख्यान दिये। उन में कुछएक की गिनती तो विद्वत्ता, दया तथा चारित्र में किसी भी जाति के बड़े से बड़े विद्वानों में होती है। यह कहना कोई अत्युक्ति नहीं कि पूर्वीय विद्वानों में जिस रोचकता के साथ जैन नवयुवक

श्रावक का व्याख्यान, जो जैन दर्शन तथा चारित्र के संबंध में था, सुना गया और किसी का नहीं।"

श्रीयुत वीरचंद गान्धी अमरीका दो वर्ष रहे और इन दो वर्षों में उन्हों ने अमरीका के प्रसिद्ध २ नगरों में यथा वाशिंगटन, बोस्टन, न्युयार्क आदि में कुल मिलाकर ५३५ व्याख्यान दिये–कई एक व्याख्यानों में जनता की उपस्थिति हज़ारों तक होती थी। अनेक स्थानों पर जैनधर्म की शिक्षा का प्रबन्ध किया गया। कइयों ने व्याख्यानों से प्रभावित होकर मांस खाना छोड़ दिया और अनेकों ने जैनधर्म पर शुद्ध श्रद्धा दिखाई। वहां से प्रचार करने के बाद श्रीयुत वीरचंद राघवजी इन्गलैंड, फ्रांस, जर्मनी आदि प्रदेशों में जैन धर्म का प्रचार करते हुए जुलाइ १८९६ में वापिस भारत लौट आये।

पाश्चात्य देशो में जैन धर्म का जो प्रचार श्रीयुत वीरचंदभाई ने किया था वह कितनी महत्त्वता लिये हुवे था यह मि. हारबर्ट वारेन (Mr. Herbert Warren) [जो अभितक जैनधर्म का पालन करते हुवे शान्तिप्रद जीवन व्यतीत कर रहे हैं] के उद्गारों से पता चलता है। उन्हें जैनधर्म पर शुद्ध श्रद्धान हुआ इस का एक मात्र कारण श्रीयुत वीरचंद गांधी ही हैं जिन्हों ने उसके हृदय में सर्व प्रथम जैनधर्म का बीजारोपण किया। पाश्चात्य देशनिवासी जो जड़वाद के दलदल में फँसे हुवे हैं–किसी भी देश में शान्ति नहीं, दूसरे का गला घूंटने के लिये हरएक तैयार है–प्रजा को सच्ची शान्ति प्राप्त नहीं, ऐसे प्रदेशों के निवासीयों को जैनधर्म की सच्ची शिक्षा मात्र ही लाभप्रद हो सकती है। इसी शिक्षा के द्वारा वे लोग सुखी जीवन व्यतीत कर अपना मनुष्य जन्म सफल कर सकते हैं। केवल एक जैनधर्म ही विश्व में ऐसा है जो संसार को सच्चे प्रेम से सात्त्विक जीवन का आनंद दे सकता है। पाश्चात्य देशों में इसी एक शिक्षा से सच्ची शान्ति हो सकती है और सब राष्ट्र प्रेमपूर्वक जीवित रह सकते हैं। श्री गुरुदेव कितने दूरदर्शी थे और उनके हृदय में जैनधर्म का सच्चा प्रेम कितना कूट कूट कर भरा हुवा था यह उनके जीवन के एक २ पन्ने से प्रगट हो रहा है। सच पूछो तो कहना पड़ता है कि पाश्चात्य देशों में क्या और भारतवर्ष में क्या? आज जो जैन समाज में थोड़ी बहुत जागृति दृष्टिगोचर हो रही है इसका केवलमात्र श्रेय गुरुदेव को ही है जिन्हों ने उस घोर अन्धकार के समय में (जब कि जैनों में विद्या का नाम नहीं था, अनेकों कुरूढियां घरों में वास कर रही थीं, पुस्तकें केवल हस्तलिखित बड़ी कठिनाई से किसी को देखने को मिलती थीं, साधुसंस्था नाम मात्र की थी, जैनधर्म का शुद्ध

स्वरूप कुरूढियों के अन्दर छिप चुका था, जैन लोग अपने कईएक बुरे रिवाजों के कारण बदनाम हो चूके थे जिसका थोड़ा–सा परिचय उस समय के कवियों की कृतियों से होता है ) अनेकों कष्ट सहन कर स्वयं विद्यालाभ किया तथा प्रायः हरएक धर्म के धर्म ग्रन्थों का अध्ययन कर अपने प्रतिस्पर्धी धर्मों का डंके की चोट खंडन कर के जैनधर्म का शुद्ध स्वरूप लोगों को समझाया । शास्त्रभण्डारों का उद्धार किया, पंजाब में अनेकों गगन-चुम्बी मन्दिरों को स्थापन किया जब कि आर्यसमाज के बानी दयानंदजी पंजाब में मूर्त्ति के खण्डन में प्रचार कर रहे थे । पाश्चात्य देशों में जैनधर्म का डंका बजवाया–आदि अपने स्वल्प जीवन में किस निर्भीकता तथा प्रेम से अपना सारा जीवन जैनधर्म के उद्धार में लगा दिया यह देखते हुवे स्वतः उनके पवित्र चरणों में शिर झुक जाता है । उनके जीवन का पाश्चात्य देशों में जैनधर्म के प्रचार करने का जो एक प्रधान संकल्प था खेद है कि उनके पीछे जैन समाज ने उस ओर लक्ष्य ही नहीं दिया । जिस पौधे को श्रीगुरुदेव की प्रबल इच्छा से श्रीयुत वीरचंद गान्धी ने पाश्चात्य देशों में यथेष्ट रूप में लगाया था, खेद है कि जैन समाज ने उनके पीछे उसको निर्मल पानी से यथेष्ट रूप में नहीं सींचा जिस के कारण वह अब मृतप्राय; हो रहा है । श्रीगुरुदेव की जन्म शताब्दि के ऊपर अगर जैन समाज के नेतागण इस ओर अपना ध्यान आकर्षित करेंगे तो वह श्री गुरुदेव के एक सच्चे उद्देश्य को सफल बना सकेंगे ॥*

* इस लेख में श्री गुरुदेव के ऊर्दु जीवन तथा स्वामी विवेकानंद के जीवन से सहायता ली गई है इसलिये मैं उनके लेखकों का कृतज्ञ हूं ।

# श्रीविजयानंदसूरिग्रन्थ



**॥ १००८ ॥ श्री विजयानंदसूरीश्वरजी अपरनाम महाराज**
**श्री आत्मारामजीनी जन्म शताब्दि समयनी स्तुति**
**संवत् १९९२ ना कारतक सुदि ११ ने वार बुध ॥**

लेखक—प्रवर्तक श्री कांतिविजयजी

दुहो—परम मंत्र गुरु नाम हे साचो आतमराम ॥
तीन लोक की संपदा रहने को विश्राम ॥ १ ॥

राग—आसावरी, ताल—त्रिताल: विजयानंदसूरि सज्झाय

आज आनंद मोरे अंगणमें, श्री वीरजिनेश्वर संघन में ।
आतमराम आनंदसुखधामा, दास गणेश कुलमंडन में ॥ १ ॥
रूपादे माता सुखमाता, पुत्र दीयो जनरंजन में ।
पुत्र पढ़ायो सुगुण बनाव्यो, जेसे सुगंधी चंदन में ॥ २ ॥
रूप मनोहर सुरवर जायो, कलाकलानिधि रंजन में ।
वीरजिनंद की वाणी मानी, गुरुगम अखीयां अंजन में ॥ ३ ॥
संजमराज कीयो शिर भूषण, मोहराज दल खंडन में ।
कृपा भई सब सद्गुरु जनकी, धर्म उपदेश दे छंदनमें[1] ॥ ४ ॥
सुमतिसती निशदिन रहे मन में, न रहे कुमत कृत बंधन में ।
वचनामृत वरसे जलधारा, शासन सुरतरु सिंचन में । ॥ ५ ॥
विषयविरागी परिग्रह त्यागी, धूल पडी कहे कंचन में ।
नमन करत हे नरपति यतिपति, जनम सफल लहे वंदन में ॥ ६ ॥
विजयानंदसूरि महाराजा, जय जय रहो सदानंदन में ।
कांतिविजय गुरु चरणकमल में, वंदन होवे अनंतन में[2] ॥ ७ ॥

१—उपदेश देती वखते सारा छंदोमां कहे । २ वंदना अनंत वार हो ॥



वयोवृद्ध प्रवर्तक श्री कान्तिविजयजी महाराज




( लेखकः पृथ्वीराज जैन, भूतपूर्व वि०, जैन गुरुकुल—गुजरांवाला )

भारतवर्ष के इतिहास में उन्नीसवीं शताब्दि का इतिहास घोर पतन की करुण कहानी है। इस समय भारतवासियों ने केवल राजनैतिक पराधीनता ही स्वीकार नहीं की बल्कि उन की सामाजिक और धार्मिक परम्परायें भी एक गुप्त शक्तिद्वारा क्रान्ति की आड़ में लुप्तप्रायः हो चली थीं। विश्वविख्यात भारतीय सभ्यता को वहशियाना, उस के साहित्य को पागल प्रलाप तथा सर्वविध निपुण पूर्वजों को ( old fools ) ओल्ड फूल्ज़ के नाम से पुकारा जाने लगा था। पाश्चात्य सभ्यता तथा धार्मिक विचारधारा का आक्रमण हिन्दु जाति पर इस्लाम की तरह आन्धी और तूफान से मिश्रित न था प्रत्युत वह प्रतिदिन चलनेवाली मन्द वायु के समान था जिस के बिना किसी भी व्यक्ति का जीवित रहना असम्भव है। हिन्दु समाज में कुछ ऐसी विकृतियों का समावेश हो गया था जो उसकी जड़ों को प्रतिक्षण खोखला कर रही थीं। भारतवासी नौकरी के प्रलोभन से, विवाह की सुविधा से, जातिभेद की सख्ती से स्वतन्त्र होने की अभिलाषा से, सरकार को प्रसन्न कर के उपाधि लेने की हवस से तथा अन्य अनेक ऐसे कारणों से बड़ी संख्या में ईसाई धर्म को अपनाने लगे और हिन्दु धर्म के शत्रु बन गये। विजेता जाति ने पराजित जाति को ऐसी शिक्षण—प्रणाली में बान्धना प्रारम्भ किया जिस से नवयुवक स्वत्व को विस्मृत कर केवल जन्म, वर्ण एवं रक्त से हिन्दुस्तानी रहें तथा विचार, वेशभूषा, खान-पान इत्यादि में अपने गौराङ्ग प्रभुओं की नकल करने में गौरव समझें। ऐसी शोचनीय अवस्था में भारतवर्ष की भूमि ने कुछ ऐसे महापुरुषों को जन्म दिया जिन्हों ने हिन्दु जाति की डूबती हुई नाव के नाविक बनकर इसे पार लगाने का भगीरथ प्रयत्न किया। उन वीर आत्माओं में राजा राममोहनराय, महर्षि दयानन्द तथा श्रीमद्विजयानन्दसूरि मुख्य हैं। पिछले दो महात्मा समकालीन हैं। हमें इन दोनों के जीवनचरित्र में बहुत-

सी ऐसी समानतायें दृष्टिगोचर होती हैं जो इन की सेवाओं और महत्त्व को प्रकाशित करने में ज्योतिस्तम्भ का कार्य देती हैं।

यदि हम विजयानन्दसूरि तथा स्वामी दयानन्दजी के चित्रों को ध्यान से देखें तो प्रतीत होगा कि उन दोनों में केवल पहनावे का अन्तर है। यदि दोनों महापुरुषों को समान वस्त्र पहना कर देखा जाय तो पहिचान करना अतीव कठिन है। दोनों का आकार व शरीरगठन कुछ ऐसे ढंग से बना है कि वे युगलिये सगे भाई मालूम होते हैं। दोनों के मुखारविन्द पर ब्रह्मचर्य का तेज देदीप्यमान है। वे जीवन पर्यन्त पूर्ण ब्रह्मचर्य व्रत के पालक रहे और उसे कभी मन, वचन अथवा काय से खण्डित नहीं होने दिया।

श्री आत्मारामजी व स्वामी दयानन्दजी में केवल आकार की ही सदृशता नहीं। सांसारिक बन्धनों को भी दोनों ने बाल्यकाल में ही तोड़ कर 'वसुधैव कुटुम्बकम्' की नीति को मान्य किया था। ज्ञानवारिधि को पी जाने की उन में उत्कट आकांक्षा थी। दयानन्द के प्रज्ञाचक्षु गुरु को कभी भी अपने सुयोग्य शिष्य को एक बार से अधिक पाठ बताने का अवसर नहीं मिला। आत्मारामजी ने भी दीक्षा के कुछ ही वर्षों बाद आगमों को कण्ठस्थ कर लिया था। शिक्षाप्राप्ति के लिये उन्हें इधरउधर घूमने में जितने कष्ट सहन करने पड़े, उन सब का उन्हों ने मरदानावार मुकाबिला किया। उनकी स्मरणशक्ति इतनी तीव्र थी कि कभी २ उनके गुरु भी आश्चर्यान्वित हो जाते थे। अनुपम प्रतिभा के मालिक होते हुए भी उनमें गुरु के प्रति नम्रता तथा भक्ति के भाव विद्यमान थे। गुरु की आज्ञा पालना और उनकी सेवा में तत्पर रहना वे अपना परम धर्म समझते थे।

स्वामी दयानन्द का उद्देश्य हिन्दु समाज को अज्ञान के अन्धकार से ज्ञान के प्रकाश में लाना और उसे सच्चे धर्म से परिचित कर उसकी कूपमण्डुकता को दूर करना था। आचार्य आत्मारामजी का लक्ष्य जैन समाज में होनेवाली रूढ़ि-उपासना और सत्य से नावाकफ़ियत की बेखकुनी करना था। दोनों धर्मवीरों के गुरुओं ने अध्ययन के अन्त में उन्हें जो उपदेश दिया, वह भी इनकी समानता का द्योतक है। स्वामी वीरजानन्द ने कहा: "बेटा, आज हिन्दु जाति वेदों के वास्तविक ज्ञान से सर्वथा अनभिज्ञ है। मेरी यही गुरुदक्षिणा है कि तू संसार में वेदों के सत्य ज्ञान का प्रचार कर हिन्दु समाज की बुराइयों को दूर कर दे और अपना जीवन जाति की सेवा करने में अर्पित कर दे।"

मुनि रत्नचन्द्रजी ने नवयुवक संयमी को उपदेश दिया: "आज साधु आगमों का

सच्चा अर्थ जनता को नहीं बताते। आगमों में मूर्तिपूजा का निषेध नहीं है, साधु को दण्ड लेकर चलने की आज्ञा है तथा अपवित्र हाथों से शास्त्रों का स्पर्श निषिद्ध है। परन्तु लोग आगम के ऊल्टे सीधे अर्थ कर सत्यता का लोप कर रहे हैं। तू स्वयं आगमों पर निष्पक्ष हो विचार कर तथा जैनजाति को सच्चे धर्म से आगाह करते हुए अपने कर्त्तव्य का पालन कर।" इन उपदेशों से यह स्पष्ट है कि ये महापुरुष अपने २ क्षेत्र में सत्यधर्म की ध्वजा हाथ में लेकर प्रविष्ट हुए थे। सच्चाई की नींव ने ही इन्हें निर्भीक होकर कार्य करने के लिये उत्तेजित किया था।

उचित शिक्षा प्राप्त करने के उपरान्त इन दोनों कर्मवीरों ने अपने २ ध्येय की पूर्त्ति की ओर क़दम बढ़ाये। प्रचारकार्य में दोनों का क्षेत्र अधिकतर पंजाब रहा है। पंजाब प्रान्त का वातावरण इस तरह का है कि वहां कोई भी प्रतिभासम्पन्न व्यक्ति अपने विचारों के कुछ न कुछ अनुयायी सुविधापूर्वक बना सकता है। प्रचलित धर्मों एवं सम्प्रदायों में कई ऐसे हैं जो इसी भूमि में पनपे हैं। आज हमें पंजाब के नगर २ में यदि कोई भी आर्यसमाजमन्दिर या जिनालय दिखाई देता है तो वह क्रमशः दयानन्दजी तथा आत्मारामजी के प्रयत्नों का शुभ फल है। इन्हीं महात्माओं की कृपा से पंजाब प्रान्त में आर्यसमाजभवनो तथा जैन मन्दिरों की स्थापना हुई है।

परोपकार, दया, करुणा आदि भाव भी इन दोनों के हृदय में प्रवाहित थे। स्वामी दयानन्द ने विधवाओं, अनाथों, अछूतों तथा मूक गौमाता की पुकार को सुना था। इस पुकार ने उनके हृदय पर गहरी चोट की। आर्यसमाज का मुख्य उद्देश्य इन्हीं के दुःखों को दूर कर मनुष्य जाति के प्रति सहानुभूति प्रदर्शित करना है। मुनि आत्मारामजी जैन धर्म के सच्चे प्रचारक व पालक थे और जैन धर्म का सर्वोन्मुख सिद्धान्त 'अहिंसा परमो धर्मः' है। दीन, हीन, दुःखी, दरिद्र तथा पीड़ितों की सहायता का उपदेश दोनों ने दिया है।

इन दोनों में मात्र हृदय की भावनायें ही एक हों, यह बात न थी। ब्रह्मचर्य के प्रभाव से इन का शारीरिक बल भी कम न था। दयानन्द कुश्ती, अखाड़ा, दण्ड पेलने आदि के शौक़ीन थे। एक बार जब यह किसी नदी के रम्य तट पर विराजमान थे तो कुछ गुण्डों ने इन्हें नदी की भेण्ट कर देने की तरक़ीब सोची। जब वे आप को पकड़ने लगे तो आप उन्हें बगल में दबाकर नदी में कूद पड़े। अब वे गुण्डे लगे गौते खाने। आत्मारामजी ने भी बाल्यकाल में एक डूबती हुई मुसलमान औरत तथा उसके बच्चे को बचाया था। साधुवेश में भी एक दफ़ा आप ने निहायत वज़नी लकड़ियों में फंसे हुए एक गधे को निकाला

था जब कि लोग हिम्मत हार चुके थे। अपने साथी साधुओं के साथ वे इस तरह चलते थे मानो कोई रिसाला बन्दूकें लिये चला जा रहा हो।

जो कोई व्यक्ति समाज का उद्धार करना चाहता है, उसकी जहालत का पर्दा दूर करने की कोशिश करता है, परम्परा की रूढ़ि को माननेवाले लोग उसका विरोध किया ही करते हैं। स्वामी दयानन्द पर पत्थर पड़े, उन्हें गालियां दी गईं और अन्त में विष तक देने में भी लोगों ने कसर न रक्खी। मुनि आत्मारामजी को भी यतियों ने गालियां दीं, उन्हें मिथ्यादृष्टि बताया, उनके विषय में झूठी अफ़वाहें उड़ाईं, आहार आदि के कष्ट दिये गये। किन्तु सत्य का झण्डा हाथ में लेनेवालों के लिये ऐसा विरोध और कष्ट दुःखद नहीं वरन् कल्याणप्रद होता है। जो दशा चान्द पर थूकनेवाले की होती है, वही दशा इन धर्मप्रचारकों का विरोध करनेवालों की हुई। सोना तपाये जाने पर अधिक चमकता है। विघ्नों का मुक़ाबिला करने से ये महापुरुष अधिक दृढ़ हुए और ऐसी क्रांति की आग भड़काने में समर्थ हुए जो अब आसानी से नहीं बुझाई जा सकती।

जिस प्रकार भगवान् महावीर तथा महात्मा बुद्ध की सफलता का एक रहस्य जनसाधारण को प्रचलित भाषा में उपदेश देना था उसीप्रकार २० वीं शताब्दि के ये दो रत्न भी हिन्दी भाषा को अपना कर सफल हुए। यद्यपि वे संस्कृत के दिग्गज तथा अद्वितीय विद्वान् थे तथापि उन्हों ने अपने विचार उस समय की प्रचलित हिन्दी भाषा में ही लिखे ताकि उनकी आवाज़ प्रत्येक व्यक्ति सुनने में समर्थ हो सके। स्वामी दयानन्दरचित 'सत्यार्थप्रकाश' तथा आचार्य विजयानन्दसूरिप्रणीत 'जैनतत्त्वादर्श, अज्ञानतिमिर-भास्कर' व 'तत्त्वनिर्णयप्रासाद' बड़े प्रसिद्ध हैं।

आर्यसमाज तथा जैनसमाज के लिये एक बात बड़े दुर्भाग्य की है कि उनके उपकारी महात्माओं में मुलाक़ात न हो सकी। जोधपुर में भेण्ट होने का निश्चय हुआ था। दयानन्दजी जोधपुर से कुछ दिन के लिये बाहर गये। परन्तु जिस रोज़ जैन धर्म का उद्धारक महात्मा जोधपुर पहुंचा उसी दिन यह दुःखद समाचार मिला कि हिन्दुधर्म के शोधक महात्मा की अकाल मृत्यु हो गई। यदि वे दोनों परस्पर भेण्ट कर पाते तो नहीं कहा जा सकता कि आज भारत के धार्मिक इतिहास में किस प्रकार की क्रान्ति ने जन्म लिया होता।

ऊपर लिखी हुई समानताओं के अतिरिक्त एक बात यह भी उल्लेखनीय है कि इन



श्री. शशीभूषण शास्त्री

[ पृ. २३ ]



श्री. पृथ्वीराज जैन

[ पृ. ४५ ]



पंडित भागमल मौद्‌गलायन

[ पृ. ३० ]

दोनों की आयु में कोइ विशेष अन्तर न था। दोनों महात्मा लगभग ६० वर्ष की आयु पर्यन्त समाजसेवा कर सके। स्वामी दयानन्द का समय १८८१–१९४० वि० है तथा विजयानन्दसूरि का १८९३–१९५३ वि० है।

दोनों महात्माओं के चारित्र में एक अन्तर दिखाइ देता है। वह यह कि दयानन्द ने अन्य मतखण्डन में सीमा का कुछ उल्लंघन कर दिया है। किसी भी वस्तु को इस लिये मिथ्या बताना कि वह हमें इष्ट नहीं, अनुचित है। प्रत्येक धर्म में सत्यता का अंश है। सामाजिक नियम यह चाहता है कि अपना मण्डन उसी सीमा तक योग्य है जहां तक दूसरे का अनुचित खण्डन न हो। आत्मारामजी ने ऐसा ही किया है।

एक बात और है। दयानन्द की अनुयायी आर्यसमाज ने अपने नेता के उद्देश्य का प्रचार बड़े उत्साह से किया है। आर्यसमाज ने हिन्दु धर्म की सचमुच रक्षा की है और भारतीय सभ्यता को नाश से बचाया है। जगह २ पर आर्यसमाज के प्रचार के लिये संस्थायें हैं। परन्तु जैनसमाज ने अपने नेता के कार्य को इतने उत्साह से सम्पन्न नहीं किया जितना कि आवश्यक था। तब भी दोनों महात्माओं का उनके अनुयायी मान करते हैं। आर्यसमाज की संस्थायें यदि 'डी० ए० वी०' के नाम स्थापित हुई हैं तो जैन समाज की 'श्री आत्मानन्द जैन' के नाम से।

सारांश यह है कि ये दोनों अपने समय के महारथी थे। हम नहीं कह सकते कि यदि उस समय भारत में ऐसे महापुरुष जन्म न लेते तो आज हिन्दु सभ्यता तथा संस्कृति की कैसी दुर्दशा होती। हमारे लिये यह जानना असम्भव हो जाता कि किसी समय भारत विश्व का अध्यात्म विद्या में गुरु रहा है। मुनि आत्मारामजी तथा महर्षि दया-नंद का हि प्रभाव था कि चिकागो की सर्वधर्म परिषद् में भारतीय विचारों का बोलबाला रहा। यहां पर हमें एक बात पर विशेष विचार करना चाहिये। वह यह कि इन दोनों की महत्ता का कारण परस्पर विरोधी धार्मिक विचारधारायें हैं। दयानन्द मूर्तिपूजा का खण्डन करने से दयानन्द बने और विजयानन्दसूरि का नाम मूर्तिपूजा का मण्डन करने से प्रसिद्ध हुआ। इस से क्या परिणाम निकलता है, इस पर पाठकों को स्वयं विचार करना चाहिये।



# अंतिम ध्येय

लेखकः—श्री बनारसीदास जैन M. A. प्रोफेसर ओरियेंटल कॉलेज, लाहोर

वन्दे श्रीविजयानन्द–सूरिं श्रद्धार्द्रचेतसा ।
यद्ग्रन्थाध्ययनात् प्राप्ता मया जैनमते गतिः ॥

" सब से पहिले ( श्रावकों की ओर अंगुली कर के ) मैं इन श्रद्धालुओं की श्रद्धा को पुष्ट और पक्की करने के लिये श्री जिनमन्दिर की जरूरत समझता हूं। सो करीब करीब यह काम पूर्ण हो गया है । कहीं कहीं बाकी है वह भी धीरे धीरे हो जायगा । अब मेरी यही इच्छा है कि सरस्वती मन्दिर भी तैयार होना चाहिये और मैं इसी कोशिश में हूं । यह काम पंजाब में गुजरांवाले में हो सकता है । मैं अब उसी तर्फ जा रहा हूं । अगर जिंदगी बाकी रही तो वैशाख में सनखतरा में श्री जिनमन्दिर की प्रतिष्ठा करा कर गुजरांवाला जाकर यही काम हाथ में लूंगा ॥ "

[ सुशीलकृत " श्री विजयानन्दसूरि " में श्री चरणविजयद्वारा
लिखित परिशिष्ट । भावनगर । वि० सं० १९९१ पृ० १२ ]

उपर्युक्त शब्द गुरुमहाराज के मुखारविन्द से, स्वर्गवास होने के कुछ ही पहिले नीकले थे । इन शब्दों में गुरुमहाराज के अन्तिम ध्येय का स्वरूप संक्षिप्ततया वर्णित है । वह ध्येय क्या था ? श्री महाराजजी के हाथों किस रूप को धारण करता ? इन विषयों पर इस लेख में विचार किया जायगा ।

श्री तत्त्वार्थाधिगमसूत्र के प्रथम सूत्र " सम्यग्दर्शनज्ञानचारित्राणि मोक्षमार्गः " में मोक्षप्राप्ति के साधनों के क्रम का निर्देश है अर्थात् पहिले सम्यग्दर्शन, फिर सम्यग्ज्ञान और अन्त में सम्यक्चारित्र की प्राप्ति होनी चाहिये ( एषां च पूर्वलाभे भजनीयमुत्तरम् । भाष्य ) इसी क्रम के अनुसार महाराज साहिब ने श्रावकों की श्रद्धा को पुष्ट और पक्की करने के लिये सब से पहिले श्री जिनमन्दिर बनवाने का उपदेश दिया। इस काम के पूर्ण हो जाने पर अब गुरुमहाराज का ध्यान श्रावकों के ज्ञानवृद्धि की ओर

हुआ था, परन्तु खेद है कि महाराज साहिब इस भावना को अपने जीवन में पूर्ण न कर सके। इस से भी अधिक खेद की बात यह है कि महाराजजी को स्वर्गवास हुए चालीस वर्ष हो चुके हैं और उनकी यह अन्तिम भावना अभीतक अपूर्ण ही रही है। यद्यपि उनके शिष्य तथा श्रावक उन में अनन्य और अखण्ड भक्ति रखते हैं जैसा कि उनके जन्म शताब्दि महोत्सव से प्रकट हो रहा है।

ऐसा प्रतीत होता है कि सरस्वती मन्दिर से गुरुमहाराज का आशय जैन यूनिवर्सिटी (विश्वविद्यालय) या जैन रिसर्च इन्स्टिटयूट (विद्याभवन) से था जो अखिल भारतीय या कम से कम पंजाब प्रान्तीय हो; क्यों कि वे स्वयं अपने शब्दों में कहते हैं कि "यह काम पंजाब में गुजरांवाला में हो सकता है।" यदि महाराज साहिब का भाव विश्वविद्यालय या विद्याभवन से न्यून संस्था का होता तो वे केवल एक ही नगर का नाम न लेते। उनका आशय स्कूल या कालेज की कोटि की संस्था का नहीं था क्यों कि ऐसी एक ही संस्था से देश या प्रान्तभर का काम नहीं चल सकता था।

लेखक ने अपने एक *लेख में बतलाया है कि धार्मिक साहित्य का पठन-पाठन दो दृष्टियों से हुआ करता है—(१) श्रद्धालु दृष्टि से और (२) ऐतिहासिक या तुलनात्मक दृष्टि से। जैन साहित्य का पठन-पाठन भी इन दो दृष्टियों से हो रहा है। एक ओर श्वेताम्बर सम्प्रदाय के बहुत से साधु, यति और श्रावक तथा दिगम्बर सम्प्रदाय के भट्टारक और पण्डित लोग श्रद्धालु दृष्टि से इस का अध्ययन कर रहे हैं। दूसरी ओर श्वेताम्बर सम्प्रदाय के कुछ साधु और श्रावक तथा दिगम्बर सम्प्रदाय के पठित श्रावक अर्थात् बाबू लोग ऐतिहासिक दृष्टि से इस का अध्ययन कर रहे हैं। पाश्चात्य देशों में तो इस का अध्ययन इसी दृष्टि से हो रहा है।

यह कहने की आवश्यकता नहीं कि इस युग में ऐतिहासिक और तुलनात्मक दृष्टि का ही साम्राज्य है। जो संस्था इस दृष्टि से अध्ययन करने के लिये खोली जाय उस में इस साहित्य के प्रकाशित तथा अप्रकाशित पुस्तकों का पूर्ण संग्रह और साथ अन्य उपयोगी सामग्री का होना नितान्त अनिवार्य है।

इस उपर्युक्त कथन का समर्थन श्रीयुत मोहनलाल दलीचंद देशाई के इन शब्दों से होता है—"प्राचीन काळथी चाल्या आवता धर्म तरफ जोवानी अनेक दृष्टिओ होय छे। आजना जमानामां ऐतिहासिक दृष्टि प्रधानपद +भोगवे छे।"

महाराज साहिब के समय में जैन साहित्य पर ऐतिहासिक दृष्टि से काम होने लग गया था। योरप में वेबर तथा याकोबी और भारत में ब्यूलर, भाण्डारकर, पीटर्सन,

* "आत्मानन्द"—जनवरी फरवरी, सन् १९३१ पृ० १९।

\+ "जैन साहित्यनो संक्षिप्त इतिहास" वि० सं० १९८९। पैरा १०७२, १०८२।

हार्नले आदि विद्वान् काम कर रहे थे। गुरुमहाराज इन के काम से परिचित थे ऐसा कि "तत्त्वनिर्णयप्रासाद" से स्पष्ट प्रकट होता है। संभव है इन में से कोई विद्वान् महाराजजी से मिले भी हों। हार्नले ने अपने शङ्कासमाधान के निमित्त महाराजजी से पत्रव्यवहार किया था।

इन्हीं दिनों भारत सरकार संस्कृत, प्राकृत आदि के हस्तलिखित ग्रन्थों के सूचीपत्र तय्यार करा रही थी जिन में से पाटण, खंभात आदि के सूचीपत्र अतीव महत्त्व रखते हैं।

इधर चिकागो से महाराज साहिब के नाम अखिल धर्मसभा में संमिलित होने के लिये निमन्त्रण आया और भाई वीरचन्द गान्धी महाराज के प्रतिनिधि बनकर वहां गए।

ये सब घटनाएं इस बात की द्योतक हैं कि महाराजजी ऐतिहासिक दृष्टि की महत्ता को भली प्रकार समझते थे और वे इस के विरोधी न थे। इन को दिखाई दे रहा था कि केवल श्रद्धालु दृष्टि इस समय पर्याप्त न होगी, क्यों कि भारतवर्ष का संसार के इतर देशों के साथ घनिष्ठ संबन्ध होता जा रहा था। इस दशा में भारतवर्ष अथवा जैन समाज सांसारिक परिस्थिति के प्रभावों से मुक्त नहीं रह सकता था। लेखक ने अपने पिताजी तथा अन्य गुरुजनों के मुख से सुना है कि महाराजजी के विचार बड़े उदार और प्रगतिशील थे। वे कदापि संकुचित नहीं थे। गुरुमहाराज को विश्वास था कि केवल ऐतिहासिक दृष्टि से सम्यक्त्व में हानि नहीं आ सकती। सम्यक्त्व में हानि का कारण आत्म-निर्बलता है। ऐतिहासिक दृष्टिवाला पुरुष जैनधर्म के सिद्धान्तों को निर्दोष पाल सकता है। वीरचंद गांधी के चारित्र ने इस बात को सिद्ध कर दिया था।

पूर्वोक्त कथन के आधार पर यह बात निःसन्देह कही जा सकती है कि महाराजजी के हाथों में सरस्वती मन्दिर केवल श्रद्धालु दृष्टि पर न चलता--उस में ऐतिहासिक दृष्टि को यथोचित स्थान मिलता। सरस्वती मन्दिर एक प्रकार से नये और पुराने विचारों का संगम होता जहां नये विचार पुराने विचारों से और पुराने विचार नये विचारों से पुष्टि पाते। ऐसी संस्था जैनमत सम्बन्धी विद्याभ्यास तथा अनुसन्धान के लिये न केवल भारतवर्ष में ही, कदाचित् शान्तिनिकेतन तथा भाण्डारकर इन्स्टिटयूट की भांति संसार-भर में आदर्शरूप हो जाती। यहां देश देशान्तरों के प्रौढ़ और अनुभवी विद्वान् जैन धर्म तथा साहित्य का विशेष रूप से परिशीलन करते और इस की सहायता से मानव जीवन की जटिल समस्याओं पर प्रकाश डालते।

एक विद्वान् का कथन है कि सच्ची यूनिवर्सिटी अथवा रिसर्च इन्स्टिटयूट के प्राण तो पुस्तक संग्रह हैं। महाराजजी भी इस विचार से सहमत प्रतीत होते हैं क्यों कि गुजरांवाला नगर में जहां वे सरस्वती मन्दिर खोलने का भाव रखते थे वहां पं० बेली-राम मिश्र सं० १९३१ से शास्त्रों की प्रतिलिपि करने पर नियुक्त थे। मिश्रजी के लिपि-कृत पचासों ग्रन्थ अम्बाला, अमृतसर, पट्टी, जीरा आदि भंडारों में विद्यमान हैं। प्रति-

लिपि का काम बीस बरस तक चलता रहा। यह काम महाराजजी के उपदेश से हुआ होगा। इस के अतिरिक्त पुस्तक भंडार को पूर्णरूप देने के लिये महाराजजी ने सैंकड़ों प्राचीन तथा लिखित और नवीन मुद्रित प्रतियां गुजरात मारवाड़ से पंजाब में भिजवाईं जो भिन्न २ नगर के भंडारों में सुरक्षित हैं। इन के साथ पंजाब के यतियों के भंडार भी मिल गये हैं। इसप्रकार महाराज साहिब ने पंजाब में पूर्ण पुस्तक संग्रह कर दिया था। सरस्वतीमन्दिर की प्रधान सामग्री पुस्तकसंग्रह के एकत्र हो चुकने पर अब महाराज साहिब क्या करते ? लेखक का अनुमान है कि वे स्वयं इस के कुलपति बनते और वीरचन्द राघवजी * जैसे अनुभवी तथा विद्वान् व्यक्तियों का सहयोग लेकर जैन साहित्य में अनुसंधान युग की नींव डालते। प्राचीन तक्षशिला की भांति पंजाब में गुजरांवाला भी विश्वविख्यात जैन विद्याकेन्द्र होता। महाराज साहिब के संसर्ग में रह कर साधु तथा श्रावकों का एक ऐसा पठित और चारित्रवान् समूह निकलता जो जैनधर्म की महत्ता को संसार के कोने २ में फैला देता।

शताब्दि के इस अवसर पर महाराज साहिब के भक्त मुनिराज तथा श्रावकों का प्रथम कर्त्तव्य है कि वे महाराजजी की अबतक अपूर्ण रही हुई इस भावना को कार्य-रूप में परिणत करके असीम पुण्य के भागी बनें॥



* भाई वीरचन्द राघवजी के संसर्ग से अमेरिका तथा योरप में कई सज्जनों को जैन धर्म की प्राप्ति हुई। लंडननिवासी मि॰ हर्बर्ट वारन ने तो उनके उपदेश से मांस-मदिरा का त्याग कर दिया था।

# कुछ इधर उधर की

( ले०-पं० ललितविजयजी )

मानवजाति आरंभ से आजतक न जाने किन किन दशाओं का अतिक्रम करती हुई इस दशा को पहुँची है. फिर भी इतना तो मानना ही पड़ेगा कि इस के लिये समय २ पर कुछ लोगों ने दीप–स्तंभ बनकर इसे आगे बढ़ाया है, इस की रक्षा की है और अज्ञात अज्ञानगर्त में पतित होने से बचाकर इसे एक सुन्दर मार्ग पर लगाया है। यदि वास्तविक रूपेण देखा जाय तो इस पृथ्वी के मेरुदण्ड वे ही हैं। हमारे और संपूर्ण विश्व में चमकनेवाले ज्ञानरूप प्राण उन्हीं महात्माओं से हमें प्राप्त हुए हैं। उनका सुयशज्ञान, उनका संस्मरण, उनकी यादगार आजतक हमारे पथप्रदर्शक हैं। धन्य हैं वे महात्मागण !

श्री आत्मानंद शताब्दि महोत्सव के संचालक मेरे परमपूज्य गुरुदेव श्रीमद् विजयवल्लभसूरीश्वरजी महाराज तथा अन्य महानुभावों की आज्ञा तथा प्रेरणा है कि मैं भी उक्त अवसर पर प्रकाशित होनेवाले ग्रन्थ के लिये स्वर्गस्थ श्री गुरुदेव के पंजाब के संस्मरण लिखूँ। महात्माओं के संस्मरण लिखना, उनकी संपूर्ण बातों का विस्तृत रूप से परिचय प्राप्त कराना, एक प्रकार से अत्यन्त कठिन है, फिर भी इन तुच्छ कंधों पर जो भार डाला गया है उसका वहन करना, जो कुछ थोड़े बहुत संस्मरण ज्ञात हैं, उन्हें आप के सम्मुख रखना मेरा परम कर्त्तव्य है।

ये बातें केवल बातें ही नहीं, हमारे भावी जीवन के लिये भी उपयोगी–सहायकारक हैं। चिरकाल तक जैन समाज के गौरव को बढ़ानेवाली हैं, साथ ही भावी समाज के लिये भी मार्गदर्शक हैं।

श्री गुरुदेव के पंजाब के संस्मरण लिखने के पूर्व यह आवश्यक है कि इस आर्य संस्कृति की केन्द्र वीरप्रसू जगद्विख्यात भूमि की कुछ प्राचीन बातों पर भी प्रकाश डाला जाय।

भारत के शीर्षभाग में अवस्थित पृथ्वी के मेरुदण्ड स्वरूप हिमवान के क्रोड़ में स्थित इस भूमि का प्राचीन ग्रंथों में पांचाल नाम पाया जाता है। इसके एक ओर पृथ्वी का स्वर्ग "काश्मीर," जहां लोगों को अपनी शीतल मंद सुगंधीदायक वायु का सुखदान कर रहा है, वहां दूसरी ओर भारत के दुर्ग की दीवार कांबोज प्रान्त स्थित है। पूर्व में संयुक्त प्रांत तथा दक्षिण में भारत की परम गौरवशालिनी राजस्थान भूमि है।

प्राचीन पांचाल देश का नाम बिगड़ते २ पंजाब हो गया। मुसलमान लोगों के आगमन तथा सिन्धु, चिनाब, रावी, झेलम, बयासा और शतलज इन पाँच नदियों से सिंचित होने के कारण भी इस का नाम पंजाब खूब प्रसिद्धि में आया। फारसी लोगों ने इस का नाम "पंज+आब" अर्थात् पाँच जल का देश रखा था। इस देश की उक्त पाँच विशाल नदियाँ हिमवान से असंख्य जलराशि लाकर इस देश में फैला देती हैं और फलस्वरूप सारा देश शस्य श्यामल है। प्राकृतिक शोभा में काश्मीर का बच्चा है। शिमला शैल इसी की गोद में अवस्थित है तथा पूर्वीय भाग पहाड़ों के आजाने से इतना सुरम्य है कि देखते ही बनता है।

आर्य लोगों का कहना है, तथा वेदों में भी लिखा है कि सब से प्रथम मनुष्य की सृष्टि इसी पांचाल देश के ब्रह्मवैवर्त्त नामक स्थान पर हुई थी और वहीं ब्रह्मा से उनके मानस ऋषि भी उत्पन्न हुये थे। पंजाब की सरस्वती नदी आज भी प्राचीन भारतीय सभ्यता की केन्द्र मानी जाती है। बहुत से विद्वानों के मतानुसार चारों वेदों के रचयिता ऋषि लोग पंजाब के ही निवासी थे। कुछ भी हो, इस प्रान्त का यह प्राचीनकालीन गौरव है।

यह तो बहुत प्राचीन काल की बात हुई, हिन्दुओं के अठारह पुराणों के रचयिता व्यासजी इस प्रान्त के थे। उन्हों ने अपने संपूर्ण पुराणों की रचना शतद्रु (शतलज) के तट पर अवस्थित हरीका-पत्तन जो लाहौर और फीरोजपुर की सीमा पर स्थित है, में की थी। जहाँ पर आज भी सहस्रों दर्शनार्थी जाते रहते हैं। श्री भगवान् महावीर के समकालीन, उनके परमभक्त महाराज उदयन इसी प्रान्त के राजा थे, जिन्हों ने धर्मप्रभावना में महती रुचि दिखलाई थी और आखिर जैन दीक्षा अंगीकार कर साधुधर्म का पालन किया था।

इस प्रान्त की प्रस्तुत राजधानी लाहौर का प्रारंभिक नाम लवपुर बतलाया जाता है, जिसे कहते हैं कि महाराज रामचन्द्रजी के पुत्र लव ने बसाया था। ऐसे २

न जाने कितने स्थान इस प्रान्त में हैं, जिन्हें लोग भूल से बैठे हैं, किन्तु उनका महत्त्व ऐतिहासिक तथा सांस्कृतिक दृष्टि से भारत के लिए अत्यन्त महत्त्वपूर्ण है ।

तक्षशिला का महान् विश्वविद्यालय जो रावलपिण्डी के निकट स्थित था, आज भी अपने खंडहरोंद्वारा इस प्रान्त के शिक्षा तथा संस्कृति के केन्द्र होने को जोर से पुकार २ कर कह रहा है । भला, विद्वानों तथा मनीषियों की जन्मभूमि इस भूमि को यह गौरव न हो तो किसे हो सकता है ? प्राचीन भारत की विद्या तथा कला की भूमि यही है । सिन्धु का पवित्र जल जहाँ भारत की रक्षा करता था, वहीं इस देश का पालन कर के इसे संसार की संस्कृति के सम्मुख अपना शिर गौरवपूर्ण रूप से उन्नत रखने का उपदेश भी करता था ।

इस भारत देश की रक्षा का केन्द्र पंजाब संपूर्ण भारत की यशभूमि था । यदि इसने अपना मन केवल संस्कृति तथा शिक्षा की ओर ही दिया होता तो न जाने इस देश का मानचित्र क्या से क्या होता ? किन्तु नहीं, इसने संसार में अपना शौर्य दिखलाकर भारत की रक्षा भी की थी । सहस्रों विदेशियों की उमड़ती हुई धारायें सहस्रों बार इस की विकट बाँध से टकरा कर चूर चूर हो गईं और भारत की रक्षा हुई । बहुत प्राचीन काल की बात तो दूर रही । शक, सीथियन, हूण आदि अनेक विदेशी जातियों को परास्त कर उन्हें भारत से खदेड़ कर बाहर निकालना इसी ने किया था ।

अलक्षेन्द्र (सिकन्दर) जिस समय सारे देशों को पराजित करता हुआ भारत में आया, भारत की शान रखनेवाला यही पंजाब था । महाराज पुरु की तीस सहस्र सेना यद्यपि हाथियों के बिगड़ने से तितरबितर हो गई थी, फिर भी उनका पराक्रम देखकर अलक्षेन्द्र को दाँतो तले अंगुली दबानी पड़ी थी और उसे उनका राज्य लौटाना पड़ा था । मुलतान में इन्हीं लोगों ने सिकन्दर को ऐसी बुरी पराजय दी थी कि जिस की चोटों के मारे जाने २ उसका बेबीलोन में अवसान ही हो गया था ।

ये घटनाएँ तो बहुत प्राचीन हैं । मध्यकाल में भी पंजाबियों की वीरता पग २ पर चमकती है । मुगल राज्यकाल में सिक्खों की बहादुर जाति चमक उठी थी । सिक्ख गुरुओं का बलिदान, उनकी वीरता, सिक्खों का धर्म सब ने मिलकर सारे पंजाब में सिक्ख राज्य स्थापित कर दिया था । एक दिन सारा का सारा पंजाब, काश्मीर



आचार्यश्री विजयविद्यासूरिजी महाराज  श्री विचारविजयजी

( वर्त्तमान आचार्यश्री विजयविद्यासूरि )

होशियारपुर ( पंजाब ) ओसवाल नाहर गोत्र अच्छर मच्छर १९४४ में दोनों भाई जोडे जन्मे और जयपुरमें दोनोंने १९६५ में दीक्षा ली. अपने गुरुमहाराज श्रीमद्विजयवल्लभसूरि की आज्ञासे पंजाबमें वृद्ध साधु महाराज श्री सुमतिविजयजी की सेवा में विचर रहे हैं ॥

मुनिराज श्री उद्योतविजयजी महाराजना शिष्य—



आचार्य श्री विजयललितसूरि.



आचार्य श्रीविजयकस्तूरसूरिजी महाराज

तथा पश्चिमी सीमा प्रान्त, इस जाति की वीरता के फलस्वरूप सिक्ख राज्य में आ गये थे। आज भी सिक्खों की वीरता की धाक वहाँ वालों पर जमी हुई है।

सूबेदार हरिसिंह ललवानीद्वारा केवल ५००० सिपाहियों के द्वारा अफगानिस्तान के शाह की सवा लाख सेना का हराया जाना भारतीय इतिहास की अमर घटना है। आज भी सूबेदार हरिसिंह के नाम की इतनी धाक है कि काबुली औरतें अपने बच्चे को "चुप रह हरि आया" कह कर डराया करती हैं।

वर्तमान समय के ही यूरोपीय महायुद्ध को लीजिए। पंजाबी सेनाओं की शक्ति, सिक्खों की बहादुरी, उनका आत्मत्याग देखकर संपूर्ण अंग्रेज जाति चकित रह गई थी। वहाँ पंजाबियों की "वाह गुरु दाखालसा, वाह गुरु दी फतह" को सुनते ही दुश्मनों के होश हवाश फाख्ता हो जाते थे। इसप्रकार यह भूमि प्राचीनकाल से आजतक लाखों वीरों, महात्माओं, त्यागियों तथा सद्गृहस्थों की माता होने का सौभाग्य प्राप्त कर चुकी है। इसकी गोद में खेले हुए बालक भारत के सितारे तथा देश की शान रहे हैं और हैं।

ये तो शूरवीरता की बातें हुई, इस काल की वीरता के संस्थापक महात्माओं की, शहीदों की कहानियाँ भी भारत जाति का मस्तक गौरव से उच्च करने को प्रस्तुत है।

गुरु नानक और उनके पुत्र श्री चंद्रजी की योग तथा उपदेश की बातें जगद्विख्यात हैं। जिन्हों ने पेशावर, काश्मीर तथा पंजाब में हिन्दु धर्म का उद्धार किया था। गुरु गोविंदसिंह और गुरु तेगबहादुर जैसे योगीवीरों को भी इस भूमि ने ही उत्पन्न किया है।

गुरु गोविंदसिंह के पुत्रों का सा धर्मप्रेम, हकीकतराय आदि सैंकड़ों बच्चों की बहादुरी एवं साहस देख २ दाँतों तले उंगली दबानी पड़ती है। जिन के बच्चों तकने धर्म के लिए हँसते २ प्राण दे दिया था। भला उस भूमि को अपना कहते हुए किसे गौरव का अनुभव न होगा? गुरु अमरदास जो अपने गुरुजी को स्नान कराने के लिए तीन कोस से उँघे पाँव जल लाया करते थे इसी प्रांत के थे। वर्तमानकालीन परम साधक स्वामी रामतीर्थजी जिन के योग तथा भक्ति आदर्श माने जाते हैं, इसी पंजाब प्रान्त में उन्नीसवीं शताब्दि में ही एक गांव मरालीवाला (गुजरावाला) में उत्पन्न हुए थे।

हमारे स्वर्गस्थ न्यायाम्भोनिधि जैनाचार्यश्री १००८ श्री विजयानंदसूरीश्वरजी ( आत्मारामजी ) महाराज साहब को उक्त पुण्य प्रसविनी भूमि ने ही अपनी गोद से उत्पन्न किया था। आप की मातृभूमि होने का सौभाग्य इसी पंजाब भूमि को प्राप्त था। और पांचाल भूमि ने उन्नीसवीं शताब्दि में भी एक बार अपनी प्राचीन ऋषि-मुनि एवं महात्माओं की एक सुन्दर झलक दिखा दी थी। पंजाब भूमि उक्त महाराजसाहब को पाकर कृतार्थ हुई और इस युग में अपने प्रकाश को संसार में चमका कर हमारे भावी जीवन का दीप-स्तम्भ दिखा कर हमारी शतशः नमस्कार भाजन हुई है।

आप के परम श्रद्धेय गुरुदेव श्री १०८ बुद्धिविजयजी महाराजसाहब ( प्रसिद्धनाम बूट्टेरायजी महाराज ), ज्येष्ठ गुरुभ्राता श्री १०८ श्री मुक्तिविजयजी महाराज साहब ( श्री मूलचंद्रजी महाराज सा० ), श्री १०८ वृद्धिविजयजी महाराज साहब ( श्री वृद्धिचंद्रजी महाराज सा० ) भी इसी प्रान्त में अद्भुत नररत्नों में थे। आप लोगों के द्वारा जाति तथा धर्म का कितना अपरिमित उपकार हुआ है, उसका वर्णन करना अस्थान समझ कर मूल विषय पर आना ही उचित है।

श्री आत्मारामजी महाराज साहब की जन्म शताब्दि मनाने का आगामी चैत्र शु० १ को आयोजन हो रहा है। शताब्दि का अर्थ शत+अब्दि अर्थात् सौ वर्ष-वाली है। किसी भी महापुरुष के जीवन की कोई भी घटना जैसे जन्म, निर्वाण के सौ वर्ष बाद जो संस्मरण मनाया जाता है उसे शताब्दि और पचास वर्ष बाद के स्मरणोत्सव को अर्द्ध शताब्दि कहते हैं।

भारतीयता का यह विशेष गुण है कि वह अपने महापुरुषों के संस्मरण बड़ी चतुरता से रखती है। यहाँ तक कि यह क्रिया एक प्रकार से धार्मिक विधान सी बन गई है। भगवान् श्री महावीर की जयन्ती चैत्र शुक्ल १३ को, श्री कृष्ण की जयन्ती भाद्र कृष्णा ८ मी को, श्री राम की जयन्ती नवमी, दशहरा आदि को, भगवान् बुद्ध की जयन्ती ज्येष्ठ कृष्ण १३ को, प्रतिवर्ष सार्वत्रिक रूप से मनाई जाती है। धार्मिक रूप से इन सब त्यौहारों का विधान किया गया है और जाति बड़े उत्साह से उक्त तिथियों को उत्सव करती है। यदि स्पष्टरूप से पूछा जाय तो ये सारी बातें उक्त महापुरुषों के संस्मरण के लिए ही हैं।

शताब्दि मनाने का प्राचीन इतिहास यद्यपि अज्ञात है, फिर भी यह मानना ही पड़ेगा कि ये शताब्दियाँ भी वार्षिक जयन्ती का ही विशेष रूप हैं। वार्षिक रूप से

जितना महापुरुषों के सम्बन्ध में विवेचन नहीं हो सकता, उतने अधिक मनुष्य मिलकर महापुरुषों के सम्बन्ध में अपना विचार–विनिमय नहीं कर सकते, उतनी नवीन बातों की शोध नहीं हो सकती; जितनी प्रधान अवसरो पर। शताब्दि क्या ? अर्द्ध शताब्दि क्या? ऐसे उत्सवों के लिए जितना अधिक बार अवसर मिले उत्तम है। यों तो अच्छा हो दशाब्दि तक मनाई जाय। किन्तु यह कार्य व्यय–साध्य होने के कारण उतना सफल नहीं हो सकता जितना अधिक २ दिनों पर किया गया उत्सव; इस लिए ऐसे अवसरों अर्थात् शताब्दि और अर्द्ध शताब्दि को विशेष महत्त्व दिया जाता है।

इस प्रकार के उत्सवों का इतिहास भी बहुत प्राचीन है। यह बात अवश्य थी कि उनमें ठीक सौ वर्ष का विधान ऐसा पका नहीं था। प्रत्येक बौद्ध साहित्य और इतिहास के अध्ययन करनेवाले को यह बात मालूम होगी कि अशोक, कनिष्क, हर्ष आदि राजाओं ने महात्मा बुद्ध की मृत्यु के बाद निश्चित समयों पर महात्मा बुद्ध की जयन्ती मनाई थी और उन्हीं अवसरों पर बौद्ध धर्म के सिद्धान्तों का संकलन किया गया था।

बौद्ध लोग तो यहाँ तक बढ़े हुए हैं कि वे अब तक महात्मा बुद्ध की शताब्दियाँ मनाते हैं। कुछ ही दिन पूर्व टोकियो में महात्मा बुद्ध की चौबीसवीं–शताब्दि मनाई गई थी, जिसमें संसारभर के बौद्ध एकत्रित हुए थे। को. वा. दाइसी नामक जापान के एक बड़े महात्मा की ग्यारहवी शताब्दि गत वर्ष मनाई है। इस प्रकार ऐतिहासिक दृष्टि से इस प्रकार के महापुरुषों के जीवन सम्बन्ध रखनेवाले उत्सव, शताब्दिउत्सव बहुत प्राचीन हैं। साथ ही विशुद्ध भारतीय उपज हैं।

बीच के समयमें इनका काम कुछ ढीला पड़ गया था, अब फिर जागृति के साथ २ यह उत्सव भी जग गया है। श्री दयानन्द सरस्वती की जन्म शताब्दि मथुरा में तथा निर्वाण अर्द्ध शताब्दि अजमेर में हुई है; यह तो कल की बात है। भारतेन्दु अर्द्ध शताब्दि, टाल्स्टाय शताब्दि, चर्च ऑफ इंग्लैण्ड की शताब्दि, बंकिमचन्द्र की शताब्दि, इस तरह रोज़ इनका क्रम चल रहा है। इनका उद्देश्य महापुरुषों की याद, उनकी शिक्षाओं का जीवित बनाये रखना है।

इसी ही उद्देश्य को लेकर यह शताब्दि मनाई जा रही है और उक्त महात्मा के थोड़े से जीवन के संस्मरण आप के सम्मुख रखने का प्रयत्न हो रहा है।

स्वर्गस्थ आचार्यमहाराज साहब के संस्मरण बड़े ही सुन्दर तथा शिक्षाप्रद हैं। हो भी क्यों न ? महात्मा पुरुषों की प्रत्येक घटनाएं कुछ न कुछ महत्त्व रखती हैं। भावनगर की एक घटना है। यह आचार्य श्री विजयकमलसूरिजी ने खंभात में मुझे सुनाई थी।

आचार्यदेव का विराजना भावनगर में था। आप का यह नियम था कि शौच बहुत दूर, मील डेढ़ मील तक पधारते थे, इसके साथ ही आप कभी अकेले-बिना किसी साधु के बाहर नहीं निकलते थे।

प्रातःकाल का समय था। मुनिवृन्द के साथ आप शौच पधारे थे। समुद्र के किनारे की ओर उस दिन पधारना हुआ था। आप किनारे २ बहुत आगे चले गये थे। जब उधर से लौटे तो दूर से आप ने देखा कि मुनि श्री कमलविजयजी तथा श्री जयविजयजी किसी वस्तु के ऊठाने में लगे हुए हैं।

बात यों थी कि रात में समुद्र की लहर आई थी, उसके साथ ही लकड़ी के दो लठ्ठे बह कर किनारे आ गये थे, उनके बीच दैवयोग से एक गधा फँस गया था और वह उन दोनों लठ्ठों के बीच पड़ा तड़फड़ा रहा था। उक्त दो मुनिगण एक लठ्ठे को हटा कर उसे बचाने की चेष्टा कर रहे थे।

गुरु महाराज निकट आये, बेचारे पंचेन्द्रिय की दशा देख जी भर आया। इन दोनों साधुओं से लट्ठा उठाया नहीं पाता था। "हटो, इधर आओ" आप ने जोशभरे स्वर से कहाः "पकड़ो यह तिरपणी और डंडा।"

उक्त दोनों महानुभाव हट गये। आप ने चोलपट्टा कसकर काछिये सा बना लिया। वह पहला ही दिन था जब आप ने चोलपट्टा घुटनों से ऊँचा किया था। लठ्ठे के पास पहुँचे। दो तीन बार उस के बोझ को आजमाया और अंत में उठा कर इतने जोर से फेंका कि तीन साढ़े तीन हाथ दूर जाकर गिरा। आफत में फंसा हुआ गधा बंधनमुक्त हुआ, उछल करके चट्ट से बाहर हुआ, थोडी दूर तक दौडा किन्तु पेट में पानी भर गया था, गिर पड़ा। और मुख मार्ग से पानी निकल गया, धूप लगी, चंगा हो गया और चलता बना।

एक बार की बात है आप उन दिनों जंडियाला गुरु में विराजमान थे। आपने अब तक संवेग दीक्षा नहीं ली थी, स्थानकवासी ढंग ही थे; किन्तु आप के विचार मुखपत्ति बांधने के विरुद्ध हो गये थे।

अंडियाला, गुरु के स्थानकवासी संप्रदाय के प्रमुख श्रावक मोहरसिंह आप के पास आये, वन्दना की और बैठ गये। बातों ही बातों में उन्हों ने गुरुदेव से पूछाः "महाराज ! आप मुँह पर मुखपत्ति बांधना ठीक समझते हैं ?" महाराज ने निर्भीकतापूर्वक उत्तर दियाः "मैं इसे सर्वथा ठीक नहीं समझता।"

"तो फिर आप इसे बाँधते क्यों हो ?" मोहरसिंह ने प्रश्न किया।

"तुम्हारे जैसे बैलों को अपने बाड़े में लाने के लिए।" महाराज साहब का उत्तर था। "यदि मैं मुखपत्ति न बाँधू तो तुम्हारे जैसों को मैं जो कुछ सिखलाना चाहता हूँ, कैसे सिखला पाऊँगा ? हमारा तुम्हारा संबंध तो केवल इस मुखपत्ति का ही है। यदि मैं इसे न बाँधु तो क्या तुम मेरा कहना सुनोगे ?

"मेरा और तुम्हारा नाता मुँहपत्ति मात्र का है। जहाँ तक मुहपत्ति है वहाँ तक ही तुम मेरे पास आते हो और मैं तुम को वीतरागदेव के सत्य सिद्धान्तों को समझा सकता हूँ। जब मुँहपत्ति उतार दूंगा तब तुम मेरे पास आना बंद कर दोगे। उस हालत में मैं तुम को धर्म का सच्चा स्वरूप नहीं समझा सकता।"

एक प्रधान श्रावक को इस प्रकार स्पष्टतया निडर भाव से उत्तर देना क्या सरल है ? भूलों को, गलतियों को, निडर होकर कह देना, सच्चाई के आगे मुँह देखे व्यापार को मिटा देना। सत्य प्रेम हो तो ऐसा। धन्य गुरुदेव !

**तीसरी घटना सुनिएः—**

आपके साधु समुदाय में दैववशात् एक साधु का चरित्र कुछ शंकास्पद था। आप ने उसे बार २ सुधरने के लिए कहा, किन्तु विशेष प्रभाव कुछ नहीं पड़ा। आखिर आप ने उस साधु के गुरु ( अपने प्रधान शिष्य ) को एक पत्र लिखा। पत्र की पंक्ति स्मरण करने योग्य है।

उसका सारांश यह है—"याद रखिये, अपने शिष्य को सुधारिये, समझाइये और शुद्ध कीजिये, अन्यथा कल्याण नहीं है। मैं "अमरसिंह" नहीं हूँ। यदि यह दशा रहती है तो मैं इसे निकाल—समुदाय से बाहर करता हूँ।"....आदि।

अपने साथियों की हितकामना, चरित्र का उत्कट पालनभाव क्या इस घटना से सिखने योग्य नहीं हैं ?

* *

एक घटना है, आप उन दिनों लुधियाना में विराजमान थे। आप के पास श्रेष्ठ गुरुभाई श्री मूलचंदजी महाराजद्वारा भेजे गए दो सज्जन आये। उन लोगों की इच्छा दीक्षित होने की थी।

महाराज साहब ने उन दोनों गृहस्थों को अपने पास रखा, उन दिनों आपश्री कुछ अस्वस्थ थे। वे दोनों सज्जन दूसरे ही दिन दीक्षा का मुहूर्त्त बतला रहे थे और हठ भी कर रहे थे। उन्हें आप के शिष्य ने अन्यत्र संयम दे दिया।

दैववशात् अहमदाबाद के सुप्रसिद्ध सेठ श्री दलपतभाई भगुभाई का आपश्री को पत्र मिला "धांगध्रावाले जो दो आदमी आप की सेवा में आए है, उन्हें दीक्षा देनी उचित नहीं।" किन्तु अब क्या हो सकता था ?

महाराजश्री को दुःख हुआ और काफी संकोच भी हुआ। इसी संकोच के कारण आप ने उक्त सेठ को कई मास तक पत्र तक भी नहीं लिखा।

लगभग ६ मास बीतने पर आप ने एक पत्र इस आशय का सेठजी के नाम लिखा था।

"दीक्षा हो चुकने पर आप का पत्र मिला, दुःख है, मैं इसी (?) संकोच के मारे आप को पत्र भी न लिख सका।"......इत्यादि।

शालीनता तथा समय आने पर व्यर्थ के वादविवाद को स्थान न देकर भूल मान लेना ! क्या दीक्षा देनी भूल थी ! नहीं, किन्तु एक श्रावक की राय न होने पर भी दीक्षा देना अयोग्य है, इस बात का ध्यान आप को सब से बड़ा था।

क्या आप और कुछ बहाना नहीं बना सकते थे ? किन्तु नहीं, आप ने संघ आज्ञा को प्राधान्य दिया था। वर्तमान दीक्षा के लिए शिष्यों की खोज करनेवाले साधु वर्ग को कुछ शिक्षा लेनी चाहिए। संघ की आज्ञा आदि बातों में कैसा अनुकरणीय आदर्श है।

* *

आप के शिष्य श्री मुनि श्री लक्ष्मीविजयजी महाराज (स्थानकवासी दशा में श्री बिशनचंदजी महाराज) ज़ीरा, जिला फिरोजपुर (पंजाब) में आप के साथ विराजमान थे।

आप मेडतानिवासी पुष्करणा ब्राह्मण थे और आप ने श्री स्वर्गस्थ आचार्य-देव के पास सत्यसनातन धर्म की शिक्षा ली थी और जब आचार्यदेव ने संवेग दीक्षा ली तब आप ने भी संवेग दीक्षा ली थी और आप के ही शिष्य बने थे। ढुंढकपने में आप अमरसिंहजी के समुदाय में रामबक्षजी के शिष्य थे।

एक दिन जीरा की स्थानकवासी संप्रदाय की एक प्रसिद्ध श्राविका आप के पास आई। वह प्रायः श्री आत्मारामजी महाराज साहब तथा उनके शिष्यों को गालियां दिया करती थी. आ कर श्री लक्ष्मीविजयजी से बातें करने लगी। बातों २ में उसने कहा कि क्या कहा जाय ? अगर कोई ओसवाल का बच्चा साधु रहता तो धर्म परिवर्तन न करता, किन्तु आप तो ब्राह्मण ठहरे और आप के गुरु क्षत्रिय ठहरे, इस तरह से अलग ही पंथ चला दिया, मुखपत्ति खोल दी, हाथ में तिरपणी ले ली, अब क्या रह गया ?

श्री लक्ष्मीविजयजी ने कहा "बाई ! यदि क्षत्रिय और ब्राह्मण होना ही दोष है तो भगवान् महावीर भी तो क्षत्रिय थे और उनके परम शिष्य गौतमस्वामी भी ब्राह्मण ही थे।"

बिचारी सुनकर लज्जित हो गई। ऐसी २ घटनायें स्थानकवासीपना छोड़ने के बाद अनेकों हुईं; सत्य की खोज करनेवाले तो सत्य तक पहुँच कर ही दम लेते हैं।

* *

सम्वत् १९५५ की बात है। वर्तमान आचार्यदेव मेरे परमोपकारी गुरुमहाराज श्रीमद्विजयवल्लभसूरीश्वरजी ने पट्टी, जिला लाहौर में चौमासा बिताकर शतलज पार करते हुए जीरा (फीरोजपुर) में पदार्पण किया। उस समय प्रधानरूप से आप श्री जी बाबाजी महाराज श्री कुशलविजयजी महाराज, श्री हर्षविजयजी महाराज, श्री सुमतिविजयजी महाराज, इन वृद्ध साधुओं के साथ थे और तपस्वी श्रीशुभविजयजी महाराज, श्रीलब्धिविजयजी महाराज एवं मेरे उपकारी वृद्ध भ्राता श्री विवेकविजयजी महाराज और मैं (मुनि ललितविजय) भी आपके साथ थे। सारे नगर में उत्साह तथा प्रेम का सागर हिलोरे भरने लगा, गाजेवाजे के साथ नगर में पधारना हुआ।

लाला राधामलजी जीरा के पुराने तथा धनी श्रावकों में से थे, साथ ही स्वर्गस्थ आचार्यदेव श्री आत्मारामजी महाराज साहेब के बालमित्रों में से भी थे। सारे जुलूस में उन्हें न देखकर सब आश्चर्य में थे, किन्तु बात कुछ और ही थी।

जब आचार्य देव ( श्रीमद्विजयवल्लभसूरीश्वरजी ) मंदिर दर्शन के लिये जुलूस के साथ पधारे तो देखा कि मंदिर की सीढ़ियों पर लालाजी खड़े हैं। दूर से ही इन्हें देखकर उनकी घिग्घी बंध गई। " महाराज आत्मारामजी को कहाँ छोड़ आये ? " कहते २ गला भर आया, रो उठे, आंखों से आंसुओं की धारा बह चली, सारी उपस्थित जनता भी इस दृश्य को देखकर रो उठी।

यह मेरी आंखों देखी घटना है। आंतरिक प्रेम का इस से अच्छा उदाहरण और क्या हो सकता है? श्रावकों की गुरुओं पर इतनी श्रद्धा! इतना प्रेम! गुरुदेव वास्तव में ऐसी ही श्रद्धा और प्रेम के पात्र थे।

*　　　　*

लुधियाना पंजाब के एक प्रधान शहरों में से है, किन्तु वहाँ केवल एक ही जैन मंदिर था, सो भी यतियों के डेरे के पास, नगर के किनारे, दूर, जहाँ स्त्रियों तथा बच्चों का दर्शन करने जाना कठिन था।

स्वर्गस्थ आचार्यदेव ने इस आवश्यकता को देखते हुए मंदिर के बनवाने का उपदेश किया, किन्तु शहरों में बीच में स्थान प्राप्त करना कितना कठिन होता है, यह सब पर प्रगट है। श्रावक लोगों को लाला रामदित्तामल, की जो लुधियाना के क्षत्रिय वैष्णव थे, तथा गुरुदेव के परम भक्तों में थे, दूकानों का स्थान पसंद आया था। वे लोग हरएक मूल्य जिसे लालाजी मांगें प्रसन्नतापूर्वक देनेको तैयार* थे; किन्तु कहने की हिम्मत किसी की न पड़ती थी।

श्रावक लोगों ने स्वर्गस्थ आचार्यदेव से इसके लिए कई बार प्रार्थना की कि यदि आप उनसे फरमा दें तो काम हो जाय, किन्तु आप का सर्वदा यही उत्तर था: "ऐसा कहना एक प्रकार से एक भक्त पर दबाव डालना है, गृहस्थी जीव है, इतना मैं कैसे कह सकता हूं!"

बात यों ही कुछ दिनों तक टलती रही। स्वर्गस्थ आचार्यदेव के साथ जो मुनिमण्डल सर्वदा रहा करता था, उनमें वर्त्तमान आचार्यदेव श्रीमद् विजयवल्लभसूरीश्वरजी भी हमेशां भक्तिपरायण थे। एक दिन समुनिमण्डल स्वर्गस्थ आचार्यदेव विराजमान थे, लालाजी भी उपस्थित थे। बातों ही बातों में वर्त्तमान आचार्यदेवने पूछा:

---

* क्योंकि वे दूकाने दालमण्डीमें थी जिस के आसपास जैनियों की भरपूर बस्ती है।

शिक्षा के साथ धार्मिक क्रिया काण्ड की ओर बहुत ही ध्यान रखा जाता है नित्यं प्रतिपूजन एवं सामायिक करना हर एक के लिये आवश्यक है, और पञ्चमी, अष्टमी, चतुर्दशी को प्रतिक्रमण भी कराया जाता है। विद्यार्थीयों को संगीत विद्या के अभ्यास के अतिरिक्त लेखनकला और वक्तृत्वकला भी सिखाई जाती है, और उस सभा का सञ्चालन विद्यार्थी स्वयं करते हैं, इस समय गुरुकुल का वार्षिक खर्च १५००० के लगभग है।

## श्री सोहनविजय ज्ञानमंदिर—

इस नाम से गुरुकुल में एक पुस्तकालय है, जिसमें ६ हज़ार प्राकृत-संस्कृत के शास्त्र एवं हिंदी, अंग्रेजी, गुजराती, ऊर्दू आदि भाषाओं की पुस्तकों का विशाल संग्रह है और वाचनालय में ३० के लगभग दैनिक, साप्ताहिक, मासिक, पत्र ऊर्दू, हिंदी, अंग्रेजी के आते हैं, जिनका विद्यार्थी पूरा पूरा लाभ लेते हैं। यह ज्ञानमन्दिर भी गुरुदेव की स्मारक संस्था समझनी चाहिये। स्वर्गीय श्री सोहनविजयजी महाराज श्री विजयवल्लभसूरिजी महाराज के शिष्यरत्न थे, जिन्हों ने गुरुदेव के नाम पर संस्थायें कायम करने का अपना लक्ष बना लिया था, जिनकी कृपा से श्री आत्मानन्द जैन महासभा पंजाब का सञ्चालन हो रहा है।

## गुरुकुल शिक्षण पद्धति का महत्त्व—

गुरुकुल के इतिहास व परिचय के साथ संक्षिप्त में यह बताना अनुचित न होगा, कि अन्य अनेकों संस्था यें होने पर भी इस संस्था को जन्म क्यों दिया गया। पाठकों को यह प्रतीत होना चाहिये, कि गुरुकुल का शिक्षण सर्वथा स्वतन्त्र है। इस समय समाज, धर्म और देश के लिये कैसी शिक्षा की आवश्यकता है, जो मनुष्य की आध्यात्मिक, मानसिक, और वाचिक शक्ति को विकसित करे और कार्यक्षेत्र में उतरने पर अपनी उदरपूर्ति के साथ समाज, धर्म और देश की सेवा कर सके, इस प्रकार उच्चशिक्षा का आदर्श सामने रख कर गुरुकुल कार्य कर रहा है। शिक्षा का अर्थ विद्यार्थियों का केवल अक्षर ज्ञान करा देना नहीं, बल्कि उन्हे नवजीवन प्रदान करना है, समाजसेवा की भावना को भरना है और जीवन की ज्योति को देदीप्यमान करना है, समाज में नवजीवनसंचार करने, प्रेरणाबल के प्रवाह से क्रान्ति पैदा करने आत्मज्ञान, आत्मसम्मान और समाज की समृद्धि के साथ बेकारी मिटाने के लिये उच्चशिक्षा ही एक उपाय है।

वर्तमान ब्रिटिश साम्राज्य में स्कूल और बालकों ने अपना बाह्य सौन्दर्य दिखा कर जनता को अपनी और आकर्षित और मोहित कर रखा है, परन्तु जब से देश में बेकारी का जोर बढ़ा, बी. ए. और एम. ए. पास करने में अपार सम्पत्ति और समय नष्ट करने के बाद, जब ग्रेज्युएट नौकरियों के लिये भटकने लगे, और आत्महत्यायें करने लगे हैं, तब से यह मालूम होने लगा है कि यह शिक्षण पद्धति कितनी दोषयुक्त है, बहुत से विद्वानों ने स्पष्ट शब्दों में यह कह दिया है कि ब्रिटिश स्कूल और कॉलेजों की शिक्षा केवल मेकोले (Macauloy) की उद्देश्यपूर्ति है, जिसने सन् १८३६ में अपने पिता को पत्र में लिखा था-"कि इस (हमारी) शिक्षा का हिन्दुओं पर आश्चर्योत्पादक असर हुआ है और कोई भी हिन्दु जिसने इस (अंग्रेजी) शिक्षा को ग्रहण किया है अपने धार्मिकतत्वों का श्रद्धालु तथा भक्त नहीं रहता, इस शिक्षा का ही प्रभाव है कि कुछ व्यक्ति केवल हिन्दू कहलाने के लिये अपने आप को धर्म का अनुयायी मानते हैं, कईयों ने इसाई धर्म को स्वीकार कर लिया है, मेरा विश्वास है कि हमारी शिक्षापद्धति को लोगों ने कुछ और अधिक अपनाया तो अब से करीब ३० वर्ष पश्चात् बङ्गाल के प्रतिष्ठित कुटुम्बों में भी कोई व्यक्ति मूर्तिपूजक न रहेगा। अन्त में उसने अपने यह उद्गार लिखे---

We must do our best to form a class who may be interpretors between us & the millions whom we govern, a class of persons Indian in blood & colour, but English in taste, in opinions, words and intellect.

"अर्थात् हमें अपनी शक्ति की चरम सीमा तक एक ऐसा जनवर्ग तैयार करना चाहिये जो मात्र खून और रङ्ग से ही हिन्दू हो तथा अपनी रुचि, शब्द, और बुद्धि की अपेक्षा से सर्वथा अङ्गरेज़ हो ऐसे वर्ग को ही हम अपने तथा लाखों व्यक्तियों, जिन पर हम शासन करते हैं, के बीच में मध्यस्थ बनाकर अपना कार्य साध सकते हैं।"

वास्तव में अब वैसी ही दशा होती जा रही है। परन्तु गुरुकुल जैसी संस्थाओं में पढ़नेवाला व्यक्ति कभी उस दशा को प्राप्त नहीं हो सकता, गुरुकुल शिक्षण पद्धति वास्तव में प्राचीन संस्कृति पोषक, एवं धार्मिक विचारों को दृढ़ रखनेवाली ही प्रमाणित हुई है। और जो देश के लिये भी सर्वथा उपयोगी है, गुरुकुल की शिक्षण पद्धति की बहुत से विद्वानों ने मुक्तकण्ठ से प्रशंसा की है, जहां का जीवन, पवित्र, सादा, शान्तिमय और चारित्र की ओर विशेष ध्यान देनेवाला होता है, गुरुकुल के संचालकों का विचार गुरुदेव के नाम को अमर करने के लिये इसे और भी उच्चकोटि पर लेजा-

कर संसार की एक आदर्श संस्था बनाने का है, हम हृदय से प्रार्थना करें कि यह भावना पूर्ण हो, और गुरुदेव का नाम सर्वत्र फैले।

## श्री आत्मानन्द जैन हाईस्कूल अम्बाला शहर–

पंजाब में गुरुदेव के नाम पर संस्थायें चलाने का सबसे अधिक सौभाग्य अम्बाला शहर के श्री संघ को ही प्राप्त है जहां की समाज गुरुदेव के नामपर सब कुछ न्योच्छावर करने को सदा तैयार रहती है।

मुनि श्री वल्लभविजयजी (आचार्य श्री विजयवल्लभसूरि) का सन् १९०० में अम्बाला शहर में चतुर्मास हुआ, अम्बाला शहर में जैनीयों की खासी बस्ती है, श्वेताम्बर जैनों के भी काफी घर हैं, परन्तु उनके बालकों की शिक्षा का उस समय कोई प्रबन्ध न था, आप के उपदेश से एक पाठशाला खोली गई, विद्याप्रचार का यह बीज अङ्कुरित हुआ, उनके आशीर्वचनों का यह फल है कि अब वह फलाफूला वृक्ष बनकर श्री आत्मानंद जैन हाईस्कूल के रूपमें दृष्टिगोचर हो रहा है।



प्रारम्भिक पाठशाला ने कुछ वर्ष अच्छा उपयोगी कार्य किया, तत्पश्चात् स्थानीय आवश्यकताओं के कारण उसे प्राइमरी स्कूल का रूप दे दिया गया, आवश्य-

कक्षायें बढ़ती गईं, जिनके कारण सन् १९१९ में इसे लोअर मिडिलस्कूल, सन् १९२० में अपर मिडिलस्कूल और सन् १९२२ में हाईस्कूल करदिया गया, इसी वर्ष श्री विजयवल्लभसूरिजी का वहां चतुर्मास था, आप के उपदेश से स्कूल की बिल्डिंग के लिये २२ हज़ार रुपया जमा हुआ, जिसमें यह संस्था स्थायी हो गई। परन्तु पञ्जाब शिक्षा विभाग के हस्तक्षेप के कारण १९२३ में हाई की दोनों श्रेणियां बन्दकर दी गईं, और पुनः १९२६ में खोल दी गईं, वर्तमान समय में हाइस्कूल की मिडिल और प्राइमरी शिक्षा की शाखायें ( वह भी गुरुदेव के नाम पर ही ) शहर में विद्यमान हैं, ( शाखाओं सहित ) हाईस्कूल में ५७५ विद्यार्थी हैं, यह स्कूल पञ्जाब शिक्षा विभाग द्वारा स्वीकृत है, इसकी मिडिल और प्राइमरी शाखाओं को एड ( सहायता ) भी मिलती है, पंजाब युनिवर्सिटी से इसका सम्बन्ध है, और मैट्रिक्युलेशन की परीक्षा के लिये तैयारी कराई जाती है। स्कूल में अंग्रेज़ी, गणित, भूगोल, इतिहास, संस्कृत, फारसी, ऊर्दू, साइन्स, सिविक्स और हाइजीन इत्यादि विषय पढ़ाये जाते हैं, मिडिल की श्रेणियों में बढ़ई तथा खिलौने बनाने का कार्य भी सिखाया जाता हैं, प्राइमरी विभाग में महाजनी हिन्दी भी पढ़ाई जाती है। धर्मशिक्षण का प्रबन्ध भी सन्तोष जनक है, छोटी श्रेणियों में शिक्षावली और ऊंची श्रेणियों में स्वतन्त्र स्कीम के अनुसार शिक्षा की जाती है, आनरेरी धर्माध्यापक ब्रह्मचारी शङ्करदासजी की निःस्वार्थ सेवा का छात्रों के चरित्र पर अच्छा प्रभाव पड़ता है, साधारण परीक्षाओं के साथ धर्म की परीक्षायें भी ली जाती हैं, प्रश्नपत्र बाहर से मंगाये एवं बाहर ही देखे जाते हैं, सर्व प्रथम रहने वाले विद्यार्थी को विजयानन्द जयंती ( ज्येष्ठ शुदि ८ ) को लाला काल्लूमल चान्दमल बाबू-स्वर्णपदक भी दिया जाता है, और दूसरे नम्बरवाले को सात रु. पारितोषक श्री आत्मानंद जैन सभा की ओर से मिलता है।

कुल २३ अध्यापकों में से २१ ट्रेंड हैं, सभी अपने अपने कार्य में दक्ष हैं इस कारण स्कूल की शिक्षण अवस्था सराहनीय है, मैट्रिक्यूलेशन और वर्नेक्यूलर परीक्षाओं के परिणाम अबतक बहुत ही अच्छे रहे हैं। व्यायाम, ड्रिल, स्काउटिंग चरित्र गठन आदि की ओर भी पूरा ध्यान दिया जाता है।

जून १९३१ तक स्कूल श्री आत्मानन्द जैनगंज में लगता रहा, यह एक लम्बी चौड़ी मंडी है, जिसकी उपर की मंजिल में स्कूल लगा करता था, यह मकान श्वेताम्बर जैन पंचायत का है, दुकानों की आमदनी से स्कूल को आर्थिक सहायता

मिल जाती है। जून १९३१ में शहर से बाहर स्कूल की अपनी दर्शनीय बिल्डिंग की प्रतिष्ठा बड़ी धूम धाम से हुई तत्पश्चात् स्कूल इस नये मकान में चला गया।

स्कूल के साथ एक अच्छा बोर्डिंग हाउस भी है, जिसमें इस समय ५६ विद्यार्थी रहते हैं, उनके देखभाल के लिये दो डाक्टर और वैद्य भी नियुक्त हैं, स्कूल के सभी विद्यार्थियों की साल में तीनबार डाक्टरी परीक्षा का प्रबन्ध है, परिणाम की सूचना विद्यार्थियों के घर भेजदी जाती है। इस प्रकार यह संस्था जैनों में नहीं प्रत्युत अजैनों में भी व्यवहारिक तथा धर्मशिक्षा का प्रचार कर रही है, सर्व साधारण में जैन धर्म के विषय में जो भ्रममूलक विचार उत्पन्न होते हैं उनके निराकरण का यह सर्व श्रेष्ठ उपाय है, इस स्कूल तथा गुरुदेव के नाम पर चलने वाली अम्बाला शहर की अन्य संस्थाओं के लिये एक ही मैनेजिंग कमेटी बनी हुई है, जो सरकार द्वारा रजिस्टर्ड है, सारी आमदनी और खर्च का पूरा हिसाब रखा जाता है, जिसे आत्मानंद जैन सभा की ओर से निर्वाचित आडीटर पड़ताल करते हैं, और स्कूल का हिसाब सरकारी आडीटर भी पड़ताल करते हैं।

इस हाईस्कूल तथा इस की प्राइमरी आदि शाखायें एवं कन्या पाठशाला आदि का ( जिसका परिचय आगे है ) वार्षिक खर्च २० हज़ार रुपैया के लगभग है, जो कि फीस ग्रांट और दानादि से पूरा किया जाता है दोनों प्राइमरी स्कूलों और कन्या पाठशाला में कोई फीस नहीं ली जाती लगभग पांच हज़ार रुपये साल का घाटा समाज को पूरा करना पड़ता है। समाज का कर्तव्य है कि इस के साथ पूरा सहयोग देकर इसे जैन कॉलेज का रूप दे।

### श्री आत्मानन्द जैनहाईस्कूल मालेरकोटला—

मालेरकोटला मुस्लिम नवाब की रियासत है, और मालेरकोटला में ही हमारे गुरुदेव श्री विजयानन्दसूरि महाराज ने स्थानकवासी दीक्षा ग्रहण की थी । वहां का जैन समाज बड़ा गुरुभक्त है, इस नगर में श्री देव श्री जी के उपदेश से एक कन्या-पाठशाला स्थापित की गई, परन्तु कई कारणों से यह संस्था उन्नति न कर सकी, लगभग १२ वर्ष पूर्व आचार्य श्री विजयवल्लभसूरिजी महाराज अपनी आचार्य पदवी के उपरांत वहां पधारे उस समय आप के उपदेश से उस संस्था को लोअर प्राइमरी स्कूल की शकल दे दी गई, और उसका ५ वर्षतक अच्छा कार्य चला, इसके बाद

स्कूल की बिल्डिंग खरीद ली गई, और स्कूल के फण्ड में कमी आने से कार्य शिथिल हो गया लेकिन उत्साही समाज सेवकों ने उस कार्य को फिर सम्हाल लिया। बाबू दीपचन्द जी ने दो वर्ष तक वहां निःस्वार्थ भाव से सेवा की, और प्रयत्न कर १९३२ में उसे मिडिल स्कूल में परिणत करा दिया, और अब वहां पर हाईक्लास की श्रेणियाँ भी खोल दी गई हैं, और कार्य अच्छी तरह चल रहा है।

**श्री आत्मानन्द जैन मिडिलस्कूल जंडियालागुरु (जिला अमृतसर)—**

यह स्कूल गुरुदेव के नाम पर १२-१३ वर्ष से बराबर चल रहा है, प्रारम्भ में यह भी प्राइमरी स्कूल था, उत्साही कार्य कर्ताओं ने अपने कार्य में उन्नति कर के इसे मिडिलस्कूल कर दिया, अब कुछ वर्षों से मिडिल स्कूल भलीभांति चल रहा है, जैन, जैनेतर विद्यार्थी शिक्षाका पूरा लाभ ले रहे हैं।

**श्री आत्मानन्द जैन प्राइमरी स्कूल लुधियाना—**

गुरुदेव के नाम से यह स्कूल भी १०-१२ वर्ष से चला रहा है और जैन जैनेतर विद्यार्थी शिक्षा प्राप्त कर रहे हैं।

**श्री आत्मानन्द जैन विद्यालय गुजरांवाला—**

गुरुदेव का गुजरांवाला में स्वर्गवास हुआ, तभी से यह जैनियों का तीर्थस्थान है, और यहां के समाज में गुरुभक्ति भी कूट कूट कर भरी हुई है। लगभग ३० वर्ष पूर्व इस विद्यालय को स्थापित किया गया था, वह विद्यालय आजतक अच्छी तरह कार्य कर रहा है, वर्तमान समय में श्री आत्मानंद जैन गुरुकुल पंजाब की ओर से ९५० रु. वार्षिक सहायता दी जाती है, और तीन अध्यापकों की निगरानी में १५५ विद्यार्थी शिक्षा का लाभ ले रहे हैं, इस प्रकार यह संस्था भी जैन व जैनेतर समाज का कल्याण कर रही है।

**श्री आत्मानन्द जैन विद्यालय सादड़ी (मारवाड़)—**

मारवाड़ और मेवाड़ तो शिक्षा के लिये सचमुच मरुभूमि सा ही था, परन्तु इस थोड़े से समय में उस देश में बहुत परिवर्तन हो गया हैं। श्री विजयवल्लभसूरीश्वरजी व उनके शिष्यरत्न पं. ललितविजय जी ने अपने उपदेश और प्रयत्नों से उस प्रदेश को ज्ञान से हरा भरा कर दिया है, पूर्वोक्त संस्था का उद्घाटन भी इन्ही उपकारियों के

उपकार का परिणाम है। यद्यपि इस संस्था की स्थापना कुछ वर्ष पूर्व हुई और उसके लिये राणकपुरजी तीर्थ के रास्ते में एक भव्य मकान भी तैयार करा कर समाज के रत्न श्रीयुत गुलाबचन्दजी ढड्ढा के करकमलों से वहां का प्रवेश भी हो गया था, परन्तु वहां के संघ की पारस्परिक फूट के परिणाम स्वरूप कार्य कम रहा, सन् १९३२ में आचार्य श्री के शुभ पदार्पण से क्लहक्लेश मिटा और १७ हज़ार का चन्दा जो कि विद्यालय के लिये देना किया था, वसूल किया जाने लगा, और विजयादशमी के दिन महोत्सव के साथ कार्य प्रारम्भ कर दिया गया, जो अब सुचारू रूपसे चल रहा है।

## श्री आत्मानन्द जैन कन्या पाठशाला अम्बाला शहर—

सन् १९१३ में बालिकाओं की शिक्षा के लिये मुनि श्री लब्धिविजयजी (वर्तमान आचार्य श्री विजयलब्धिसूरि) महाराज के चतुर्मास में यह कन्या पाठशाला स्थापित की गई, जो बराबर २२ वर्ष से अच्छी तरह चल रही है, वर्तमान समय में १६२ कन्यायें शिक्षा प्राप्त कर रही हैं, चार अध्यापिकाओं की देखरेख में कार्य अच्छा हो रहा है। जहां पर अन्य शिक्षाओं के साथ जैन धर्म की शिक्षा भी अवश्य दी जाती है यदि कन्याओं के धर्म के प्रति विचार दृढ़ होंगे तो भविष्य बड़ा उज्ज्वल होगा, क्योंकि यही कन्या भावी की मातायें हैं, कन्याओं को ज्ञान दान करने का जो श्रेय प्राप्त किया है वह स्तुत्य है।

## श्री आत्मानन्द जैन कन्याशाला गुजरांवाला—

पञ्जाब में गुजरांवाला ही ऐसा नगर है जहां जैनियों की संख्या अधिक है, स्थानीय समाज ने अपनी कन्याओं के लिये शिक्षा की आवश्यकता महसूस करते हुए लगभग दस वर्ष पूर्व इस शाला की स्थापना की। जिस में हिन्दी आदि की शिक्षा के साथ धार्मिक शिक्षा भी भलीभांति दी जाती है। वर्तमान समय में १०० के लगभग कन्यायें तीन अध्यापिकाओं की देखरेख में शिक्षा का लाभ ले रही हैं।

## श्री आत्मवल्लभ केलवणी फण्ड पालनपुर (गुजरात)—

यह संस्था गुजरात देश में शिक्षाप्रचार के लिये कई वर्षों से कार्य कर रही है, शिक्षा प्रचार के लिये ही फण्ड एकत्रित किया गया है। पढ़नेवाले योग्य विद्यार्थीयों को सहायता देना और शिक्षा के लिये उत्साहित करना एवं जैनसमाज से अज्ञान अन्धकार मिटा कर विद्या का प्रकाश करना इस संस्था का उद्देश्य है।

## : पुस्तक प्रकाशक संस्थायें :

### श्री आत्मानन्द जैन ट्रैक्ट सोसायटी अम्बाला शहर—

पञ्जाबभर में जैन धर्म सम्बन्धी ट्रैक्ट प्रकाशित करनेवाली एक मात्र संस्था यही ईस्वीसन् १९१५ में स्थापित हुई, जिस में जैन धर्म सम्बन्धी उपयोगी छोटे छोटे ११२ ट्रैक्ट आजतक निकल चुके हैं, ट्रैक्ट सोसायटी ने उपयोगिता इतनी बढ़ाली कि पञ्जाब के अतिरिक्त यू. पी. गुजरात, मारवाड़ आदि और भी इस के पर्याप्त ग्राहक हुए और सन् १९३० सें ट्रैक्ट सोसायटीने ट्रैक्टों के स्थान पर " आत्मानन्द " नामक मासिक पत्र निकालना प्रारम्भ किया, जिस के सम्बन्ध में अन्यत्र परिचय दिया गया है, ट्रैक्ट सोसायटी अपने ग्राहकों को ट्रैक्टों के अतिरिक्त एक सुन्दर तिथि पत्रक ( केलेण्डर ) भी प्रतिवर्ष देती रही, दो रु. वार्षिक देनेवाला उसका ग्राहक, एवं १०० रु. एक साथ देनेवाला लाइफ मेम्बर स्वीकृत किया जाता है, ट्रैक्ट प्रकाशन का कार्य कुछ समय से बन्द पड़ा है, उसके सुयोग्य कार्य कर्ताओं को फिर उत्साहित हो कर कार्य प्रारम्भ करना चाहिये।

### श्री आत्मानन्द जैन पुस्तक प्रचारक मण्डल देहली व आगरा—

गुरुदेव के नाम पर चलनेवाली यह संस्था सर्व प्रथम देहली में स्थापित हुई, जिस को लगभग २०–२५ वर्ष हो चुके होंगे, बाबू दयालचन्दजी जौहरी आगरा, बाबू टीकमचन्दजी देहली और बाबू जवाहरलालजी नाहटा इस संस्था के मुख्य संस्थापक थे, इस संस्थाने समाज व धर्म के लिये अच्छे ट्रैक्ट, व बड़ी पुस्तकें प्रकाशित की; १५–१६ वर्ष से यह मण्डल देहली से आगरा चला गया, और वहां पर बा. दयालचन्दजी की देखरेख में इसका कार्य भलीभांति चल रहा है, जैन धर्म का हिन्दी भाषा में प्रचार करनेवाली यही एकदो संस्थायें थीं। कर्मग्रन्थ जैसे अमूल्य ग्रन्थों का धुरन्धर विद्वानों से हिन्दी अनुवाद व विस्तृत विवेचना कराकर प्रकाशित करने का सौभाग्य इसी संस्था को प्राप्त हुआ है, और कितने ही बड़े ग्रन्थ हिन्दी में छपवा कर सस्ते दामों पर देने का कार्य भी इस संस्थाने किया है, जिसका उदाहरण यही है दर्शन और अनेकान्तवाद, जैसी सुन्दर और ढाईसौ पृष्ठ की पुस्तक को लगभग छे आने में देकर जैन साहित्य का प्रचार किया।



श्री आत्मानंद जैन गुरुकुल पंजाब गुजरांवाला विद्यार्थी व. कार्यकर्तागण ( सामायिक अवस्थामें )

**श्री आत्मानन्द जैन सभा भावनगर—**

स्वर्गीय गुरुदेव के नाम से यह संस्था लगभग ४० वर्ष से स्थापित है, जिस का विस्तृत परिचय पाठक अन्यत्र देखेंगे, संक्षेप में इस संस्था का अपना ही भवन है, जो कि गुरुदेव का एक स्मारक है, इसी स्थान से सैंकड़ो बड़े बड़े ग्रन्थ गुजराती भाषा में निकल चुके हैं। ३४ वर्ष से 'आत्मानन्द प्रकाश' नामक गुजराती मासिक इस संस्था से प्रकाशित होकर समाज-धर्म की सेवा कर रहा है, इस सभा के बहुत से लाइफ मेम्बर हैं, जिनको यह संस्था अपनी प्रकाशित पुस्तकें जो प्रायः दो दो चार सौ पृष्ठ की होती हैं, भेटस्वरूप प्रदान करती है, इस संस्था के आजीवन सदस्यों के पास इनकी पुस्तकों से घर की छोटी सी लायब्रेरी ही बन गई है, इस संस्था ने आत्मवल्लभ ग्रन्थ सीरीज़ और विजयानन्द शताब्दि ग्रन्थमाला, नाम से भी कई पुस्तकें प्रकाशित की हैं। गुरुदेव के नामपर चलनेवाली यह संस्था खूब उन्नति पर है हम इस संस्था का लक्ष्य हिन्दी की ओर भी दिलाते हैं, कि कुछ साहित्य वह हिन्दी में प्रकाशित करे।

**श्री आत्मानन्द जैन महासभा अम्बाला शहर—**

पुस्तक प्रकाशक संस्थाओं में यदि हम इस संस्था का नाम भी सम्मिलित करें, तो अनुचित न होगा, पुस्तकें प्रकाशित करने के उद्देश्य से इसी संस्थाने ही ट्रैक्ट सोसायटी को जन्म दिया, परन्तु इस संस्था ने कई ही उपयोगी पुस्तकें अपनी संस्था के नाम से भी प्रकाशित कीं।

इस सभा की स्थापना शिक्षा प्रचार और सामाजिक कुरीतियों के निराकरण के उद्देश्य से सन् १९१२ में आचार्य श्री के उपदेश से हुई, और सद्गृहस्थों के प्रयत्न से समाज में देवभक्ति, गुरुभक्ति संघशक्ति की उत्तरोत्तर वृद्धि होती रही, जिसका परिणाम यह है कि आज पञ्जाब में श्वेताम्बर जैन समाज में अम्बाला का मुख्य स्थान है, अम्बाला की सभी जैन संस्थायें इसी के ही अन्तर्गत हैं, हाईस्कूल, पाठशालायें, लायब्रेरी, रीडिंगरूम, ट्रैक्ट सोसायटी आदि के संचालन करने वाली यही सभा है। इन कार्यों के अतिरिक्त सभा ने निम्नलिखित महत्वपूर्ण कार्य भी किये आचार्यश्री ने हिन्दीभाषा में धार्मिक शिक्षा देनेवाली पुस्तकों की कमी देख कर अपने १९२२ के चातुर्मास में एक शिक्षावली तैयार कराई, जो श्री आत्मानन्द शिक्षावली के नाम से चार भागों में सभा की ओर से छप चुकी है, और पंजाब, मेवाड़, मारवाड़, आदि प्रान्तों में पढ़ाइ जा

रही है। इस प्रकार के कई कार्यों के अतिरिक्त सभा ने "भारत वर्ष इतिहास संशोधन" का महत्वपूर्ण कार्य किया, जिस का सभा को गर्व होना चाहिये, जैनों का अपना कोई सुन्दर सुसंबद्ध, और प्रमाणिक इतिहास नहीं, पाश्चात्य विद्वानों ने भारत के इतिहास में जैनों के विषय में अंडबंड लिखा है, भारतीय विद्वान भी इतिहास लिखते समय स्वतन्त्र खोज का कष्ट न उठा कर उनकी नकल करते हैं और फिर वही पुस्तकें स्कूलों में हमारे बालक बालिकाओं को पढ़ाई जाती हैं, जिस के परिणामस्वरूप जैन धर्म के विषय में उनके विचार भ्रान्त व कुत्सित हो जाते हैं सभाने इस ओर पूरा लक्ष देकर लेखकों एवं प्रकाशकों को मूर्तियों और प्रमाणों सहित वास्तविकता का परिचय दिया, और अपनीभूल सुधारने के लिये बाधित किया, जिसका परिणाम यह हुआ कि एक दर्जन से अधिक पुस्तकों के नवीन संस्करणों में संशोधन हो चुका है, इस सम्बन्ध में सभाने भारत वर्ष का इतिहास और जैन धर्म, पुस्तक प्रकाशित की है, जिस से सब कुछ विस्तृत मालूम होगा। पिछले वर्षों में सभा की ओर से छात्रवृत्ति भी दी जाती रही यह विद्यार्थी भिन्न भिन्न कॉलेजों में शिक्षा पारहे थे, इस प्रकार इस सभाने कई स्तुत्य कार्य किये, ऐसे ही पंजाब में गुरुदेव के नामपर चलनेवाली अन्य सभाओं ने भी कुछ पुस्तकें प्रकाशित कीं, जिस में आत्मानन्द जैन सभा ज़ीरा का नाम उल्लेखनीय है, जहां से कई भजन आदि की पुस्तकें निकलीं, आत्मानन्द जैन सभा लाहौर से भी दो एक पुस्तकें प्रकाशित हुई थीं।

## : लायब्रेरियां :

पंजाब के प्रत्येक मन्दिर के साथ गुरुदेव ने ग्रन्थ भण्डार भी स्थापित कराये, परिणाम स्वरूप जहां सैंकड़ो हस्तलिखित बहुमूल्य ग्रन्थ विद्यमान हैं परन्तु यहां उन ग्रन्थ भण्डारों का ही नहीं बल्कि गुरुदेव के नाम से चलनेवाले पुस्तकालय व वाचनालयों का भी यहां निर्देश किया जाता है—

### श्री आत्मानन्द जैन लायब्रेरी अम्बाला शहर—

सन् १९२२ में अम्बाला जैन समाज के अहोभाग्य से वहां श्री विजयवल्लभसूरिजी का दूसरी बार चतुर्मास हुआ, जिस चतुर्मास में कई महत्वपूर्ण कार्य हुए, जिन में का एक कार्य यह भी है।

आचार्यश्री ने गुरुदेव श्री विजयानन्दसूरि महाराज का तथा अपना सर्व पुस्तक संग्रह अम्बाला में रखना निश्चित किया और वहां लायब्रेरी की स्थापना की। गुरुदेव तथा आचार्यश्री का पुस्तक संग्रह था ही साथ ही तत्रस्थ मन्दिरजी में पुराना भण्डार था, यह भी प्राप्त हो गया, और मुनि राजविजयजी ने भी अपना कितना ही हस्तलिखित संग्रह वहीं दे दिया।

इस पुस्तकालय में ७७७ हस्तलिखित शास्त्र, ५४६ मुद्रित शास्त्र तथा भिन्न भिन्न भाषाओं और विषयों की ६०८६ पुस्तकें वर्तमान समय में विद्यमान हैं, जिस से जैन तथा अजैन जनता पूरा लाभ ले रही है।

## श्री आत्मानन्द जैन पब्लिक रीडिंगरूम अम्बाला शहर

सन् १९११ में कुछ जैन युवकों के प्रयास से यह रीडिंग सभा खोला गया, अच्छे २ दैनिक, साप्ताहिक, तथा मासिक पत्र मंगवाये गये और वहां की म्युनिसिपल कमेटी से रु. १००) वार्षिक सहायता भी मिलने लगी। इस वाचनालय से अम्बाला शहर की जनता की अच्छी सेवा हो रही है। इस के अतिरिक्त निम्नलिखित लायब्रेरियों का नाम भी उल्लेखनीय है जो कि वर्षों से गुरुदेव के नाम पर स्थापित हैं, और जहां पुस्तकों का अच्छा संग्रह है।

श्री आत्मानन्द जैन लायब्रेरी अमृतसर

श्री आत्मानन्द जैन पुस्तकालय होशियारपुर

श्री आत्मानन्द जैन लायब्रेरी जण्डियालागुरु ( अमृतसर )

श्री आत्मानन्द जैन लायब्रेरी जूनागढ़ स्टेट

श्री आत्मवल्लभ जैन सेन्ट्रल लायब्रेरी मादड़ी ( मारवाड़ )

## : पत्र-पत्रिकायें :

स्वर्गीय गुरुदेव के नाम से तीन पत्र-पत्रिकायें प्रकाश में आईं।

१ आत्मानन्द प्रकाश ( गुजराती मासिक ) २ आत्मानन्द पत्रिका (हिन्दी मासिक) ३ आत्मानन्द ( हिन्दी मासिक )।

समाज में पत्र–पत्रिकायें धर्म का अच्छा प्रचार कर सकती हैं, और उनके संस्कारों को दृढ रख सकती हैं। हमारे श्री विजयानन्दसूरीश्वर के नाम से जो पत्र–पत्रिकायें प्रकाशित हुईं उनका संक्षिप्त इतिहास यहां दिया जाता है।

**आत्मानन्द प्रकाश**—यह गुजराती मासिक पत्र श्री आत्मानन्द जैन सभा भावनगर की ओर से बराबर ३४ वर्ष से निकल रहा है, यही उसकी उपयोगिता का पर्याप्त प्रमाण है, यह आजीवन सदस्यों को फ्री दिया जाता है, तथा ग्राहकों से वार्षिक मूल्य के १।) रु. ही लिया जाता है। लेख अच्छे उपयोगी होते हैं।

**आत्मानन्द पत्रिका**—यह हिन्दी मासिक पत्रिका भी ३४ वर्ष पूर्व ई. सन् १९०० में श्री आत्मानन्द जैन सभा पंजाब की ओर से प्रकाशित हुई। पंजाब जैसे देश में जहां उर्दू भाषा की ही प्रधानता है वहां ऐसी पत्रिका का संचालन करना परिश्रम और साहस का ही काम है। इधर प्रेसों की दिक्कतें और उधर हिन्दी लेखकों की कमी भी विचारणीय थी, परन्तु गुरुदेव के आशीर्वाद से यह पत्रिका छ वर्ष तक मासिकरूप में और एक वर्ष साप्ताहिक रूप में प्रकाशित हुई। उस समय जैन समाज में हिन्दी भाषा की निकलनेवाली यही एक मात्र पत्रिका थी, जिसका संचालन श्रीयुत बाबू जसवन्तरायजी निःस्वार्थभाव से करते रहे, जिसके लिये वे धन्यवाद के पात्र हैं।

सात वर्ष के संचालन के बाद बा. जसवन्तरायजी को अन्य कार्यों की अधिकता के कारण इसके लिये समय निकालना कठिन हो गया, और वेतन देकर कोई आदमी न रखा जा सका और सन् १९०७ में पत्रिका का प्रकाशन बन्द हो गया।

**आत्मानन्द**—यह हिन्दी मासिक पत्रिका समाज की मांग पर श्री आ. नं. जै. ट्रैक्ट सोसायटी अम्बाला की ओर से सन् १९३० से पुस्तकाकार प्रकाशित होना प्रारम्भ हुआ उस ही समय श्री आ. नं. जैन गुरुकुल पंजाब से एक त्रैमासिक पत्र 'प्रभात' भी प्रकाशित हो रहा था। श्री आत्मानन्द जैन महासभा पंजाब के सितम्बर १९३० के अधिवेशन में यह प्रस्ताव हुआ कि गुरुकुल के पत्र 'प्रभात' और ट्रैक्ट सोसायटी के 'आत्मानन्द' को एक साथ मिला दिया जाय और 'आत्मानन्द' पत्र श्री आत्मानन्द जैन महासभा पंजाब, श्री आत्मानन्द जैन गुरुकुल पंजाब, और श्री आत्मानन्द जैन ट्रैक्ट सोसायटी अम्बाला तीनों संस्थाओं का एक मात्र मासिक मुख पत्र घोषित किया जाय और तीनों संस्थायें समानरूप से इसे सहायता दें इस। प्रस्ताव को जनवरी १९३१ से कार्यरूप में परिणत कर दिया गया और वह आत्मानन्द, पत्र

बड़ी साइज़ में प्रकाशित होने लगा, उसमें हिन्दी के साथ कुछ पृष्ठ उर्दू के भी दिये गये, जिस से पंजाब की जैन समाज में *दिलचस्पी बढ़े।

## श्री आत्मानन्द जैन महासभा पंजाब—

यह संस्था पंजाब के श्वेताम्बर समाज की एक महान संस्था है, जिसे स्थापित हुए लगभग १५ वर्ष हुए हैं। इस संस्था के संस्थापक स्वनामधन्य स्वर्गीय मुनिराज पं. श्री सोहनविजयजी महाराज हैं, जिन के हृदय में श्वेताम्बर समाज में जागृति पैदा करने की अगाध लगन थी, और जिन्हों ने गुरुदेव की भावना को पूर्ण करने में ही अपनी जीवन-लीला समाप्त कर दी। जिस समय महासभा संस्था स्थापित की गई थी, समाज की नैया डगमगा रही थी, फजूल खर्ची और फैशन परस्ती ने अच्छी तरह घर किया हुआ था, विवाहशादियों में अपनी सामर्थ्य से भी अधिक खर्च करना कितनी मूर्खता है, इन रूढ़ियों और कुरीतियों के नामोनिशान मेटने, एवं अपने धर्म की रक्षा के लिये विद्या का प्रचार करने, जैन तीर्थों का उद्धार करने,



जैन पर्वों को मनाने, एवं जैन समाज में संगठन कायम करने के उद्देश्य लेकर यह संस्था स्थापित हुई। पंजाब के लिये यह दुर्भाग्य था कि संस्थापक मुनिराज का थोड़े समय में ही स्वर्गवास हो गया। महासभा अपना वार्षिक अधिवेशन कर के

* इस प्रकार यह पत्र तीन वर्षतक समाज की सेवा करता रहा। दुर्भाग्य से कुछ कारण ऐसे उपस्थित हुए जिस से पंजाब की जैन समाज का एक मात्र पत्र भी १९३३ का वर्ष पूरा कर के बन्द हो गया। यह समाज का दुर्भाग्य ही है, इसे फिर से प्रकाशित करने की पूरी आवश्यकता है।

समाज में जागृति पैदा करने के साथ कुरीतिनिवारण, तीर्थरक्षा के साथ अपने निस्सहाय स्वधर्मी बन्धुओं की समय समय पर सहायता करती रही। आजतक इस के १२ अधिवेशन हुए, और उन में बहुत ही उपयोगी प्रस्ताव पास किये गये और उन पर अमल करने-कराने का प्रयत्न किया गया।

सन् १९२८ के अधिवेशन में एक जैन युवक मण्डल भी कायम किया गया, जिसका उद्देश्य जैन समाज के प्रत्येक सम्प्रदाय को एक झण्डे के नीचे लाकर संगठित करना था।

सन् १९३१ में स्त्री समाज में जागृति पैदा करने के लिये एक स्त्री सभा कायम की गई जिस का परिचय आगे दे दिया गया है।

महासभा ने गिरनार तीर्थोद्धार आदि के कई फण्ड कायम किये और पंजाब की ओर से सहायता भेजी, केसरियाजी के लिये तो महासभा ने स्तुत्य कार्य किया और केसरियाजी के सम्बन्ध में प्रकाश डालनेवाले साहित्य को प्रकाशित किया। इस महासभाने पंजाब के हस्तलिखित ग्रन्थ भण्डारों की सूची पंजाब युनिवर्सिटी की सहायता से तैयार कराने का कार्य हाथ में लिया। प्रोफेसर बनारसीदासजी P. H. D. लाहौर की निगराने में यह कार्य प्रारम्भ भी किया गया।

**श्री आत्मानन्द जैन स्त्रीसुधार सभा पञ्जाबः—**

पंजाब जैसे देश में और वह भी जैनसमाज में एक स्त्री सभा का होना साधारण बात नहीं। जहां स्त्री समाज में अज्ञानता की पराकाष्ठा है, और परिणामस्वरूप जहां की स्त्रियां प्रायः फैशन परस्ती में फसी हुई हों, वहां पर सुधार का कार्य करना साधारण बात नहीं, लेकिन गुरुभक्ति निमित्त पञ्जाब की बहिनों ने यह कार्य भी हाथ में लिया। यह स्त्रीसुधार सभा, श्री आत्मानन्द जैन महासभा शाखारूप में महासभा के ११ वें अधिवेशन पर १९३१ में स्थापित हुई और श्रीमती द्रौपदी देवी इस की प्रधाना रहीं, जिन्हों ने अपनी ओर से पूर्ण परिश्रम कर पञ्जाब के भिन्न २ शहरों में प्रचार के लिये गई, और सदस्यायें बनाकर स्त्री सभायें स्थापित कीं। और कुछ रीतिरिवाज़ में सुधार के प्रस्ताव पासकर उन पर अमल कराया और इस सभा का नारोवाल में एक वार्षिक अधिवेशन भी हुआ।

**श्री आत्मानन्द जैन युवक मण्डल अम्बाला शहरः—**

जिस शहर में गुरुदेव के नाम पर कइ संस्थायें कार्य कर रही हैं वहां इसका उल्लेख करना भी अनुचित न होगा। धार्मिक सभाओं तथा मेलों का प्रबन्ध करने के लिये श्री आत्मानन्द जैन युवक मण्डल चार पांच साल से अच्छा कार्य कर रहा है। श्री मन्दिरजी में आरती का प्रबन्ध मंडल ही करता हैं, मंडल की अपनी एक भजन मण्डली और एक बैंड भी है।

**श्री आत्मवल्लभ जैन समाज देसुरीः—**

गुरुदेव व हमारे आचार्य श्री के नाम से केवल पञ्जाब में ही संस्थायें नहीं, प्रत्युत अन्य देशों में भी अच्छी संख्या में विद्यमान हैं। देसुरी में इस नाम की सभा का होना गुरुभक्ति का परिचायक है।

**श्री आत्मानन्द जैन कुमार सभायेंः—**

यहां पर कितनी संस्थाओं का परिचय दें? गुरुदेव के नाम पर पञ्जाब भर में शायद ही कोई शहर व गांव ऐसा होगा, जहां पर जैन रहते हों और गुरुदेव के नाम की कोई संस्था न हो; प्रत्येक स्थान पर आ. नं. जै. सभा व कुमार सभा विद्यमान है। प्रत्येक सभा का इस छोटे से लेख में परिचय कराना अशक्य है, केवल उनकी सूची ही पर्याप्त लम्बी होगी। पञ्जाब के अतिरिक्त अन्य स्थानों पर गुरुदेव के नाम पर कई संस्थायें होंगी, जिनका इस लेख में वर्णन नहीं।

## अन्तिम निवेदन

यह बड़ी प्रसन्नता व गौरव का विषय है कि गुरुदेव के नाम पर बहुत-सी संस्थायें स्थापित हुई, और समाज में कुछ न कुछ जागृति उत्पन्न की; परन्तु क्या इतनी मात्र संस्थाओं से समाज की आवश्यक्तायें पूर्ण हो गई? इतनी संस्थाओं से क्या हृदय को सन्तोष है? एक दृष्टि अन्यमतावलम्बियों की संस्थाओं पर डालिये। आर्यसमाज की इस समय कितनी संस्थायें विद्यमान हैं? इस समाज को निकले अभी पौने सौ वर्ष के ही लगभग हुए होंगे, परन्तु हम उनकी गत २० वर्ष की संस्थाओं व उनके कार्य देखें तो भी लज्जा से अवनत होना पड़ेगा। उनकी १९२१ की सूची अनुसार यह संख्यायें आप के सामने रखते हैं—

कुल आर्यसमाजों की ( सभा ) संख्या १५१०, समाजों के अपने भवन ८३४, सदस्य संख्या ६,४८,०००, बैतनिक प्रचारक १६५, अवैतनिक २२८, संन्यासी प्रचारक १३०, स्वतंत्र प्रचारक ४०० कुल प्रचारक ९२३ हैं।

**संस्थायें**—लड़कों के ६ कॉलेज, ६२ हाईस्कूल, १५० एंग्लोवर्नाक्यूलर मिडिल-स्कूल, १९२ प्राइमरी स्कूल, १४२ रात्रिपाठशालायें, १ आयुर्वेद कॉलेज, १ अयोगस्कूल, २८ गुरुकुल, ३०० संस्कृत शालायें, २ योगमण्डल, २ संन्यासीपाठशालायें, ३ कन्या-गुरुकुल, २ कन्या कॉलेज, ३ कन्या हाईस्कूल और २६२ कन्या पाठशालायें, ४८ अनाथालय, ४० विधवाश्रम, १४ औषधालय, ३० प्रेस, ४० समाचार पत्र, १०० पुस्तकों की दुकानें और २ बैंक भी हैं।

जैन समाज के बन्धुओ! अपनी आंखे खोलो। आर्यसमाज आज आगे से भी अधिक उन्नति कर चुका है। उसके प्रेस व पत्र, प्रचारक व स्कूल आगे से भी बढ़े हुए हैं, परन्तु दुर्भाग्य है जैन समाज का जिस के पास पैसे की कमी नहीं, पर एक कॉलेज भी अपना नहीं बना सका। आचार्यश्री इस के लिये प्रयत्नशील हैं, हम प्रार्थना करें कि आचार्यश्री की यह भावना शीघ्र पूर्ण हो। जैन समाज को अपने प्रचार की ओर खूब ध्यान देने की जरूरत है। जैन समाज के प्रचारक कहां हैं? और कहां हैं इतनी संस्थायें और पत्र व प्रेस, अनाथों और विधवाओं के लिये क्या प्रबन्ध है? इन सब प्रश्नों के उत्तर में हम मौन रहेंगे। साधुओं की शिक्षा के लिये कई बार योजनायें उठीं और लीन हो गईं, अच्छे अच्छे कार्य और संस्थायें बड़े जोश के साथ प्रारम्भ हुईं और कुछ समय में ही ठण्डी हो गईं। आज श्वेताम्बर समाज के लिये कितनी लज्जा की बात है। कि उनका हिन्दी में एक साप्ताहिक पत्र भी नहीं। मेरी भावना है, कि गुरुदेव के नाम पर जो संस्थायें स्थापित हों, वह खूब दिलचस्पी से कार्य करें, विघ्न-बाधाओं की परवाह न करते हुए आगे बढ़ती चली जायें और अब गुरुदेव के नाम पर अन्य सैकड़ों संस्थायें चला कर दिखा दें। गुरुदेव के नाम पर कॉलेज हों, हाईस्कूल हों, गुरुकुल हों, प्रेस हों, पत्र-पत्रिकायें हों, सभायें हों, पुस्तकालय व वाचनालय हों, पुस्तक प्रकाशक संस्थायें हों, भवन हों और हो आत्मानन्द नगर, आत्मानन्द स्टेशन, आत्मानन्द रोड, आत्मानन्द पोस्ट ऑफिस, एक समय ऐसा उपस्थित हो कि हम उनके उपकारों को याद करते हुए उनके नाम पर सब न्योछावर कर दें।

लाला संतराम जैन, ऑनररी मेझीस्ट्रेट



प्रमुख श्री आत्मानंद जैन महासभा
अंबालासीटी-( पंजाब ).

स्व. बाबू गोपीचंद जैन, एडवोकेट



प्रमुख श्री आत्मानंद जैन महासभा
अंबालासीटी-( पंजाब ).

नेमदास जैन, बी. ए.



सेक्रेटरी-श्री आत्मानंद जैन महासभा
अंबालासीटी-( पंजाब ).




( लेखकः-श्री कृष्णलाल वर्मा )

[ आगे जो एक जैन वीर की कथा दी जा रही है, वह किंवदन्ती के आधार पर लिखी गई है। रियासत और जागिर के नाम मैं ने इसलिए नहीं दिये हैं कि, पूरे प्रमाण इस घटना के न होने से रियासत इस के विरुद्ध कारवाई कर सकती है। मैं खोज में हूँ। पूरे प्रमाण मिल जानेपर सब के नाम प्रकाशित कराऊँगा। अभी पाठक इतने ही से संतोष करें और इस कथा के नायक जोरावरसिंह की तरह युद्धवीर और धर्मवीर बनने की कोशिश करें। ]

( १ )

धर्मलाभ की गंभीर ध्वनि सारे घर में गूँज उठी। बालक और बालिकाएँ, युवक और युवतियाँ, वृद्ध और वृद्धाएँ सभी आये और गुरुचरणों में वंदना कर खड़े हो गये। गुरु के भव्य चेहरे से शांति टपक रही थी। ब्रह्मचर्य के तेज से चेहरा दमक रहा था। विशाल नेत्रों से ज्ञान की ज्योति प्रकाशित हो रही थी। मुखमंडल पर मृदु हास्य खेल रहा था।

सब आये परंतु गृहस्वामी जोरावरसिंहजी न आये। गुरु महाराज की आँखें चारों तरफ उनको ढूंढ़ रही थीं। गृहस्वामिनी ने सादर विनति कीः "आहारपानी दोष रहित शुद्ध है। स्वीकार कर हमें कृतार्थ कीजिए।"

गुरु महाराज आगे बढ़े और रसोड़े के दर्वाजे पर जा खड़े हुए। गृहिणी हलुवे से भरी कटोरी उठा पात्र में डालने लगी। गुरुजी ने कहा "नहीं रोटी लाओ।" गृहस्वामिनी आग्रह कर रही थी और गुरुजी नाहीं कह रहे थे। छोटा बच्चा मचल गया "गुरुजी को मैं वहोराऊँगा ( भेट करूंगा ), मुझे कटोरी दो।" कटोरी बच्चे ने ले ली और गुरुजी के मना करते रहनेपर भी उसने हलवा पात्र में डाल दिया। गुरुजी हँस पड़े और बोलेः "धर्मलाभ"। बच्चे ने साभिमान माता की तरफ देखा और कहाः "देखा! अब गुरुजी ने कैसे बहोर लिया?"

इतने ही में गृहस्वामी उपर से नीचे उतरे । चेहरे पर उदासीनता थी । गुरुमहाराज को देखकर वंदना की । गुरुमहाराज ने धर्मलाभ दिया और पूछा: "आज आप उदास कैसे हैं ?" जोरावरसिंहजी ने हाथ जोड़े और नम्रतापूर्वक विनती की: "देव, यदि आप थोड़ा कष्ट कर उपर पधारें तो सब अर्ज करूँ । मुझे आप के उपदेश की बहुत जरूरत है ।"

गुरु महाराज मुस्कुराये और बोले: "अच्छा चलो ।"

(२)

"गुरुदेव, आप जानते हैं कि आजतक मैं ने अनेक युद्ध किये हैं और हरबार विजयपताका फरहाते हुए मैं लौटा हूँ । राज्य के सभी शत्रुओं के दाँत मैं ने खट्टे किये हैं । राजाधिराज ने हमेशा मेरा सम्मान किया है; हर लड़ाई के बाद मुझे बख्शिशें देकर मेरा रुतबा भी बढ़ाया है ।

रियासत में एक 'क' नाम का ठिकाना है । उस के जागीरदार किन्हीं कारणों से रियासत के या यह कहीए कि वर्तमान महाराज के पिछले तीन बरस से विरोधी हो गये हैं । वे महाराज की आज्ञा मानना नहीं चाहते । महाराज ने दो मर्तबा तो जागिरदार को पकड़लाने या उसका सिर लाने के लिए फौज भेजी, मगर दोनों मर्तबा जागीरदार ने फौज के दाँत खट्टे किये । सेनापतियों को शर्मिंदा होकर लौटना पड़ा ।

जागीरदार मेरे परम मित्र हैं । मैं उनसे लड़ने जाना नहीं चाहता । कल महाराज ने फर्माया है: "जोरावरसिंह, तुम को रियासत की आबरु बचाने के लिये जाना पड़ेगा और जागीरदार को पकड़ कर लाना पड़ेगा । अगर तुम न जाओगे तो मुझे यह विश्वास करना पड़ेगा कि तुम भी राजद्रोही जागीरदार से मिले हुए हो और राजद्रोह का दंड तुम्हें भोगना पड़ेगा ।"

गुरुदेव फर्माइये मैं क्या करूँ ? एक तरफ राज्य के प्रति मेरा कर्तव्य है और दूसरी तरफ मित्रप्रेम है । कर्तव्य की पुकार है कि मैं मित्र के सामने हथियार उठाऊँ । प्रेम की पुकार है कि बन सके उतनी मित्र को मदद करूँ । अगर हथियार उठाता हूँ तो मित्रप्रेम का द्रोह होता है, मित्र और उसका कुटुंब संकट में पड़ते हैं; अगर मित्र को मदद करता हूँ तो कर्तव्यभ्रष्ट और राजद्रोही कहलाता हूँ । साथ ही अपने और अपने कुटुंब के जानोमाल को खतरे में डालता हूँ । देव, मुझे रास्ता बताइये । किस रास्ते पर चलने से मैं अपने गृहस्थधर्म का पालन यथायोग्य कर सकूँगा ।"

गुरुदेव कुछ देर सोचते रहे । फिर बोले: "कहो जागीरदार का द्रोह न्याय्य है या अन्याययुक्त ? अगर द्रोह न्याययुक्त है तो मित्र को साथ दो, यदि अन्यायपूर्ण है तो मित्र

को सजा दिलाने में राज्य को मदद करो। गृहस्थ का धर्म है न्याय की रक्षा करना। न्याय के लिए कुटुंब, परिवार, मित्र, सम्पत्ति सब का त्याग करो। यदि जरूरत पड़े तो न्याय की बलि वेदी पर सब को होम दो, निज प्राणों का भी बलिदान करो पर न्याय की जय होने दो, न्याय को विजयी बनाने में अपनी मानसिक और कायिक सभी शक्तियों का पूर्ण उपयोग करो।"

जोरावरसिंह बोले: "देव न्याय तो राज्य के पक्ष में ही है। तो क्या आप यह उपदेश देते हैं कि मैं मित्रद्रोह करूँ, मित्र के प्राण लूँ, मित्र के कुटुंब को विपत्ति में डालूँ?"

गुरुदेव गंभीर होकर बोले: "मैं सिर्फ इतना कहता हूँ कि न्याय का पक्ष लो। इस से अधिक मैं कुछ नहीं कहता।"

थोड़ी देर ठहरकर गुरुदेव ने पूछा: "तुम नियमित सामायिक या प्रतिक्रमण करते हो?"

जोरावरसिंह बोले: "नहीं।"

"तब आज से नियमित सामायिक किया करो। सामायिक में आत्म-विचार को ही मुख्यतया स्थान दो। आत्मविचार हमेशा तुम को ठीक रास्ते पर चलायगा।"

जोरावरसिंहजी ने जबतक घर पर रहेंगे तबतक नियमित सामायिक करने का नियम लिया। फिर गुरुदेव चले गये।

(३)

राजा सिंहासन पर विराजमान थे। दर्बारी लोग चुपचाप सिर झुकाए बैठे थे। राजा बोले: "तो तुम में से कोई ठिकाने 'क' के जागीरदार को पकड़ लाने का साहस नहीं कर सकते?"

किसी ने सिर न उठाया। राजा बोले: "तो क्या मैं यह समझ लूँ कि तुम सब निकम्मे हो, मेरे राज्य में कोई भी ऐसा बहादुर नहीं है जो जाकर जागीरदार को पकड़ लावे।"

चारों तरफ सन्नाटा छाया रहा। उसी समय दर्वाजे के बाहर से आवाज आई-खम्मा घणी अन्नदाता, हुजूर का सेवक जोरावरसिंह अभी जिंदा है। जबतक उसके देह में प्राण है, रियासत में कोई द्रोही न रहने पायगा। जैसे एक गुफा में एक ही शेर रह सकता है वैसे ही रियासत में हुजूर का तपतेज ही रहेगा। कोई विद्रोही फलने-फूलने न पायगा।"

"आओ जोरावरसिंह, आओ। तुम्हारे समान राजभक्त वीर को पाकर मेरी रियासत धन्य हुई है।" कहते हुए राजा ने उठकर, हाथ जोड़, नतमस्तक खड़े हुए जोरावरसिंह को शाबाशी दी।

(४)

जोरावरसिंह ने पाँच हजार फौज के साथ ठिकाने 'क' का किला जा घेरा। किले में रसद का जाना बंद कर दिया और जागीरदार को कहलाया: "आप मेरे मित्र हैं। इसलिए मैं आप से आग्रह करता हूँ कि आप अपनी विद्रोहात्मक भावना छोड़कर महाराज के शरण में चले आवें। मैं आप से वादा करता हूँ कि आप के सभी पिछले अपराध महाराज से अर्जकर माफ करा दूँगा।"

जागीरदार ने उत्तर में कहलाया: "जबतक राजपूत के हाथ में तलवार होती है वह किसी की परवाह नहीं करता। शरण में आने और माफी मांगने की बातें वह सोचता है जिसे अपनी आन से जान अधिक प्यारी होती है। मैं जान दूँगा मगर आन न दूँगा।

मैं जानता हूँ कि, तुम वीर हो और साथ ही रणपटु व चालबाज भी हो, इसलिए संभव है कि तुम्हारी बड़ी सेना और चालबाजी से मैं परास्त हो जाऊँ और रणस्थल में जान गँवाऊँ। अगर ऐसा हो तो मैं अपने कुटुंब की सन्मानरक्षा का भार तुम्हें सौंपता हूँ। आशा है मित्रता के नाते तुम मेरे कुटुंब की आबरू पर आँच न आने दोगे।"

जोरावरसिंह ने यह बात स्वीकार की। कई दिनों तक जागीरदार किले से बाहर न निकला। अन्त में जब खाना-पीना समाप्त हुआ तब वह अपने चार पाँच सौ बहादुरों को लेकर बाहर निकला और रियासत की सेना पर टूट पड़ा। घमासान युद्ध हुआ। जागीरदार के पाँच सौ आदमी पाँच हजार वीरों के साथ कबतक लड़ते ? आखिरकार सभी तलवार चलाते चलाते हमेशा के लिए रणभूमि में सो गये। जागीरदार भी अनेकों को तलवार के घाट उतार कर वीरगति पाया।

जोरावरसिंह ने जागीरदार का उसकी आबरू के अनुसार अग्निसंस्कार कराया। जागीरदार पत्नी भी पति के साथ अग्निप्रवेश कर हमेशा के लिए धराधामको छोड़ गई।

जब सिपाही लोग जागीरदार के किले में लूट मचाने का प्रयत्न करने लगे तो जोरावरसिंह ने हुकम दिया: "अगर कोई किसी तरह की लूट खसोट करेगा तो वह जान से जायगा। हम विद्रोही को दंड देने आये थे, उसकी प्रजा को लूटने नहीं। लूटना लुटेरों का काम है, वीरों का नहीं।"

इस आज्ञा से अनेक छोटे २ ऑफिसर और सिपाही नाराज़ हुए, मगर लाचार होकर उन्हें हुकम मानना पड़ा।

जैनाचार्य १००८ श्रीमद्विजयानंदसूरि ( आत्मारामजी ) महाराजना शिष्य

श्री स्वामी सुमतिविजयजी महाराज पंजाबमां विचरी रह्या छे

जन्म—पाली ( मारवाड ) ओसवाल संवत [illegible] मागशर शुदि पांचम.



दीक्षा—गुजरांवाला शहेर ( पंजाब ) [illegible] वैशाख शुदि १३

जो शताब्दि-महोत्सव पंजाबमां उजवायो होत तो आ वृद्ध महात्मानी हाजरीमां उजवात.

जोरावरसिंह ने राजा की आन फिराई। किले की रक्षा का प्रबंध किया और जागीरदार के बालबच्चों को अपने साथ ले गया। उनके लिए एक अलहदा हवेली में रहने का प्रबंध कर दिया।

राजा ने जोरावरसिंह का बड़ा आदर किया। इनाम इकराम बख्शे। बड़ी जागीरी दी। कहा जाता है कि उनके वंशज आज भी जागीरी के कुछ अंश का उपभोग कर रहे हैं।

( ५ )

राजा अब जोरावरसिंह को बहुत मानने लगे। इससे दूसरे दरबारी उससे जलने लगे। जगत में प्रसिद्ध है कि—

**औरनको उत्कर्ष जग, देखी सकत नहीं नीच।**

जोरावरसिंह की रुचि अब धीरे धीरे दुनिया की तरफ से हटने लगी। अब वे दोनों वक्त सामायिक करते थे और अपने समय का बहुत बड़ा भाग आत्मचिंतन में बिताते थे। इसी गरज से वे राजा के पास बहुत कम आते-जाते थे। धीरे धीरे वे संसार से और उस की झंझटों से इतने दूर रहने लगे कि दस-दस, पन्द्रह-पन्द्रह दिन तक, दरबार में जाने का उन्हें खयाल ही न आता था।

दुश्मनों ने जोरावरसिंह की इस वैराग्य दशा से लाभ उठाया और एक दिन राजा से कहा:

**एक**—हुजूर, अब तो जोरावरसिंह बहुत घमंडी हो गया है।

**दूसरा**—बेशक, वह हुजूर की भी परवाह नहीं करता।

**तीसरा**—हाँ, यही बात है। इसी लिए तो पन्द्रह पन्द्रह दिन तक मुजरा करने भी नहीं आता।

**चौथा**—हुजूर गुस्ताखी माफ हो, पर वह तो कहता है कि राजा मेरी भुजाओं के बल पर गद्दी पर बैठे हुए हैं। अगर मैं चाहूँ तो घडी भर में सब कुछ उलटपुलट कर डालूँ।

**राजा**—नहीं, नहीं, ऐसा नहीं हो सकता। क्या जोरावरसिंह के समान बहादुर और राजभक्त आदमी कभी ऐसा कह सकता है?

**एक**—हुजूर को विश्वास न होगा यह तो हम पहले ही से जानते थे।

**दूसरा**—फिर भी हम लोगों ने अपना फर्ज अदा किया है।

**तीसरा**—हुजूर भले हमारी बात न मानें मगर मैं दावे से कह सकता हूँ कि अगर हुजूर उसको अभी बुलावेंगे तो भी वह न आयगा।

**चौथा**—वह कहता है कि दरबार में जाऊँगा तो अपनी इच्छा से; किसी के बुलाने से नहीं।

राजा नाराज़ हो कर बोले: "मैं इसी वक्त जोरावरसिंह को बुलाने भेजता हूँ। अगर वह आ गया तो तुम को हाथी के पैरों तले कुचलवा दूँगा।"

वे लोग तो यह चाहते ही थे। वे जानते थे कि जोरावरसिंह अभी सामायिक करने बैठा होगा। आना तो क्या वह जवाब भी न देगा। वे खुश थे कि आज हमारी इच्छा पूरी होगी। मगर खुशी के भाव को दबाकर बोले: "हुजूर हमें जो दंड देंगे वह स्वीकार होगा; परंतु अगर वह न आवे तो उसके लिए भी यही सजा मुकर्रिर होनी चाहिए।"

राजा ने कहा: "ठीक है।"

फिर जोरावरसिंह को बुलाने के लिए हलकारा भेजा गया। घर के लोगों ने कहा कि: "अभी वे भगवान का भजन कर रहे हैं। न आ सकेंगे।"

हलकारा बोला: "मुझे बताओ वे कहाँ हैं। मैं उनको हुजूर का हुक्म सुनाकर जाऊँगा।"

हलकारा जोरावरसिंह जहाँ सामायिक कर रहे थे पहुँचाया गया। उसने कहा: "चलिए, हुजूर ने इसी वक्त आप को याद फर्माया है।"

मगर जोरावरसिंह ने कोई जवाब नहीं दिया। देता कहाँ से? उसने तो उस समय सामायिक व्रत अंगीकार कर, सभी सावद्य योगों का त्याग कर आत्मचिंतन में मन लगाया था। वह उस समय नवकारवाली हाथ में लेकर भवसागर से तारनेवाले महान मंत्र नवकार का जाप कर रहा था।

कुछ क्षण ठहरकर हलकारे ने फिर सवाल किया: "कहिए, मैं हुजूर से जाकर क्या अर्ज करूँ?"

फिर भी जवाब न मिला। हलकारे ने जवाब न मिलने को अपना अपमान समझा। वह दरबार में लौटा और उसने नमक मिरच लगाकर बातें सुनाईं।

दुष्ट दरबारी बोले: "हुजूर हम तो पहले ही जानते थे।" राजा को बड़ा क्रोध आया। उसने हुक्म दिया: "पचीस सिपाही जावें और जैसे वह बैठा हो वैसे ही उसे उठा लावें।"

यम के दूत से सिपाही दौड़े गये और नवकार मंत्र का जाप करते हुए जोरावरसिंह को उठा लाये।

पद्मासन लगा हुआ था, आँखें बंद थीं और हाथ में नवकारवाली के मनके फिर रहे थे। जोरावरसिंह का यह हाल देखकर राजा कुछ विचार में पड़ा।

दुष्ट दरबारी बोलेः " देखा हुजूर, यहाँ पहुँचकर भी इसका घमंड कायम है। कैसा बगला भगत हो रहा है ? "

राजा ने पूछाः " जोरावरसिंह, बोलो पन्द्रह दिनतक क्यों हाज़िर नहीं हुए थे ? "

पंचपरमेष्ठी के ध्यान में मग्न मोहमायात्यागी वीर क्या जवाब देता ? उसने संसार का खयाल छोड़ दिया था, कुटुंब का खयाल छोड़ दिया था, सुख दुःख का खयाल छोड़ दिया था। अपने शरीर तक का खयाल छोड़ दिया था। वह उस समय उस अवस्था में था जिस अवस्था के लिए एक कवि ने लिखा हैः—

यह तन अपावन अशुचि है, संसार सकल असार।
ये विषय भोग नसायँगे, इस भाँति सोच विचार॥
तप विरचि श्री मुनिजन रहें, सब त्याग परिग्रह भीर।
वे साधु मेरे मन बसो, मेरी हरौ पातक पीर॥

जो काच कंचन सम गिने, अरि मित्र एक सरूप।
निन्दा बड़ाई सारखी, वनखंड शहर अनूप॥
सुख दुःख जीवनमरण में, नाखुशी ना दिलगीर।
वे साधु मेरे मन बसौ, मेरी हरौ पातक पीर॥

ऐसी परम उत्कृष्ट भावदशा को प्राप्त जोरावरसिंह पृथ्वी के एक टुकड़े के मालिक मोहमाया में लिप्त क्रुद्ध प्राणी के सवाल का क्या जवाब देता ?

मनुष्य जब किसी से अपने सवाल का जवाब न पाता है तो बड़ा नाराज़ होता है। दंड देनेवाला जब किसी को दंड देना चाहता है और दंड पानेवाला अगर रोता चिल्लाता नहीं है, हाय हाय नहीं करता है तो दंडदाता की हिंसावृत्ति और भी उग्र हो उठती है।

राजा ने हुक्म दियाः " इस दुष्ट को इसी वक्त हाथी के पैरों तले कुचल दो और इस के अभिमान का उचित दंड दो। "

पुराने ज़माने से एक कहावत चली आती है कि:—

राजा, जोगी, अगन, जल, इनकी उलटी रीत।
डरते रहिए परसराम, ओछी पाले प्रीत॥

और भी कहा है:—

जोगी किस का गोठिया, राजा किस का मित।
वेश्या किसकी इसतरी, तीनों मित कुमित॥

वही हुआ। जो जोरावरसिंह एक बार राजा की दाहिनी भुजा के समान था उसीको आज राजा ने नष्ट कर देने का हुक्म दे दिया। दुष्ट खुश हुए। भलों की आँखें दुःख और लज्जा से झुक गईं।

जोरावरसिंह उसी तरह स्वस्थ और शांत बैठा था—जिस तरह घर में बैठा था। उस धर्मवीर के कानों में राजा की आज्ञा न पहुँची। अगर पहुँची तो उसके हृदय को स्पर्श न कर सकी।

जोरावरसिंह चौक में पहुँचाया गया। मस्त हाथी खोलकर लाया गया। हाथी सामने आया। उसने सूँढ ऊँचे नीचे की मानों वह ध्यानमग्न धीर को नमस्कार कर रहा है। महावत ने हाथी के अंकुश लगाई। हाथी चिंघाड़कर आगे बढ़ा। ध्यान में बैठे हुए जोरावरसिंह पर रखने के लिए उसने पैर उठाया, मगर क्या सोच कर पैर पीछे खींच लिया और एक चिंघाड की। मानों उसने जोरावरसिंह को चितावनी दी: "धर्मवीर सामने से भाग जा।"

जोरावरसिंह को न भागते देख और महावत की फिर से अंकुश खा, हाथी उन्मत्त होकर चिंघाड़ा। उसने जोरावरसिंह को सूँढ में पकड़ कर इधर उधर घुमाया फिर आकाश में उछाल दिया। जोरावरसिंह गेंद की तरह ऊपर की तरफ और फिर से आकर धम से जमीन पर गिरा। धमाके की आवाज के साथ ही 'अर्हत' शब्द सुनाई दिया। महावत ने फिर अंकुश मारा, हाथी आगे बढ़ा। उसने जोरावरसिंह के बदन पर पैर रखा। जोरावरसिंह के मुख मे फिर शब्द निकला 'अर्ह' अभी 'त' शब्द निकलने भी न पाया था कि 'कडड़' आवाज़ आई। जोरावरसिंह की हड्डी पसली चूरचूर हो गई। वह धर्मवीर, वह महावीर का सच्चा अनुयायी, वह मोहमाया को जीतनेवाला सच्चा जैन 'अर्हत' का जाप करता स्वर्गलोक को चला गया और जैनियों को सिखा गया कि—

वीर की तरह जीओ और वीर की तरह मरो।



स्व० जैनाचार्य श्री १००८ श्रीमद् विजयकमलसूरीश्वरजी महाराज.



# जैन धर्म का महत्त्व और उसकी उन्नति के साधन

श्री. मथुरदास जैन.

संसार में प्रत्येक प्राणी ही सुख का अभिलाषी है। दुःख किसी भी प्राणी को इष्ट नहीं है। बहुत-से आदमी अपनी जिंदगी की कठिनाइयों से तंग आकर जो विष का खालेना, नदी में डूबजाना, रेल के नीचे आकर प्राण दे देना आदि मृत्यु के उपायों का अवलम्बन लेते हैं वे भी केवल अपने दुःखों से छुटकारा पाने के लिए ही ऐसा करते है। जब सुख सभी के लिए अभीष्ट है तो उस सुख के कारणों की खोज करना प्रत्येक प्राणी के लिए आवश्यक है; क्यों कि जब तक किसी भी कार्य के कारण को अच्छी तरह नहीं जान लिया जाता है तब तक उस कार्य की सिद्धि नहीं हो सकती। संसार आज सुख के लिए लालायित होता हुआ भी अधिकांश में सुख के रास्ते से बहुत दूर है। 'मुण्डे मुण्डे मतिर्भिन्ना' अर्थात् जितने मुंड उतनी बातें की कहावत के अनुसार सांसारिक प्राणियों की सुख की परिभाषायें भी भिन्न २ हैं। कोई भोगविलास की सामग्री से सम्पन्न होने में ही सुख मानता है, दूसरा कहता है कि मेरे पुत्र-पौत्रादि की वृद्धि हो तभी मैं सुखी हो सकता हूं। इसी तरह कोई विद्वान्, कोई पहलवान् और कोई धनवान् होने में ही सुख का अनुभव करता है; लेकिन जब हम सुख की सच्ची परिभाषा को बुद्धि की कसौटी पर कसते हैं तब हमें यही मालूम होता है कि सच्चा सुख वही है जिसकी प्राप्ति पर पुनः दुःख न हो। कहा भी है कि "तत्सुखं यत्र नासुखम्।"

सांसारिक सुख प्रथम तो सुख ही नहीं कहा जा सकता क्यों कि इस में मनुष्य की आकुलता और तृष्णा सदा बढ़ती ही रहती है। जहां तृष्णा और आकुलता है वहां सुख की आशा दुराशा मात्र है। किसी कवि ने कहा है कि:—

"आशाया दासा ये ते दासाः सर्वलोकस्य।
आशा येषां दासी तेषां दासायते लोकः ॥ १ ॥"

अर्थात् जो मनुष्य आशा के दास हैं वे संसार के दास हैं। जहां भी उन्हें अपनी आशा की पूर्ति के साधन नज़र आते हैं वहां ही वे सेवावृत्ति करने लगते हैं, लेकिन आशा जिनकी दासी है अर्थात् जिन्हों ने अपनी इच्छाओं को अपने वश में करलिया है उन व्यक्तियों का सारा संसार ही दास हो जाता है। इस तरह विचार करने पर हमें मालूम होता है कि संसार के सुख मनुष्य को अन्त में दुःख में डालनेवाले ही होते हैं। जहां अनाकुलता तथा तृष्णा का अभाव है वहां ही सच्चा सुख है। यह अनाकुलता हमें उसी समय प्राप्त हो सकती जबकि हम निवृत्ति मार्ग का अवलम्बन करें। एक धनवान् व्यक्ति और एक साधु महात्मा को ले लीजिए। इन दोंनो में सुख का बड़ा भारी अन्तर है। धनवान् व्यक्ति धन, धान्य, पुत्र, पौत्रादि सम्पन्न होने पर भी अपनी तृष्णा से धनरक्षा और वृद्धि की चिन्ता से दुःखी है। साधु अपनी आत्मा का चिन्तवन करते हुए संसार की अस्थिरता को जानकर अपने निवृत्ति मार्ग पर आरूढ होने को सराहता है। कविवर दौलतरामजी ने इसी आशय को इन शब्दों में प्रगट किया है।

आतम को हित है सुख सो सुख आकुलता विन कहिये।
आकुलता शिवमांहि नतातें शिवमग लाग्यो चहिये ॥

उपर्युक्त विवेचन से हम इसी निष्कर्ष पर आते हैं कि सच्चा सुख मोक्ष में ही है और उसकी प्राप्ति का मार्ग मुख्यतः निवृत्ति मार्ग ही है। इस सच्चे सुख का वर्णन जिस धर्म में जितना ही अधिक होगा धर्मों की उत्तमता की कसौटी पर वही धर्म ज्यादा महत्त्वपूर्ण सिद्ध होगा। जैन धर्म के सिद्धान्तों पर जब हम दृष्टि डालते हैं तो हमें प्रतीत होता है कि इस धर्म के प्रत्येक छोटे बड़े सिद्धान्त में स्वपरहित की भावना उसी प्रकार कूट कूट कर भरी है जिस तरह से कि शक्कर में सर्वत्र मिठास होती है। इसके अहिंसावाद को ले लीजिए। जितना सूक्ष्म विवेचन जैन धर्म में अहिंसा का किया है वैसा दूसरे धर्मों में कहीं पर भी नहीं मिलता। दूसरें धर्मो में अहिंसा तत्त्व को उत्तम मानते हुए भी उसका अमल उतना उत्तम नहीं है जितना कि जैनधर्म में है। वैदिकी हिंसा को हिंसा न मानने या अन्य तिर्यञ्चों की अपने आहारादि के निमित्त किये जानेवाली हिंसा को हिंसा न समझनेवाले धर्मों में हिंसा का द्वार इतनी दृढ़ता से बन्द नहीं किया है जितना कि जैन धर्म में किया है। जैन धर्म में रात्रिभोजन न करना, पानी छानकर पीना, मद्य, मांस, मधु का सेवन न करना आदि जो मोटे मोटे प्रत्येक जैन व्यक्ति के लिए अनिवार्य नियम हैं वे इस बात के लिए पूर्ण रूप से साक्षी हैं कि जैन धर्म में एकेन्द्रिय से लेकर पंचेन्द्रिय तक छोटे बड़े सभी जीवों की रक्षा का पूर्णरूप से आदेश है।

" आत्मनः प्रतिकूलानि परेषां न समाचरेत् " के सिद्धांत का पूर्णतया पालन है। ऐसे जैन धर्म के पालन का सुअवसर प्राप्त होना प्राप्त होनेवाले व्यक्ति का सौभाग्य है। वे व्यक्ति धन्य हैं जिन्हें इस वीतराग वाणी से अपने आप को पवित्र करने का मौका प्राप्त हुआ है। प्यारे साधर्मी भाईयो ! आप को यह विस्मरण न करना चाहिये कि इस पवित्र जिन धर्म के पालन का सुअवसर मिलना आप के चिरन्तन पुण्य का ही परिणाम है। इस चिन्तामणि रत्न को पाकर इससे लाभ उठाने का अवसर चूकाना न चाहिये।

बन्धुओ ! यह प्रश्न प्रत्येक व्यक्ति के हृदय में स्वभाव से ही उठ सकता है कि जब जैन धर्म की इतनी महत्ता है तो इसका प्रचार विश्वव्यापी क्यों नहीं है ? जब कि अन्य धर्मानुयायियों की संख्या दिन प्रतिदिन वृद्धि को प्राप्त हो रही है तब जैनियों की संख्या के इस तेज़ी के साथ घटने का क्या कारण है ? इस के उत्तर में यही कहना पर्याप्त होगा कि आज सर्वत्र जैन धर्म के प्रचार का न होना जैन धर्म के सिद्धान्तों की महानता में किसी प्रकार की कमी सूचित नहीं कर सकता। यह तो धर्म के अनुयायियों का कर्तव्य है कि वे उस धर्म का प्रचार करते हुए परोपकारद्वारा अपनी तथा दूसरों की आत्मा का कल्याण करें। शास्त्रकारों ने भी कहा है कि " न धर्मो धार्मिकैर्विना " अर्थात् दुनिया में कोई भी धर्म विना धार्मिकों के टिक नहीं सकता। आज जैन धर्म के विकास की तरफ जब हम दृष्टि डालते हैं तब हमें यही प्रतीत होता है कि इस के विकास की गति इतनी मन्द है कि वह न होने के बराबर ही है। हरएक धर्म उसी समय अपने विकास में समर्थ हो सकता है जब कि उसके अनुयायियों में ज्यादा से ज्यादा शिक्षा का प्रचार हो। विकसित जाति एवं धर्मों की प्रगति पर जब हम ध्यान देते हैं तो हमें यही मालूम देता है कि पहिले उन्हों ने अपने अन्दर शिक्षा का प्रचार किया है। मुसल्मानों को देखिये। भारतवर्ष में सैकड़ों की तादाद में उनके स्कूल और कॉलेज हैं। मुस्लिम यूनीव्हर्सिटी अलीगढ़ ने इसके प्रचार-कार्य में जितनी मदद दी है वह साक्षर भारतियों से अविदित नही है। इसी तरह आर्य-समाजियों के सैकड़ों स्कूल, कॉलेज, गुरुकुल, उपदेशक-विद्यालय, अनाथालय तथा आर्य-समाज संस्थायें दिन ब दिन इस धर्म के प्रचारकार्य में प्रयत्नशील हो रही हैं। हम जब जैन समाज की शिक्षा पर दृष्टि डालते हैं तो हमें विदित होता है कि यहां एक कारण है जिस की कमी से हम अपनी उन्नति नहीं कर सके हैं। शिक्षारूप पवन के अभाव का ही परिणाम है कि जैन धर्मरूप सौरभमय पुष्प की महक देशविदेश में नहीं फैल सकी है। विदेश की बात तो दूर जाने दीजिए, भारतवर्ष के अन्दर भी अभीतक ऐसे पर्याप्त विद्वान् हैं जो जैन धर्म को

वेद या हिन्दु धर्म की एक शाखा ही मान रहे हैं तथा जैन दर्शन के गहन सिद्धान्त स्याद्वाद को संशयवाद माने बैठे हैं। जब प्रसिद्ध विद्वान् तक स्यात् शब्द को शायद का बिगड़ा रूप बतला कर स्याद्वाद की शायदवाद यानी संदिग्धवाद रूप समालोचना करते हैं तो हम इस से स्वयं इस बात का अच्छी तरह अनुमान लगा सकते हैं कि जैन धर्म के प्रचारकार्य के लिये हमारे प्रयत्न कहांतक प्रशंसनीय हैं। ईसाइयों की बाइबिल तथा अन्य समाजों की धार्मिक पुस्तकें स्वल्प कीमत पर वीसों भाषाओं में प्रकाशित देशविदेश में अपने सिद्धान्तों का प्रचार बड़ी उत्सुकता के साथ कर रही हैं लेकिन जैन धर्म के अभीतक मौलिक ग्रन्थों का भी प्रकाशन पूर्णरूप से नहीं हुआ है। प्रत्येक साक्षर व्यक्ति यह भलीभांति जानता है कि वर्तमान में जिसका जितना अधिक विज्ञापन है उसका उतना ही अधिक नाम है। जैन भाइयों का यह परम कर्त्तव्य है कि वे सब से प्रथम शिक्षा के ऊपर विशेष ध्यान दें। जब समाज में शिक्षित व्यक्तियों की तादाद अच्छी हो जावेगी तब जैन धर्म का विकास कार्य कठिन न होगा। इस में कोई शक नहीं है कि वर्तमान समय में जैन धर्म के अनुयायी अधिकतर वैश्य वर्ण के व्यक्ति ही हैं और वैश्यजाति आम तौर से रोज़गार पेशा है इसीलिए बहुत से जैन भाई यह ख़्याल करलेते हैं कि हमारे बच्चों ने तो दुकान पर ही बैठना है फिर इन्हें अधिक पढ़ने से लाभ ही क्या है? साधारण पढ़ना लिखना आ गया कि वे अपने बालकों को दुकानों पर बिठा लेते हैं। ऐसे भाइयों को यह विचारना चाहिये कि मनुष्य जीवन का एक मात्र उद्देश्य पैसा कमाना ही नहीं है। पैसा कमाने के साथ आत्मकल्याण करना भी उसका कर्त्तव्य है। अर्थशास्त्रवेत्ताओं का विचार है कि पैसा कमाना उतना कठिन नहीं है जितना कठिन कि उसका संरक्षण और उपयोग है। पैसे के संरक्षण और उचित उपयोग के लिए भी शिक्षा की अत्यन्त आवश्यकता है। इसके साथ ही अपनी आध्यात्मिक उन्नति के लिए आध्यात्मिक विषयों का अध्ययन करना भी मनुष्य का परम कर्त्तव्य है।

शिक्षा की उन्नति को जैन समाज के अभ्युत्थान का प्रबल साधन समझते हुए ही परम-पूज्य, ज्ञानाम्भोनिधि स्वर्गीय आचार्य श्री विजयानन्दसूरिजी महाराज के हृदय में एक विशाल शिक्षण संस्था खोलने की भावना उदित हुई थी। जैन समाज और खास तोर से पंजाब जैन जनता के सौभाग्य से पूज्यवर स्वर्गीय आचार्यश्रीजी महाराज के पट्टधर विद्वद्वर्य आचार्य श्री विजयवल्लभसूरिजी महाराज ने अपने गुरुवर की भावना को क्रियात्मक रूप देने के लिए श्री आत्मानन्द जैन गुरुकुल पंजाब, गुजरांवाला की स्थापना की थी। आज इस संस्था को चलते हुए लगभग १० वर्ष हो चुके हैं। इस संस्था से पढ़कर निकले हुए कई विद्वान् भिन्न २ संस्थाओं में

श्री. आ. शताब्दि ग्रंथ माटे खास करावेल रेखा चित्र नं. ४



स्व० श्रीमन् महोपाध्यायश्री लक्ष्मीविजयजी महाराज

प्रतिष्ठा के साथ अध्यापन कार्य कर रहे हैं। इस संस्था में जैन जाति की तीनों सम्प्रदायें तथा अजैन विद्यार्थी भी विद्यालाभ करते हैं। इस संस्था से अधिक से अधिक लाभ उठाना प्रत्येक जैन भाई का परम कर्त्तव्य है। पूज्य आचार्यश्रीजी की शिक्षाप्रियता केवल इसी संस्था से विदित नहीं होती है बल्कि श्री महावीर विद्यालय बम्बई आदि अनेक संस्थाओं को खोलकर आपश्रीजी ने जैन समाज के उत्थान के लिए अत्यावश्यक साधन शिक्षा का विशेष प्रचार किया है। जैन समाज को आप जैसे विद्याप्रेमी आचार्य पर गौरव हो सकता है। विशेष प्रसन्नता की बात है कि आपश्रीजी के गुरुवर स्वर्गीय आचार्य श्री विजयानन्दसूरिजी महाराज को शिक्षा से जिस प्रकार लगन थी उसी प्रकार आपश्रीजी के शिष्यरत्न उपाध्याय श्री ललितविजयजी महाराज को भी शिक्षा से विशेष प्रेम है। उपाध्यायश्रीजी महाराज के प्रयत्नस्वरूप श्री पार्श्वनाथ विद्यालय वरकाणा, श्री पार्श्वनाथ उम्मेद जैन बालाश्रम उम्मेदपुर आदि संस्थाएँ चल रही हैं। इस स्वर्गीय आचार्य श्री विजयानन्दसूरीश्वरजी महाराज की शिष्य परम्परा के अन्दर ज्ञानप्रचार की लगन सदा इसी प्रकार कायम रहे यही जिनदेव से प्रार्थना है।

जैन समाज की उन्नति के लिए जिस प्रकार बालकों को शिक्षा देने की आवश्यकता है उससे भी अधिक बालिकाओं को शिक्षा देने की जरूरत है। शिक्षित माता की सन्तान सदा उत्तम संस्कारवाली होती है। शिक्षण संस्थायें स्थापित करने के समान विशाल सरस्वती भवन की स्थापना करना, जैन धर्म के साहित्यिक एवं ऐतिहासिक तत्त्व की खोज होना, जैन समाजद्वारा उत्तमोत्तम ग्रन्थ, पत्र एवं पत्रिकाओं का प्रकाशन होना, जैन समाज की कुरुढ़ियों का निवारण करना तथा पारस्पारिक संघ को दृढ़ बनाना आदि भी जैन समाज की उन्नति के लिए परमावश्यक बातें हैं। आशा है कि जैन समाज के धीमान् एवं श्रीमान् इन बातों की ओर ध्यान देकर जैन समाज की स्थिति को सबल बनावेंगे।



[ रचयिता-श्री रामकुमार जैन "स्नातक" श्री आत्मा० जैन गुरुकुल-गुजरांवाला ]

जयति जय विजयानन्द महान ॥ टेक० ॥

धरणीतल पर छाया था जब गहरा तम-अज्ञान।
प्रकटित हुवे उजाला करने तब तुम सूर्य समान ॥ जय० ॥ १ ॥

प्रतिनर में लख कोई दूषण हुई प्रकृति थी म्लान।
निर्मित आत्माराम किया तब सर्व गुणों की खान ॥ जय० ॥ २ ॥

धन्य जनक जननी वे जग में धन है जन्मस्थान।
जिनकी गोदी में खेला अवतारी पुरुष-प्रधान ॥ जय० ॥ ३ ॥

बालवयस में चन्द्रकला सम पाकर वृद्धि महान।
पढ़े शास्त्र, व्याकरण, धन्य साहित्य और विज्ञान ॥ जय० ॥ ४ ॥

लख पाखण्ड धर्म के मग में हुवे बड़े हैरान।
सत्य धर्म का किया केसरी बाना धार विधान ॥ जय० ॥ ५ ॥

सुप्त जाति जाग्रत करने का लिया भीष्म प्रणठान।
खाली ढांचे में समाज के फुंके तुमने प्राण ॥ जय० ॥ ६ ॥

रुद्ध मार्ग करसकीं न तेरा बाधाएं बलवान।
ज्यों ज्यों स्वर्ण तपा भट्ठी में उज्वल हुवा महान ॥ जय० ॥ ७ ॥

भक्ति व्याज वश दिया गया यदि, किया हलाहल पान।
दाता का उपकार चुकाया दे अमृत का दान ॥ जय० ॥ ८ ॥

कायरता का पाश नाश कर किया हमें बलवान्।
अन्तर के पट खोल दिये सिखला कर सच्चा ज्ञान ॥ जय० ॥ ९ ॥

एक छत्र नायक के गुरुवर जैन संघ के प्राण।
यश से पूरित हुवा पंचनद, गुर्जर, राजस्थान ॥ जय० ॥ १० ॥

प्राण भले ही जायें किन्तु न जाये सच्ची आन।
धन्य धन्य अनुरक्ति तुम्हारी धन्य धन्य बलिदान ॥ जय० ॥ ११ ॥

जर्मन, अमरीका तक फैला तेरा कीर्ति वितान।
विद्वत्ता पर मुग्ध हो गये हॉर्नल से विद्वान् ॥ जय० ॥ १२ ॥

नभचुम्बी देवालय जो हैं नगर नगर निर्माण।
तेरे सत्कार्यों के ये हैं साक्षीरूप प्रमाण ॥ जय० ॥ १३ ॥

गुरुकुल, आश्रम, स्कूल, सभाएं संस्थाएं महमान।
प्रकट कर रही हैं पृथ्वी पर तेरी आला शान ॥ जय० ॥ १४ ॥

नभमें तारक निर्मित लिपि में अङ्कित तव यशगान।
जिसके पठन हेतु रुकता है निशि में चन्द्र विमान ॥ जय० ॥ १५ ॥

कितने हृदय-मन्दिरों में नित होता तव आह्वान।
कितने हृदयों की वेदी हित बने तुम्ही भगवान ॥ जय० ॥ १६ ॥

यह शताब्दि-दिन गुरु तुम्हारा, करे जाति कल्याण।
"राम" युगों तक अमर रहे यह तेरा कीर्ति-निशान ॥जय०॥ १७ ॥

卐

# अहिंसा और विश्वशांति

[ लेखकः—श्री दरबारीलाल जैन 'कोठिया' न्यायतीर्थ, बनारस. ]

प्रत्येक जीवधारी ( प्राणी ) स्वभावतः सुख–शांति का अभिलाषी है। जितने वह प्रयत्न करता है वे सब अपने पूर्ण सुखी होने के लिये ही करता है। यह कोई भी नहीं चाहता कि मेरी मृत्यु हो, मुझे दुःख प्राप्त हो, मेरी इष्ट सामग्री का विच्छेद हो, प्रत्युत प्राणी मात्र यही चाहता है कि मेरी मौत कभी न हो, सदा जीता रहूँ, दुःख कभी न हो, इष्ट सामग्री हमेशा एक–सी बनी रहे। इस से सहज में यह सिद्ध हो जाता है कि सुख और शांति आत्मा का स्वाभाविक स्वरूप है। पर इस सिद्धान्त का जितना दुरुपयोग प्रकृति की सृष्टि का विवेकशील सुन्दर प्राणी "मानव" कर सकता है उतना वे मूक–अविवेकी–पशुपक्षी नहीं। वस्तुतः मनुष्य में इतर प्राणियों की अपेक्षा अधिक विवेकशक्ति एवं श्रेष्ठ गुण विद्यमान हैं। अखिल विश्व में शांति साम्राज्य स्थापित करने की भी शक्ति इस को प्रकृतिप्रदत्त है, किन्तु आश्चर्य यह है कि इतना विवेकशील एवं मानवोचित गुणों से सम्पन्न होता हुआ मानवीय देह को लेकर जितने बर्बरतापूर्ण कृत्यों के करने में यह समर्थ होता है उतना जगत् का इतर प्राणी नहीं। यह प्रत्यक्ष है कि जब मनुष्य अपनी आवश्यकताओं को बढ़ा लेता है, विलासिताओं एवं क्षुद्र स्वार्थ वासनाओं के आधीन हो जाता है तब उनकी पूर्ति के लिये निर्बलों के ऊपर कठोर बलप्रयोग करने को उद्यत हो जाता है–अन्याय एवं अत्याचार करने पर उतारु हो जाता है। ऐसी हालत में मानवजगत् में भीषण क्रान्ति की आग धधक उठती है, युद्ध का बाज़ार गरम हो जाता है, जगत् की शांति भंग हो जाती है–मनुष्य यह सब अपने क्षुद्र स्वार्थ के लिये ही करता है।

अगर संसार का मानव समाज अहिंसा तत्त्व को जान ले, उसके यथार्थ स्वरूप को पहिचान ले तो जगत् की शांति भंग होने का अवसर ही प्राप्त न हो और न निर्बलों पर अत्याचार करने का मौका मिले। आज हम इसी अहिंसा तत्त्व पर विचार करेंगे।

अपने अनुचित स्वार्थ के लिये दूसरों को कष्ट न पहुँचना अहिंसा है। हम नित प्रति के व्यवहार से यह सहज में समझ सकते हैं कि प्राणी मात्र को अपना आयुष्य प्रिय है, अपना घात किसी को प्रिय नहीं है, सभी सुख से रहना पंसद करते हैं, दुःख को वे नहीं चाहते—तब हमें क्या अधिकार कि हम निरपराध दूसरे प्राणियों को सतावें? उन्हें दुःख दें? अगर अहिंसा के इस श्रेष्ठभाव को संसार का प्रत्येक मानव समझ कर अपने जीवन में उतार ले तो मानव जगत् में अत्याचारों एवं अन्यायों की सृष्टि ही न हो।

जैनधर्म की भित्ति अहिंसा की नींव पर स्थित है। जैनधर्म के प्रवर्तकों ने अहिंसा के अंग प्रत्यंग का सूक्ष्म से सूक्ष्म और विस्तृत विवेचन किया है; और यह सिद्ध किया है कि अहिंसा का परिपालन सभी परिस्थितियों में—क्या धार्मिक? क्या सामाजिक? क्या राजनैतिक एवं राष्ट्रीय—किया जा सकता है; कोई बाधा उपस्थित नहीं हो सकती। अहिंसा तत्त्व की सम्यग् आराधना से जब साधारण आत्मा भी परमात्मा हो सकता है—कर्मबन्धन से छूट सकता है—तब अन्य लौकिक कार्यों की सफलता प्राप्त होना असंभव नहीं है।

आन्तरिक तथा बाह्य शत्रुओं पर विजय पानेवाले (वीर) व्यक्तियों की समष्टि को जैन (अन्तःबाह्यारातीन् जयतीति जिनः तदनुयायिनो जैनाः) कहते हैं और ऐसे वीर व्यक्तियों का धर्म ही जैन धर्म है। हमें ऐसे धर्म को सत्य एवं वैज्ञानिक कहने में जरा भी संकोच न होगा। यह दूसरी बात है कि वर्तमान जैन समाज के आश्रित रहनेवाला जैनधर्म "जैनधर्म" पर के उपरोक्त यौगिक अर्थ से शून्य हो—कुछ विकृति आगई हो—क्यों कि वर्तमान जैन समाज ने अपने अतीत गौरव को खो दिया है, संकीर्णता एवं अज्ञानता तथा भीरुता के पराधीन हो गई है और मैं मैं तू तू की कठिन दल-दल में फंसकर अपना सत्यानाश करती जा रही है—अस्तु। जब जैन धर्म की दीवाल इतनी सुदृढ़ एवं विशाल है तब उसकी नीव (मूल) अहिंसा विशेष सुदृढ़ तथा विशाल होनी ही चाहिये। जैनधर्म के सभी सिद्धान्त—आचार—विचार—अहिंसा तत्त्व के ऊपर रचे गये हैं। वैसे तो भारतीय सभी धर्मों में अहिंसा तत्त्व की कुछ न कुछ रूपरेखा खींची गई है किन्तु उनका अहिंसा तत्त्व स्थूल जगत् तक सिमित है—स्थूल प्राणियों में ही परिसमाप्त हो जाता है—जब कि जैनधर्म का अहिंसा तत्त्व स्थूल जगत् के परे सूक्ष्म जगत् तक जाता है। तात्पर्य यह कि जैनों की अहिंसा कायिक न रह कर वाचिक एवं मानसिक होकर आत्मिक होकर रहती है। इस धर्म के प्रवर्तकों ने इस का कथन मात्र ही नहीं किया बल्कि अपने जीवन में व्यवहार्य एवं आचरणीय बनाया है।

अहिंसा की विशेष परिभाषा यों की जाती है:–" प्रमत्तयोगात् प्राणव्यपरोपणं हिंसा " अर्थात् रागादि विशिष्ट होकर अपने या परके प्राणों का घात करना हिंसा है। यह हिंसा दो प्रकार की है: द्रव्यहिंसा और भावहिंसा। द्रव्यप्राणों के घात को द्रव्यहिंसा और भावप्राणों–आत्मा के विवेकादि सद्गुणों के घात को भावहिंसा कहते हैं। वास्तव में भावहिंसा ही हिंसा है क्यों कि क्रोधादि परिणाम होने पर आत्मा के सदसद्विवेकादि गुणों का घात पहिले हो जाता है–बाद में प्राणी का घात हो या न हो। इसलिये बिना भावहिंसा के कोरी द्रव्यहिंसा हिंसा नहीं कही जा सकती। इसी हिंसा का नहीं होना ही अहिंसा है। जैनधर्म की तमाम क्रियायें व्यक्ति के मनोभावों पर निर्भर हैं। एक ऐसा व्यक्ति जिस ने वध करने का इरादा किया पर वध नहीं कर सका, हिंसक परिणामों की वजह से हिंसक है। एक दूसरा व्यक्ति जिस के परिणाम रक्षा करने के थे–वध के नहीं थे–प्राणी का घात हो गया–अहिंसक परिणामों की वजह से अहिंसक है: हिंसक नहीं। यदि

---

१ यत्खलु कषाययोगात्प्राणानां द्रव्यभावरूपाणां ।
व्यपरोपणस्य करणं सुनिश्चिता भवति सा हिंसा ॥ श्लो. ४३ पु. सि.
अप्रादुर्भावः खलु रागादीनां भवत्यहिंसेति ।
तेषामेवोत्पत्तिर्हिंसेति जिनागमस्य संक्षेपः ॥ श्लो. ४४ पु. सि.

२ स्वयमेवात्मनात्मानं हिनस्त्यात्मा प्रमादवान् ।
पूर्वं प्राण्यंतराणां तु पश्चात्स्याद्वा नवावधः ॥ राज. वा. पृ. २७५
यस्मात्सकषायः सन् हन्त्यात्मा प्रथममात्मनाऽऽत्मानम् ।
पश्चाज्जायेत नवा हिंसा प्राण्यन्तराणां तु ॥ श्लो. ४७ पु. सि. । अमृतचन्द्रसूरि

३ " वियोजयति चासुभिर्न च वधेन संयुज्यते " राज. वा. पृ. १७५
युक्ताचरणस्य सतो रागाद्यावेशमन्तरेणाऽपि ।
नहि भवति जातु हिंसा प्राणव्यपरोपणादेव ॥ पुरुषा० सि, श्लोक. ४५

४ " अविधायापि हिंसां हिंसाफलभाजनं भवत्येकः ।
कृत्वाप्यपरो हिंसां हिंसाफलभाजनं न स्यात् ॥ श्लो. ५१
एकस्याल्पा हिंसा ददाति काले फलमनल्पम् ।
अन्यस्य महाहिंसा स्वल्पफला भवति परिपाके ॥ ५२ ॥
एकस्य सैव तीव्रं दिशति फलं सैव मन्दमन्यस्य ।
व्रजति सहकारिणोरपि हिंसावैचित्र्यमत्रफलकाले ॥ ५३ ॥

हिंसा–अहिंसा का परिणाम व्यक्ति के मनोभावों पर अवलम्बित न हो तो कोई भी अहिंसक नहीं हो सकेगा कारण–समस्त लोक जीवराशि से खचाखच भरा हुआ है, एक पैर उठाने पर या एक श्वास लेने पर अनेक प्राणियों का घात होना संभव है और हिंसा के पाप से सदा लिप्त रहने के कारण यहीं नारकीय जीवन बिताते रहना पड़ेगा, मोक्ष दुर्लभ हो जायगा, संसार के बन्धन में ही सदा बंधे रहना पड़ेगा। इसलिये भावों के अनुसार ही बंध मोक्ष की एवं अन्य क्रियाओं की व्यवस्था करना ठीक है[५]।

इस अहिंसा का परिपालन साधु (मुनि) सर्वदेश करते हैं। ये साधु सभी सांसारिक क्रियाओं से अलिप्त रहकर आत्महित एवं परहित करने में ही निरत रहते हैं। विषय और कषायों के दमन करने के लिये बहुविध कष्टों (परीषहों) के सहन करने में समर्थ रहते हैं, सर्वदा "सत्त्वेषु मैत्री" की उत्कृष्ट भावना को ध्यान में रखते हैं। सम्पूर्ण रूप से व्रतों का परिपालन करने से "इन्हें महाव्रती" कहते हैं। पूर्णतः अहिंसा का पालन ये ही साधु करते हैं। इस प्रकार ये साधु बहुविध कष्टों को साम्य-भाव से सहन करते हुए कर्मोपाधिक परतंत्रता को तिरस्कृत कर आत्मज्योति (पूर्णज्ञान-

प्रागेव फलति हिंसाऽक्रियमाणा फलति फलति च कृतापि।
आरभ्य कर्तुमकृताऽपि फलति हिंसानुभावेन ॥ ५४ ॥
एकः करोति हिंसा भवन्ति फलभागिनो बहवः।
बहवो विदधति हिंसां हिंसाफलभुग्भवत्येकः ॥ ५५ ॥
कस्यापि दिशति हिंसा हिंसाफलमेकमेव फलकाले।
अन्यस्य सैव हिंसा दिशत्यहिंसाफलं विपुलम् ॥ ५६ ॥
हिंसाफलमपरस्य तु ददात्यहिंसा तु परिणामे।
इतरस्य पुनर्हिंसा दिशत्यहिंसाफलं नान्यत् ॥ ५७ ॥
अवबुध्य हिंस्यहिंसकहिंसाहिंसाफलानि तत्त्वेन।
नित्यमवगूहमानैः निजशक्त्या त्यज्यतां हिंसा" ॥ पु. सि. ६० ॥

५ जले जन्तुः स्थले जंतुराकाशे जंतुरेव च।
जंतुमालाकुले लोके कथं भिक्षुरहिंसकः ॥ राज. वा. पृ. २७६
विष्वक्जीवचिते लोके क्व चरन् कोऽप्यमोक्ष्यत।
भावैकसाधनौ बन्धमोक्षौ चेन्न भविष्यताम् ॥ पं. आशाधरजी
न क्रिया कापि नास्तीह यस्यां हिंसा न विद्यते।
विशिष्यते परं भावावत्र मुख्यानुषंगिकौ ॥

केवलज्ञान ) को प्राप्त कर आत्मिक स्वाभाविक स्वाधीनता-अनाकूलतात्मक सुख को प्राप्त कर लेते हैं तथा अनन्त काल तक अपने शांतिमय स्वरूप में निमग्न रहते हैं। यही आत्मा का उच्च एवं श्रेष्ठ लक्ष्य है ।

गृहस्थ जन एक देश अहिंसा के परिपालन में समर्थ होते हैं। वे गृहस्थी में रह-कर पूर्ण हिंसा का त्याग नहीं कर सकते । उन्हें अपने परिवार की, अपने देश की, अपनी धनसंपत्ति की रक्षा करने के लिये एवं अपने जीवननिर्वाह के लिये आरंभ अवश्य करना पड़ेगा। उसमें वे सूक्ष्म एवं अपरिहार्य हिंसा का त्याग नहीं कर सकते। इसलिये गृहस्थ, जो अपनी गृहस्थी लेकर ही बैठे हुए हैं सर्वदेश हिंसा के त्यागी नहीं हैं; स्थूल एवं परिहार्य हिंसा के त्यागी हैं। त्रस हिंसा और स्थावर हिंसा के भेद से भी हिंसा दो भागों में बंट जाती है। त्रस हिंसा के भी चार भेद किये गये हैं—१ संकल्पी, २–आरंभी, ३–उद्योगी, ४–विरोधी। विना अपराध के जानबुझकर किसी प्राणी का घात करना संकल्पी हिंसा कहलाती है। जो रोटी बनानेवाले खाने आदि आरंभ में हिंसा होती है वह आरंभी हिंसा है। व्यापार आदि आजीविका सम्बन्धी उद्योगधन्धों में जो हिंसा होती है वह उद्योगी हिंसा कहलाती है। आक्रमणकारियों से आत्मरक्षा एवं परिवार तथा देश, धर्म की रक्षा करने में जो हिंसा की जाती है वह विरोधी हिंसा है। इन चारों प्रकार की हिंसाओं में गृहस्थ सिर्फ संकल्पी हिंसा का त्यागी है इतर तीन प्रकार की हिंसाओं का नहीं–सिर्फ उनमें निरर्थकता का परिहार करे।

अब विचारणीय यह है कि गृहस्थ अहिंसक रहकर राष्ट्रीय तथा राजनैतिक कार्यों में सहयोग कर सकता है या नहीं ? इस का उत्तर उक्त विवेचन से स्पष्ट हो जाता है फिर भी यहां और विशेष खुलासा करदेना उचित है। गृहस्थ राष्ट्रीय एवं राजनैतिक कार्यों को अहिंसक रहकर भी भली प्रकार कर सकता है। बल्कि अहिंसक मनुष्य नीति एवं दक्षता के साथ उक्त कार्यों को करने में समर्थ होगा जब कि हिंसक उन कार्यों को अपने स्वार्थों एवं कुटिल नीति से करेगा। अहिंसक सर्वदा प्रजाजन के हित के लिये अपने स्वार्थों को ठुकरायेगा, दुष्टों का निग्रह करेगा, साधुजनों पर अनुग्रह करेगा। ऐसी हालत में अहिंसा को कायरता, भीरुता की जनक कहना नितान्त गलत है। इस कहने में जरा भी सत्यांश एवं प्राण नहीं हैं। महात्मा गांधी ने यह सिद्ध कर दिया है कि राष्ट्रीयस्वाधीनता प्राप्ति का एक मात्र साधन एवं अमोघ शस्त्र सत्य और अहिंसा है। अहिंसा शस्त्र के सामने विरोधियों के भौतिक शस्त्रास्त्रों की कोई कदर नहीं है।

अहिंसा वह शस्त्र है जिस के सामने हम विरोधियों एवं अत्याचारियों के दांत

खड़े कर सकते हैं, उनके शस्त्रास्त्रों को कुण्ठित कर सकते हैं, विरोधियों को अपने पवित्र मार्ग पर ला सकते हैं। हमें मानवता के नाम पर खून की नदियां बहाना उचित नहीं हैं। महात्माजी अपने एक भाषण में कहते हैं कि "मैं हिंसा से प्राप्त किये गये स्वराज्य को हरगिज पसंद नहीं करुंगा।" महात्माजी क्षुद्र स्वार्थों के लिये मानवता की हत्या करना उचित नहीं समझते। अतएव श्री० राधाकृष्णन अपने एक दीक्षान्त भाषण में कहते हैं—"विश्व के सत्य (अहिंसा) को मुख्य स्थान देकर और उसके नीचे राष्ट्रीय नीति को गौण स्थान प्रदान कर के महात्माजी ने एक ऐसी ज्योति प्रज्वलित की है जो जल्द न बुझेगी, चिरकाल तक और बहुत दूर तक उसका प्रकाश चमकता रहेगा और संसार के ईमानदार और सच्चे आदमी उसका स्वागत करेंगे।" इस में संदेह नहीं कि महात्माजी का यह युद्ध नवीन एवं सात्त्विक युद्ध है और विश्वशांति का एक सफल उपाय हैं। इतिहास साक्षी हैं कि जिस तरह की लड़ाइयां सृष्टि के आदि काल से होती आई हैं, उनसे संसार में दुःख एवं अशांति की कमी नहीं हुई है। अतएव महात्माजी का यह नवीन मार्ग अद्वितीय एवं विश्वशांति का जनक है। महात्माजी का यह भाव है कि हमें पहिले किसी बाहिरी शत्रु को जीतने की अपेक्षा भीतरी शत्रु को जीतना परम आवश्यक है, हमें अपने जीवन की अनुचित महत्त्वाकांक्षाओं एवं अपने सुखों, अपनी स्वार्थ वासनाओं पर लात मारनी होगी, भीतरी शत्रु को जीते बिना बाह्य शत्रु को जीतना असंभव है। राष्ट्र तथा मानव का कल्याण तभी होगा जब हम शुद्ध मनोवृत्ति को प्राप्त होंगे। अतः अहिंसा को कायरता तथा भीरुता का जनक कहना महान् अनुचित है।

अथ च अहिंसक पुरुष में ही वास्तविक पुरुषत्व एवं वीरत्व प्रगट होता है; हिंसक में नहीं। पाठक "आज" संपादक की इन भावुक पंक्तियों पर ध्यान दें।—"वीर कभी हिंसा नहीं करता। निर्बल जो आप अपनी रक्षा नहीं कर सकते वे ही हिंसा किया करते हैं। अहिंसा कापुरुषता नही है; वीरता है। हिंसा ही कापुरुषता है। वीर रस का स्थायी भाव उत्साह और प्रसन्नता है; क्रोध और द्वेष नहीं। क्रोध और द्वेष से ही हिंसा उत्पन्न होती है। अपनी निर्बलता का परिस्फुट अथवा अस्फुट ज्ञान ही हिंसा को उत्तेजन देता है।" विचारशील पाठकों को मालूम हो गया कि अहिंसा कायरता की जनक नहीं है। कहीं हिंसायुद्ध में विजय प्राप्त हो भी गया हो तो वहां पराजित पक्ष का निरुत्साह एवं हिम्मत हारना ही कारण है जैसा कि "हंस" पत्र के संपादक "अहिंसा एक सामूहिक बल" शीर्षक लेख में कहते हैं "हिंसक प्रवृत्ति बहुत से अनिश्चित अवसरों पर सफल होती है। महायुद्ध चल रहा हो या कहीं अन्धाधुन्धी मच रही हो,

अन्तरकलह फैल रहा हो, सरकार की सत्ता निर्बल हो गई हो और सुसज्जित सैन्य हिम्मत हार बैठी हो तभी इसके परिणाम दृष्टिगोचर होते हैं। इस सब का मूल असत्य और अहिंसा में है। जो लोग इस तरह की राक्षसी परिभाषा बोलते हैं वे भविष्य के चकाचोंध में पड़कर वर्तमान का बल खो बैठते हैं। इस जंगली प्रवृत्ति का मुकाबला करने के लिये ही हमें अपने में अहिंसक प्रवृत्ति जागृत रखनी चाहिये। इसके द्वारा धीरे २ राष्ट्रीय जीवन, स्वातंत्र्य और शक्ति की प्रतिमूर्ति बन जाता है। जब पीड़ित पीडकों द्वारा उत्पीड़ित कीये जाते हैं, पीड़ित उनके अत्याचारों को सहन करते जाते हैं तब वे पीड़ित भी कायरता के कायल बनजाने से हिंसक हैं जैसे वे पीड़क क्रोधादि के आवेश में आकर आत्मा के स्वाभाविक अहिंसा स्वभाव का हनन करने तथा दूसरों पर अनुचित अत्याचार करने से हिंसक कहे जाते हैं। जैनधर्म तो यहांतक कहता है कि अत्याचारों तथा अन्यायों का सहन करना मानो उनको बढ़ाना है और स्वयं हिंसक बनना है। अतः अत्याचार तथा अन्याय का प्रतिरोध हमेशा करते रहना चाहिये, क्यों कि अत्याचारों के सहन से कायरता और कायरता से पीड़ा का प्रादुर्भाव होता है और जहाँ पीड़ा है वहाँ हिंसा है; अहिंसा नहीं। अहिंसक पुरुष कायरता का उपाश्रय कभी नहीं हो सकता, अगर होगा तो वह अहिंसक नहीं हिंसक है, क्यों कि कायरता को उपाश्रय देकर उसने अपनी आत्मा के सदसद्विवेकादि गुणों का घात किया–हिंसक बना। अहिंसक पुरुष कभी भी दूसरों के अमानुषिक अत्याचारों को सहन नहीं करेगा। वह स्वपर अन्याय के प्रतिरोध करने के लिये सदा तैयार रहेगा। वह आत्मिक विकास की प्राप्ति करेगा और आदर्श पुरुषत्व को प्राप्त कर दीन दुर्बलों के भयभीत अन्तःकरण की क्लेश परम्परा के मूलोच्छेद करने में समर्थ होगा। अहिंसा की परमोपासना करनेवाले, वीराग्रणी प्रसिद्ध सम्राट भरत ने अपने साम्राज्य में अत्याचारियों के निग्रहार्थ प्राणदण्ड तक का विधान किया था। अहिंसा के इस समीचीन भाव को न समझ कर ही पृथ्वीराज ने मुहम्मदगौरी को छोड़कर देश को परतंत्र बनाया था। आचार्य सोमदेव के इस वाक्य को सुनियेः––

> यः शस्त्रवृत्तिः समरे रिपुः स्यात्, यः कण्टको वा निजमण्डलस्य।
> अस्त्राणि तत्रैव नृपाः क्षिपन्ति, न दीनकानीनशुभाशयेषु॥ य० ति०

अर्थात् जो शस्त्रास्त्रों से सुसज्जित होकर समराङ्गण में युद्ध करने के अभिमुख हो अथवा देश एवं प्रजा की उन्नति में बाधक हो–क्षत्रिय वीर उन्हीं आततायिओं के ऊपर अस्त्र उठाते हैं–दीनहीन और साधु पुरुषों के ऊपर नहीं। इस से स्पष्ट हो जाता है कि दीन

हीन शुभाशयवालों पर शस्त्र उठाना जैसे अन्याय एवं हिंसा है वैसे अत्याचारीयों पर शस्त्र नहीं उठाना भी अन्याय एवं हिंसा है। जो अहिंसक एवं वीर है वह दुःख कभी पा नहीं सकता–पीड़ित हो नहीं सकता–मृत्यु का भय उसे हो नहीं सकता। मृत्युभय होने से वह अहिंसक नहीं हो सकता। जो वीर होगा वह आनन्द के साथ मृत्यु से आलिंगन करेगा; उससे डरेगा कभी नहीं। इस से यह निस्संदेह सिद्ध हो गया कि अहिंसा कायरता की जनक नहीं है, हिंसा ही कायरता की जनक है। जहां निर्बलता एवं कायरता का उदय होगा वहींपर हिंसकता एवं युद्ध के बादलों की घनघोर घटा उभड़ायेगी। इसका ज्वलंत उदाहरण है–इटली–अबीसीनिया। निर्बल अबीसीनिया पर बलवान इटली साम्राज्य लिप्सा से जो अपनी दूषित मनोवृत्ति एवं बर्बरता का परिचय दे रहा है वह संसार को अविदित नहीं है।

अहिंसा राष्ट्र की पराधीनता में भी कारण नहीं हो सकती क्यों कि पराधीनता के साथ में अहिंसा की व्याप्ति नहीं है। अहिंसा की उपासना करनेवाले सम्राट् चन्द्रगुप्त का साम्राज्य क्या परतंत्र हो गया था? सम्राट्–अशोक की अहिंसोपासना ने राष्ट्र को कब परतंत्र बनाया था? रोमन साम्राज्य ने तो स्वप्न में भी अहिंसोपासना नहीं की थी, फिर क्यों उसका विशाल साम्राज्य अतीत के गर्भ में चला गया एवं परतंत्र बन गया? इस से सिद्ध है कि हिंसा–अहिंसा राष्ट्र की स्वतंत्रता में परतंत्रता-साधक नहीं हैं। प्रत्युत राष्ट्र के कर्मठ एवं चतुर आदमियों पर राष्ट्रीय स्वतंत्रता निर्भर हैं। अकुशल एवं अकर्मण्य राष्ट्रीय कर्मचारियों से देश परतंत्र हो जाता है।

बल्कि मनुष्य के नैतिक आचरण में हिंसा–अहिंसा प्रधानतया कारणभूत हैं। हिंसक प्रवृत्तियों से मनुष्य का अधःपात हो जाता है और अहिंसक प्रवृत्तियों से मनुष्य आत्मिक स्वाधीनता को प्राप्त कर ले जाता है। अहिंसक प्रवृत्ति मानवता की प्रदर्शक एवं विश्वशांति की जनक है। भौतिक उन्नतियों की आत्मिक उन्नति के सामने कोई कदर नहीं है। कारण मानव का सच्चा हितभौतिक उन्नति से कभी नहीं हो सकता है। अतः यदि हम सच्ची शान्ति और सच्ची स्वाधीनता चाहते हैं तो हमें अहिंसक प्रवृत्तियों से अपनी मनोवृत्ति पवित्र बनाना चाहिये। इसलिये शांति, क्षमा, निर्लोभता आदि बहुविध सद्गुणों का जनक अहिंसा ही परम ब्रह्म है। स्वामी समन्तभद्र का यह वचन चिरस्मरणीय है:—

" **अहिंसा भूतानां जगति विदितं ब्रह्म परमं** " स्व० स्तो



# जैन विद्वांसः संस्कृत साहित्यं च

[ लेखकः—मङ्गलदेव शास्त्री, एम्० ए०, डी० फिल्० ( ऑक्सन० ) ]

संस्कृतभाषाया अभ्युन्नतिः कथं भवेदित्येष विचारोऽद्यत्वे सर्वेषां संस्कृतभाषानुरागिणां मनःसु जागर्ति । नानादृष्टिभिरस्य प्रश्नस्य विषये विचारः कर्तुं शक्यते । परमत्र तदवसरः । केवलमेकामेव दृष्टिं पुरस्कृत्य किञ्चिदत्र विचार्यते । सा चेयं यत्संस्कृतानुरागिभिः संस्कृतस्य पठनपाठनविषये सांप्रतिकया विचारसंकीर्णतायाः परित्यागो विधेयः । अन्यथावनतिगर्ते पतिता जीर्णशीर्णशरीरा सा संस्कृतभाषास्मिन् सर्वथाननुकूले काले कथमपि कदाचिदपि भूयोऽभ्युन्नतिमुखी भविष्यतीति दुराशामात्रमेव ।

भारतीयार्यधर्म इव संस्कृतभाषापि सर्वेषामप्यस्माकमार्यधर्मावलम्बिनां वरिष्ठः शेवधिर्गर्वस्य च विषयः । एको हि आर्यधर्मवृक्षोऽसंख्यशाखाप्रशाखारूपेणातिविस्तृतः, "सहस्रशीर्षा पुरुषः सहस्राक्षः सहस्रपात् । स भूमिं सर्वतः स्पृत्वात्यतिष्ठद्दशाङ्गुलम् ॥" इत्यादिश्रुतिभिर्गीयमानविराट्पुरुष इव, नानारूपैः पल्लवितः पुष्पितः फलितश्च साम्प्रतं समन्ताद् भारतभूमिमलंकरोति । एतद्दृष्ट्या हि सोऽपि "एकोऽश्वत्थः सनातनः" इत्येवं वर्णयितुं शक्यते । शैव-वैष्णव-बौद्ध-जैन-आर्य-सिक्खप्रभृतयः सर्वेऽपि भारतीयधर्मास्तस्यैव शाखाप्रशाखारूपाः । भारतीयसंस्कृत्यपरनामा एक एव जीवनरसस्तान् सर्वान् आप्याययति परिपोषयति च, तेषां सर्वेषामन्यधर्मेभ्यः किञ्चिदनिर्वचनीयं वैशिष्ट्यं च संपादयति ।

तस्य खलु भारतीयसंस्कृत्यपरनामधेयस्य भारतीयजीवनायामृतकल्पस्य जीवनरसस्य सर्वकामदुघा दोग्ध्रीयमस्माकं मातृरूपा देववाणी । अत एव तस्याः परिपोषणेनैव भारतीयसंस्कृतेः परिपुष्टिस्तदनुयायिनां सर्वेषामार्यधर्मावलम्बिनामस्माकं सर्वाङ्गीणा समुन्नतिश्च संभवति ।

कस्यैतदविदितं यत्प्रायः सर्वेषामप्यार्यधर्मावलम्बिनां धार्मिकं साहित्यं प्राचुर्येण संस्कृतभाषायामेव वर्तते । प्रायः सर्वेषामप्यार्यधर्माणामनुयायिभिराचार्यैरस्याः साहित्यभाण्डारस्य परिपूर्तिः प्राचीनकालादेव कृतास्ति । ततश्चास्याः समुन्नतिविषये सर्वैरप्यार्यधर्मानुयायिभिः प्रयत्नो विधेय इत्येवार्थादापद्यते ।

जैनधर्मस्याचार्यवर्यैः संस्कृतसाहित्यस्याभिवृद्धये यत्कृतं न तत्कस्यापि तिरोहितम् । स्वसंप्रदायपरिपुष्टये यत्तेषां दर्शनादिविषयकमत्यद्भुतं विपुलं च वाङ्मयं तत्सहसैव तात्त्विक-

विदुषां साधुवादानामभ्यर्हणायाश्च पात्रम् । तदाधारेण परस्परस्पर्धमेव समुन्नतमन्यदपि दर्शनशास्त्रं परम्परया तद्धणि । नात्र तद्विषये किञ्चिद्वक्तुमभीप्सितम् । परन्तु सामान्यसाहित्यविषयेऽपि यज्जैनाचार्यैः संस्कृतभाषाया महदुपकृतं तदपि अत्यद्भुतं सर्वथा प्रशंसनीयं च ।

व्याकरणविषय एव तावत्कस्याविदितं यत् माधवाचार्यहरदत्तमिश्रकैयटसदृशानां वैदिकधुरन्धराणामपि चिराय बहुमता काशिकेति सुप्रथिता अष्टाध्यायीसूत्रवृत्तिर्जैनाचार्ययोरेव कृतिः। सुप्रसिद्धा न्यासेतिनाम्नी तट्टीका च जैनाचार्यस्यैव कृतिः । दिगन्तविश्रान्तकीर्तेः श्रीहेमचन्द्राचार्यस्य कृतेर्हैमचन्द्रशब्दानुशासनस्य वा नाम केन न श्रुतम् ?

कोशविषयेऽपि अर्वाचीनानां नानाकोशानामुपजीव्यस्य दिष्ट्या अद्यत्वेऽपि संस्कृतानुरागिभिः सबहुमानमनवरतमभ्यस्यमानस्य अमरकोशस्य जैनाचार्यकर्तृत्वं कस्याविदितम् ? श्रीहेमचन्द्राचार्यविरचिता वा नानाकोशाः केन न श्रुताः ?

गद्यपद्यकाव्यविषयेऽपि मान्यैरुदात्तचरितैर्जैनाचार्यैः प्रणीतानि "आत्मानुशासनम्" "धर्मशर्माभ्युदयः" "सुभाषितरत्नसन्दोहः" "क्षत्रचूडामणिः" "विदग्धमुखमण्डनम्" "यशस्तिलकचम्पूः" "जीवन्धरचम्पूः" इत्यादीनि शब्दसौन्दर्येण रचनाचातुर्येणार्थप्रौढ्या च विद्वन्मनांस्यावर्जयन्ति । कादम्बर्यादिकाव्यनिबन्धानां जैनाचार्यकृताष्टीका अपि सर्वेषामतीवोपयोगिन्यः । अलंकारशास्त्रेऽपि "अलङ्कारचिन्तामणि" प्रभृतयस्तेषां कृतयः कृतिना केन नाकर्णिताः ?

तदेतेन दिङ्मात्रप्रदर्शनेनैवानुमातुं शक्यते यत्सामान्यसाहित्यविषयेऽपि जैनाचार्यैः कीदृशी संस्कृतभाषायाः सेवा कृता । तदर्थं हि ते सर्वेषामपि संस्कृतानुरागिणां धन्यवादार्हाः ।

एवं प्राचीनकालादेव संस्कृतसमुन्नतिविषयेऽस्माकं पूर्वाचार्याणां सद्भावेन परस्परं संभूयैव कार्यकारिणाम् अत्युदारा प्रवृत्तिरासीत् । सा चेयं प्रवृत्तिः पुनरपि यथा पुष्टिं समश्नुते, यथा च संस्कृतपठनपाठनविषये विदुषां छात्राणां च विचाराः संकीर्णतां विहाय उदारतां लभन्ते तथैवास्माभिरनवरतं प्रयतनीयम् ।





( लेखक—ब्रह्मचारी शीतलप्रसाद जैन )

जैन धर्म आत्मा के रागद्वेषादि शत्रुओं के विजय करने का और स्वभावप्राप्तिरूप निर्वाण के साक्षात्कार करने का एक अनुपम—अद्वितीय मार्ग है। निर्वाण भी आत्मा का स्वभाव है—निर्वाण का मार्ग भी आत्मा का स्वभाव है। आत्मा का सर्व अनात्मिक संयोगो से पृथक् होकर अपने ही शुद्ध व श्रेष्ठ स्वभाव में बाधा रहित सदा तिष्ठने को निर्वाण कहते है। निर्वाण आत्मा का ही स्वभाव है। आत्मा सत् पदार्थ है—न कभी जन्मता है, न कभी नाश होता है—अमूर्तिक है—स्पर्श, रस, गंध, वर्ण से रहित है—ज्ञानस्वरूप है—वीतरागस्वरूप है—आनन्दस्वरूप है। यही निर्वाण का स्वरूप है—नामभेद है, वस्तुतः आत्मा ही निर्वाण है, निर्वाण ही आत्मा है। आत्मा का स्वभाव यद्यपि मन से चिन्तवन किया जाता है, वचनों से कहा जाता है तथापि वह स्वभाव मन व वचन से अगोचर है—मात्र स्वानुभावगम्य है। आत्मा का क्या वास्तविक स्वभाव है सो तब ही जाना जाता है जब आत्मा मन, वचन, काया के सर्व प्रपंचों से हटकर आत्मा के द्वारा आत्मा में ही चर्या करता है। अंगूर की स्वाभाविक मिष्टता का ज्ञान अंगूर के चिन्तवन से व अंगूर के वर्णन करने से नही हो सक्ता—जिस समय जिह्वा इन्द्रियद्वारा ज्ञानोपयोग को सर्व अन्य ज्ञेय पदार्थों से रोक कर मात्र अंगूर के रस ज्ञान लेने में एकता से जोड़ा जाता है तब ही अंगूर के भीतर जिस प्रकार की मिष्टता है उसका ठीक २ ज्ञान होता है। स्वसंवेदन ज्ञान या स्वानुभव ही आत्मा को जान सक्ता है। जैसे आत्मा स्वानुभवगम्य है वैसे निर्वाण भी स्वानु-

अवगम्य है। आत्मा का पूर्ण साक्षात्कार ही निर्वाण का पूर्ण साक्षात्कार है। आत्मा के स्व-भाव की प्राप्ति का या निर्वाण के लाभ का साधन भी आत्मा से बाहर नहीं है।

जो कोई स्वहितगवेषी अपने आत्मा को स्याद्वाद नय के द्वारा कथंचित अस्तिरूप, कथंचित् नास्तिरूप समझता है वही आत्मा का कुछ उपरी ज्ञान प्राप्त करता है। आत्मा अपने द्रव्य, क्षेत्र, काल, भाव की अपेक्षा अस्तिरूप है, उस समय यही अपना आत्मा पर-द्रव्य, परक्षेत्र, परकाल व परभाव की अपेक्षा नास्तिरूप है। इस अपने आत्मा में अनंत गुणपर्यायों का अखंडस्वरूप द्रव्य है, असंख्यात प्रदेश मात्र क्षेत्र है, समय समय शुद्ध परिणमनरूप काल है, शुद्ध ज्ञान, दर्शन, चारित्र, वीर्य, आनन्दादि रूप भाव है—इन चारों से कभी भी शून्य नहीं होता है ऐसा सत्रूप आत्मा पदार्थ है। इस अपने आत्मा में अनंत अन्य आत्माओं का, परमाणु व स्कंधरूप सर्व प्रकार के सूक्ष्म और स्थूल पुद्गलों का, धर्मास्तिकाय का, अधर्मास्तिकाय का, आकाश का तथा असंख्यात कालाणुओं का द्रव्य, क्षेत्र, काल तथा भाव नहीं है—यह आत्मा अपने द्रव्यादि चतुष्टय के सिवाय सर्व अन्य पदार्थों के द्रव्यादि चतुष्टय से शून्य है–रहित है—इसी से यह आत्मा अस्ति नास्तिरूप है। इस तरह का वास्तविक ज्ञान जब आत्मा की बुद्धि में झलकता है तब यही अटल श्रद्धापूर्वक ज्ञान हो जाता है कि इस अपने आत्मा में न औदारिक, न वैक्रिय, न आहारक, न तैजस, न कार्मण किसी भी शरीर का सम्बन्ध है, न इस आत्मा में आठ कर्मजनित कोई विकार हैं, न इस में अज्ञान है, न मोह है, न क्रोधादि कषाय है, न क्षणिक इंद्रियसुख व दुःख का अनुभव है, न इस में खंडरूप क्रमवर्ती ज्ञान है। यह आत्मा शुद्ध स्फटिक रत्नवत् या पूर्ण विकसित सूर्यवत् या निःकलंक पूर्ण चंद्रवत या अक्षोभित निश्चल निर्मल क्षीरसमुद्रवत् एक अपूर्व अनुपम द्रव्य है। हरएक आत्मा का स्वभाव ऐसा ही है–जैसा मेरे आत्मा का स्वभाव है ऐसा ही हरएक सत्पर्यायरूप आत्मा का स्वभाव है। संसार के व्यवहार में कर्म–संयोग में लिप्त वह आत्मा चाहे पृथ्वी, जल, अग्नि, वायु, वृक्षादि एकेन्द्रिय शरीर में हो, चाहे लट, पिपीलिका, भ्रमरादि विकलत्रय त्रस के शरीर में हो, चाहे गो, महिष, मृग, सिंह, मयूर, कपोत, मत्स्यादि पंचेन्द्रिय पशुओं के शरीर में हो, चाहे अनार्य या आर्य मानवों के शरीर में हो, चाहे नारकियों के और देवों के शरीर में हो; परंतु स्वभाव हरएक आत्मा का वैसा ही शुद्ध निर्विकार है जैसा मेरे आत्मा का है।

यही निश्चय नय से या भूतार्थदृष्टि से या सत्यार्थरूप से आत्मा द्रव्य का उपरी ज्ञान है।

जब कोई आत्मप्रेमी निर्वाणगवेषी मैं शुद्धात्मा ही हूं, अन्य रूप नहीं हूं इस श्रद्धा और ज्ञान सहित अपने ज्ञानोपयोग को पांच इन्द्रियों के भीतर जाने से रोकता है और संकल्पविकल्परूप मनद्वारा चिन्तवन से रोकता है और उस उपयोग को अपने ही निश्चित शुद्धात्मा की ओर थिर करता है—तब स्वानुभव जागृत होता है या आत्मध्यान प्रगट होता है। उसी समय अनुपम आत्मिक रस का स्वाद आता है, अतीन्द्रिय आनन्द का वेदन होता है। वास्तविक आत्मा का स्वभाव अनुभवगोचर होता है—यही स्वानुभव आत्मिक धर्म है—यही मोक्षमार्ग है—यही निर्वाणमार्ग है—यही निश्चय सम्यग्दर्शन, निश्चय सम्यग्ज्ञान व निश्चय सम्यक्चारित्ररूप रत्नत्रय धर्म है—यह जैनधर्म है। इसी स्वानुभव के अभ्यास से ही जितनी २ वीतरागता बढ़ती है उतनी २ अधिक मात्रा में आत्मा की कर्म-मल से शुद्धि होती है। जैसे सुवर्ण के मल को अग्नि की ज्वाला जला देती है वैसे आत्मा के साथ संयोगप्राप्त कर्ममल को स्वानुभव या आत्मध्यान की अग्नि जला देती है। यही वास्तविक तप है, इसीसे कर्मों के आश्रव का निरोधरूप संवर होता है व इसी से पूर्वबद्ध कर्मों की निर्जरा होती है।

स्वसमाधि या निर्वाण का अपूर्ण साक्षात्कार निर्वाण का मार्ग है व स्वसमाधि की अनंतकाल के लिये थिरता या निर्वाण का पूर्ण साक्षात्कार निर्वाण है—जैसे दोयज का चंद्रमा स्वयं पूर्णमासी का चंद्रमा हो जाता है वैसे ही स्वानुभव में रमण करनेवाला आत्मा स्वयं ही परमात्मा हो जाता है। यही जैन धर्म है, सर्व द्वादशांगी वाणी का यही सार है। स्वानुभव विना बाहरी साधु व गृहस्थ की सर्व क्रियाएं निर्वाणमार्ग नहीं हैं। साधु की व गृहस्थ की बाहरी सर्व मन, वचन, काय की उनही क्रियाओं को मोक्षमार्ग में सहकारी होने के कारण से मोक्षमार्ग कहा जाता है। उक्त क्रियाओं के द्वारा मन, वचन, काय संसार के मोह से विरक्त होकर स्वानुभव के लाभ में सहायक हों।

आत्मध्यान या स्वानुभव को लक्ष्य में लेकर ही सर्व जैन धर्म का चारित्र संगठित है।

जब निश्चयदृष्टि से सर्व आत्माओं को समान शुद्ध वीतराग ज्ञानानन्दमय देखा जाता है तब राग, द्वेष, मोह स्वयं विलय हो जाते हैं और सामायिक का भाव जागृत हो जाता है। यही साम्यभाव श्रावकों का सामायिक शिक्षाव्रत है, यही साधुओं का सामायिक चारित्र है। यही परम अहिंसा धर्म है, राग, द्वेष, मोहभाव आत्मा के स्वभाव के घातक हैं—इन रागादि का न होना ही भाव अहिंसा धर्म है।

भाव–अहिंसा–धर्मधारी सर्व प्राणिमात्र का रक्षक होता ही है। भाव–अहिंसा द्रव्य–अहिंसा का साधन है। इसी के विपरीत भाव–हिंसा द्रव्य–हिंसा का साधन है। किसी भी प्राणी का घात व किसी भी प्राणी को कष्ट वही सम्पादन करेगा जिस के भावों में द्वेष का विकार होगा। अतएव जैनधर्म के अनुयायी जैन साधु भाव–अहिंसा और द्रव्य–अहिंसा के पूर्ण पालन का साधन करते हैं–प्राणीमात्र की रक्षा करते हैं–कष्ट पाने पर भी कष्टदाता पर द्वेषभाव नहीं लाते हैं–प्राणघातक पर भी अदयाभाव न लाकर करुणा व प्रेम का भाव जागृत रखते हैं। जैन गृहस्थ एकदेश मोक्षमार्गी हो सक्ता है अतएव जैसे वह अन्यायपूर्वक रागद्वेष नही करता है वैसे वह अन्यायपूर्वक द्रव्य–हिंसा नहीं करता है।

लोकव्यवहार चलाने को उसे न्यायपूर्वक असि(शस्त्र)कर्म, मसिकर्म, शिल्पकर्म, कृषिकर्म, वाणिज्यकर्म तथा विद्याकर्म के द्वारा आजीविका साधन करना पड़ती है, देश की रक्षा करनी पड़ती है, अन्यायी व दुष्ट को दंड देना पड़ता है, घोर अन्यायी व दुष्ट शत्रु को शस्त्रप्रहारद्वारा भी हटाकर स्वपर की व देश की रक्षा करनी पड़ती है।

इस जैनधर्म को हरएक मनसहित प्राणी पाल सक्ता है। भारतीय या विदेशी, आर्य वा अनार्य हरएक मानव अपनी २ योग्यतानुसार जैनधर्म पर चलकर स्वपर उपकार कर सक्ता है, निर्वाणमार्ग पर यथाशक्ति चलकर स्वात्मानन्द प्राप्त कर सक्ता है व विश्व आत्म-प्रेमद्वारा जगत् के प्राणियों का उपकार कर सक्ता है। अन्याय के कुपथ पर चलने से ही प्राणियों को कष्ट मिलता है, तब राज्यो में विवाद खड़ा हो जाता है–युद्ध छिड़ जाते हैं। जैन धर्म की शिक्षा ग्रहण कर यदि मानवसमाज न्याय पथ पर चले तो युद्धों की भयंकरता कभी न हो। एक कौम दूसरी कौम के साथ न्याय से वर्ते तब दोनों ही कौमें सुखशांति-पूर्वक जी सक्ती हैं।

यह विश्वहितकारी जैनधर्म आज जन्म के जैनियों में ही सीमित करदिया गया है, मानकषाय ने इस धर्म के प्रवाह को रोक दिया है। हम वृथा अभिमानवश मानवों को जैनधर्म की दीक्षा देकर, उनको मांस–मदिरात्यागी बनाकर, उनको जिनेन्द्रदेव, जिनगुरु व जिन-धर्म का भक्त बनाकर भी उनको अपने बराबर नही बनाते हैं, सामाजिक व्यवहार में उनका तिरस्कार करते हैं–उनके साथ यथायोग्य खानपान व्यवहार नहीं करते हैं और न विवाह सम्बन्ध खोलते हैं–यह मिथ्यात्व भाव जैनधर्म की प्रभावना में बाधक है। प्राचीनकाल के पौराणिक उदाहरणों को भी हम दृष्टि से उलंघ देते हैं।

जैसे दीक्षित साधु को अजैन होने पर भी श्वेताम्बर जैन साधु समान व्यवहार का हक देते हैं वैसा ही समान हक दीक्षित जैन गृहस्थों को देना उचित है। जबतक वर्तमान के जैनो नए जैन गृहस्थों के साथ रोटी-बेटी व्यवहार का मार्ग नहीं खोलेंगे तबतक वे सम्यग्ज्ञान के प्रचार में विघ्नकारक होते हुए अनएव कर्म का बंध करेंगे व धर्म के प्रभावक न बनकर अप्रभावक रहेंगे। जैन धर्म सर्व ही विवेकी मानवों को प्रिय हो सक्ता है। हम जैनों को उसका प्रचार करना चाहिये, उदारता के साथ जैन धर्म का दान करना चाहिये। जैनाचार्य व साधुगण इस महत्त्वपूर्ण कार्य के लिये अपना पूर्ण उत्तरदायित्व रखते हैं।

जैन धर्म प्रसार के लिये निम्नलिखित दो साधन करने योग्य है—

( १ ) जागी हुई दुनिया की सर्व भाषाओं में जैनधर्म के असल सिद्धांतों को बतानेवाली पुस्तके प्रकाश करना।

( २ ) जागी हुई दुनिया के सर्व प्रदेशों में विद्वान उपदेशकों को तय्यार करके भेजना और यत्र तत्र जैन मंदिर व मठ व जैनशिक्षालय स्थापित करना।

५० व ६० करोड़ बौद्धों के भीतर जैनधर्म का प्रकाश बड़ा ही सुगमता से हो सक्ता है। बौद्धों का पाली साहित्य निर्वाण व निर्वाण का मार्ग जैन सिद्धांत के समान बताता है।

देखिये, पाली मज्झिमनिकायअरियपरियेसन सुत्त वॉ. १, सू. २६ इं. प. १६२–१६३ पालिटेकस्ट सोसाइटि–लंडन।

"कतमा च भिक्खवे अरिया परियेसना:--कथभिक्खवे एकच्चो अत्तना जाति धम्मो समानो जाति धम्मे आदि नवं विदित्वा **अजातं अनुत्तरं योगक्खेमं निक्कामं** परियेसति; अत्तना जरा धम्मो समानो जराधम्मे आदिनवं विदित्वा **अजरं अनुत्तरं योगक्खेमं** निब्बानं परियेसति—

भावार्थ—आर्यों की खोज क्या है–कोई आर्य अपने जन्म को दोषपूर्ण व जरापने वा दोषपूर्ण देखकर अजात ( जन्मरहित uncreated ) अजर ( जरा रहित अविनाशी indestructible ) सर्वोत्तम मंगलमय निर्वाण की खोज करता है।

यही निर्वाण का स्वरूप जैनों को भी मान्य है। निर्वाण नाशवंत नही, न वह नया जन्मता है अर्थात निर्वाण सदा से है–प्रकाशमान हो जाता है–शुद्धात्मा या निर्वाण दोनों एक ही बात है।

आठ प्रकार निर्वाण का मार्ग—म. नि. सम्मादिट्ठिसुत्त "अयमेव अरियो अट्ठंगिको मग्गो सम्मा दिट्ठि, सम्मा सकप्पो, सम्मा वाचा, सम्मा कम्मन्ता, सम्मा आजीवो, सम्मा वायामो, समा सति, सम्मा समाधि"

अर्थात् सम्यग्दर्शन, सम्यक् संकल्प, सम्यग् बचन, सम्यक्कर्म, सम्यग् आजीविका, सम्यग् व्यायाम, सम्यक् स्मृति, सम्यक् समाधि—

ये आठ प्रकार का मार्ग जैनों के रत्नत्रय में गर्भित है।

सम्यग्दर्शन सम्यग्ज्ञान में, सम्यक्संकल्प सम्यग्ज्ञान में, शेष ६ व्यवहार और निश्चय सम्यक् चारित्र में गर्भित है। जरूरत हैं पाली सूत्रों को जैन सिद्धांत से मिलाकर बताया जावे। अहिंसा का उपदेश भी पाली में जैनो के समान है।

एक दो पाली सूत्रों से मांसाहार त्याग में शिथिलता है। यदि बौद्ध संसार को यह समझा दिया जावे कि मांसाहार हिंसा का प्रचारक हैं तो मांसाहार की प्रवृत्ति बन्ध हो सक्ती है।

परमोपकारी जैनधर्म की विशालता की छत्रछाया में जबतक करोड़ो मानव नहीं आएंगे तबतक हम इसे विशाल धर्म के सच्चे भंडारी नहीं कहलाए जा सके।

जिस प्राणीकुं आत्मबोध नही हुवा है सो प्राणी यद्यपि मनुष्य देहवाला है तो भी तिसकुं शास्त्रकार ज्ञानी पुरुषो नो शृंग पुछ सें रहित पशु ही ज कहेते है, क्युं के तिसकी आहार, निद्रा, भय अरु मैथुन आदि क्रिया पशुतुल्य ही होती है, जिस प्राणीकुं तत्त्ववृत्ति सें आत्मबोध हो जाता है, तिस्सें सिद्धिगति अर्थात् मोक्ष की प्राप्ति दूर नहीं है। जब तलक आत्मबोध नही होता है तब तलक ही सांसारिक विषयसुख में लीन रहेता है, जब सकल सुख का निधानरूप आत्मबोध हो जावे तब प्राणी सच्चिदानंद पूर्णब्रह्मस्वरूप-अनंतज्ञान—अनंतदर्शन--अनंतसुख--अरु अनंतशक्तिमान हो जाता है, अरु मोक्ष-मेहेल में अतींद्रिय सुख का आस्वादन करता है॥

—श्रीमद् आत्मारामजी—अज्ञानतिमिरभास्कर पृ. १३५.

दक्षिणविहारिश्रीमदमरविजयमुनिवर्यशिष्याणुदेवविजयमुनिप्रणीतं

षोडशदलकमलबन्धबन्धुरं

# श्री विजयानंदसूरीश्वरस्तवनम्

श्री मन्तमीड्यं गुणिनं प्रशान्तं
वि शुद्धचित्तं समतानिशान्तम् ।
ज गज्जनानन्दकरं नितान्तं
या म्यातिसौम्यं वरकीर्तिकान्तम् ॥ १ ॥
नं दानिकाय्यं विलसत्कृतान्तं
द मीश्वरं शिष्टपथा प्रयान्तम् ।
सू क्ष्मेक्षिणं तत्त्वविदां महान्तं
रि रंसया शान्तिवधूं वहन्तम् ॥ २ ॥
श्व रक्षमाद्युच्चगुणान् धरन्तं
र क्तप्रतापं च चिदुल्लसन्तम् ।
गा स्थानमुद्यद्दुरितं हरन्तं
पं चेषुमुख्यारिगणं जयन्तम् ॥ ३ ॥
क र्पूरभासा यशसा स्फुरन्तं
जं भारिपूज्यप्रतिभं भदन्तम् ।
वं दे मुदा सौख्यलतावसन्तं
दे वेन्द्रवन्द्यं मुनिराड् ! भवन्तम् ॥ ४ ॥

इत्थं संस्तुतिमार्गमुज्ज्वलगुणग्रामाभिराम ! स्फुरत्-
कीर्तिस्त्वं गमितो मुनीन्द्र ! **विजयानन्दाख्य** ! विद्याम्बुधिः ।
मूर्धस्थस्वकनामषोडशदलाम्भोजेन भक्त्या मया
हे सूरीश्वर ! देहि **देव** ! **विजयं** मोहादिविद्वेषिणाम् ॥ ५ ॥






**न्यायतंत्रशतपत्रभानवे, लोकलोचनसुधाञ्जनत्विषे ।**
**पापशैलशतकोटिमूर्त्तये, सज्जनाय सततं नमो नमः ॥**

जैन धर्म के विषय में अनेक भारतीय विद्वानों ने अपने उच्चावच अभिप्रायों का प्रदर्शन किया है । बहुतों ने इस पर मननीय विवेचनात्मक निबन्ध लिखे, अनेकों ने समालोचनात्मक संग्रहणीय लेख प्रकाशित किये और कईएक ने प्रतिवादरूप में इसकी कड़ी से कड़ी आलोचना भी की है । तात्पर्य कि हरएक विद्वान ने अपनी २ दृष्टि के अनुसार इसकी पर्यालोचना की, परन्तु इन में कुछ ऐसे विद्वान भी हैं कि जिन्हों ने साम्प्रदायिक व्यामोह के वशीभूत होकर प्रतिवाद करने से पूर्व इसके—जैन धर्म के—स्वरूप को समझने की लेशमात्र भी आवश्यकता समझी हो ऐसा प्रतीत नहीं होता ! किन्तु विपरीत इसके उन्हों ने सभ्य संसार के समक्ष, इसका—जैन धर्म का—विकृत अथवा विपरीत स्वरूप रखकर उसके प्रतिवाद में अपनी लेखिनी को जितना भी अधिक से अधिक कठोर बनाया जा सकता था उतना बनाया, और इसकी—जैन धर्म की—शान में ऐसे शब्दों का प्रयोग किया कि जिस में भाषासमिति को बिलकुल स्थान* नहीं !

---

* इसके लिये देखो, स्वामि दयानन्द सरस्वतीकृत "सत्यार्थ प्रकाश" का बारवां समुल्लास जिसका कुछ नमूना यह है—

( १ ) "सब से वैरविरोध, निन्दा, ईर्षा आदि दुष्ट कर्मरूप सागर में डुबानेवाला जैन मार्ग है । जैसे जैनी लोग सब के निन्दक हैं वैसा कोई भी दूसरे मतवाला महानिन्दक और अधर्मी न होगा ।"

[ सत्या० प्र० पृ० २७७ ]

इसके अतिरिक्त कुछ अनुवादक महाशय हैं कि जिनकी अनधिकार चेष्टा को देखते हुए हंसी भी आती है और मन में उनके प्रति तिरस्कार भी उत्पन्न होता है। एवं कुछ विद्वान ऐसे भी हैं कि जिनके व्यापक पांडित्य पर अभिमान किया जा सकता है परन्तु जैन सिद्धान्त के विषय में इनकी भी कुछ सहज-सी भूल देखने में आती है! इसप्रकार जैन धर्म विषयक भ्रम-मूलक विचार रखनेवाले विद्वान् तीन श्रेणियों में विभक्त किये जा सकते हैं।

**प्रथम श्रेणि**—में, वर्तमान आर्यसमाज के जन्मदाता स्वामि दयानन्द सरस्वती और शंकरविजय के प्रणेता स्वामि आनन्दगिरिजी का नाम विशेष उल्लेखनीय है। इन में स्वामि दयानन्द सरस्वतीजी के सम्बन्ध में तो इस समय हमारा इतना ही वक्तव्य है कि वे संस्कृत साहित्य में असाधारण गति रखते हुए भी जैन दर्शन से बिलकुल अपरिचित थे। उन्हों ने जैन दर्शन का कुछ अभ्यास किया हो ऐसा उनके लेखों से प्रतीत नहीं होता। आप के "सत्यार्थ प्रकाश" में एक स्थान पर लिखते हैं—

"अबजो बौद्ध और जैनी लोग सप्तभंगी और स्याद्वाद मानते हैं सो यह है" इत्यादि। [ समु. १२, पृ. २६४, संवत् १९९२ का संस्करण ] विद्वानों के समक्ष स्वामीजी के इस लेख की कितनी कीमत है इस बात का विचार पाठक स्वयं करें और उनको जैन सिद्धान्तों का कितना ज्ञान था इसका अन्दाजा भी ऊपर के लेख से सहज ही में लगाया जा सकता है। इसके अतिरिक्त यहां पर और कुछ न कहते हुए इस सम्बन्ध का विस्तृत विवेचन देखने के लिये हम अपनी *"स्वामि दयानन्द और जैन धर्म" नाम की पुस्तक का अवलोकन करने के लिये पाठकों से साग्रह अनुरोध करते हैं। तथा स्वामि आनन्दगिरिजी ने शांकरविजय में जैन धर्म का जो बिभत्स चित्र खैंचा उसकी तर्फ भी पाठक ज़रा ध्यान देवें। पूज्य शंकराचार्य के दिग्विजय के प्रसंग में कईएक मतों के अग्रगामियों को शंकरस्वामी के पास लाया जाता है, और वे शंकरस्वामी से पराजित होकर उन की शाखा में आ जाते हैं। इसी प्रकार—"×एक

( २ ) "जैनियों के समान कठोर, भ्रान्त, द्वेषी, निन्दक, भूला हुआ दूसरे मतवाले कोई भी न होंगे।"
[ सत्या० प्र० पृ० २७८ ]

( ३ ) "और पाखंडों का मूल भी जैन मत है।" [ सत्या० प्र० पृ० २८३ ]

"विक्रम सं० १९९२ का छपा हुआ"

* मिलने का पता—श्री आत्मानन्द जैन सभा—अम्बाला सिटी।

× ततो जैनः कौपिनमात्रधारी मलदिग्धांगः सदा अर्थोऽर्हत् इति मुहुर्मुहुरुच्चैरुच्चरन् शून्यांकः शून्यपुंड्रधृतविन्दुपुंड्रः शिष्यसमेतः पिशाचवत् सर्वजनभयंकरः समागत्य सकललोकगुरुमिदमुवाच—भो स्वामिन्! मदीयं मतमत्यन्तं सुगमं श्रूयताम्. जिनदेवः सर्वेषां किल मुक्तिदः जीतिपदवाच्यस्य जीवस्य नेति पदेन

जैन जिसके एक मात्र कौपीन--लंगोटी--लगी हुई है, मलिन शरीरवाला, पिशाच की तरह भयंकर, अर्हन् अर्हन् कहता हुआ अपने शिष्यों के समेत जगद्गुरु शंकरस्वामी के पास आकर कहता है—हे स्वामिन् ! सुनो ! देखो, मेरा मत कितना सुगम और सुन्दर है। जिनदेव सब को मुक्ति देनेवाला है। वही प्रकाशमान होने से देव और सर्व प्राणियों के हृदयकमल में जीवरूप से स्थित है। इसप्रकार के ज्ञान मात्र से ही शरीर का नाश होने पर मुक्ति हो जाती है और जिनदेव तो नित्यमुक्त हैं। तब शंकरस्वामी ने कहा, अरे मूर्ख जैन ! यह तूं क्या कहता है ? विदेह का विनाश ही जीवात्मा की मुक्ति है तथा............प्रतिजीव एक २ शरीर है इसलिये शरीर के विनाश होने पर जीव भी मुक्त हो जाता है।"

इस के अनन्तर शंकरस्वामी उसे उपदेश करते हैं तब वह "शिष्यों के सहित अपने वेष और भाषा का परित्याग करके वणिक्--वाणिया—बन जाता है और परमगुरु शंकरस्वामी को प्रतिदिन चावलादि वस्तुओं को लाकर देता हैं" इत्यादि। उपर्युक्त उदाहरण से स्वामि आनन्दगिरिजी के विषय पाठक चाहे कुछ ही कल्पना करें, उनके उक्त लेख में साम्प्रदायिकता का चाहे कितना ही गहरा रंग चढ़ा हुआ हो परन्तु हमारा आत्मा तो यही मानता है कि अहो ! वे जैन सिद्धान्तों से बिलकुल नही तो अधिक अंश में अनभिज्ञ थे। अन्यथा वे एक जैन व्यक्ति के मुख से जैन सिद्धान्त के विपरीत सिद्धान्त का भाषण न कराते। इसके अतिरिक्त विद्यारण्य स्वामिप्रणीत शंकरदिग्विजय में इसप्रकार के सम्वाद का बिलकुल उल्लेख नहीं। उसमें तो केवल जीव अजीव आदि तत्त्वों का उल्लेख करके "जीव को शरीरव्यापी" जैन मान्यता पर विचार किया गया× है।

**दूसरी श्रेणि**—में, श्री माधवाचार्यप्रणीत सर्वदर्शनसंग्रह के भाषा अनुवादक पंडित उदयनारायणसिंहजी तथा गोविन्दसूरिजी हैं। सर्वदर्शनसंग्रह का इन दोनों सज्जनों ने हिन्दी भाषा में अनुवाद किया है इन में पहले अनुवादक उदयनारायणसिंहजी हैं, दूसरे अनुवादक

---

पुनर्भव इति स एव दीव्यते इति देवः सर्वप्राणिहृत्पुंडरीकेषु जीवरूपेण व्यवस्थित इति ज्ञानमात्रेण देहपातानन्तरं मुक्तस्तस्य नित्यमुक्तिस्वरूपत्वात् ।

परमगुरुः पठति—भो जैन ! किमुक्तं भवतामूढतरेण जीवस्य देहनिवृत्तिरेव मुक्तिरिति........तस्मादेको देहः प्रतिजीवस्य तत्पातानन्तरं जीवस्यापि मुक्तिरिति............एवं श्रीमद्भिरुक्तो जैनः शिष्यैः सह स्ववेषभाषाविमुक्तः परमगुरूणां प्रतिदिनं तण्डुलादिवस्त्वाकर्षणशीलः वणिक्जनोऽभवत् । [शंकरविजय प्र. २७ पृ. १५४–१५६, एशियाटिक सोसाइटी–कलकत्ता ]

× देखो शंकरदिग्विजय आनन्दाश्रम–पूना, पृष्ठ ५७०–७१ ।

गोविन्दसूरि हैं। इसका प्रथम संस्करण श्री वैंकटेश्वर प्रेस बम्बई में सं० १९६३ में छपा और दूसरा इसी प्रेस में १९८२ में छपा। द्वितीय संस्करण की भूमिका में लिखा है कि—" पहली बार उदयनारायणसिंहजी ने इसका अनुवाद किया फिर उस में जो त्रुटि थी उसको बराबर करके दूसरी बार गोविन्दसूरि ने अनुवाद किया।

| | |
|---|---|
| स्थान—मधुरापुर | प्रथम अनुवादक उदयनारायणसिंह |
| डाक० विठ्ठपुर, जि० मुजफरपुर | द्वि० अनु० गोविन्दसूरि |

इस समय हमारे पास उक्त पुस्तक के दोनों संस्करण विद्यमान हैं। एक वह जिस पर सिंहजी की कृपा हुई, दूसरा वह जिस पर सूरिजी ने अपने ज्ञान-सूर्य की प्रचण्ड किरणें फैंकी हैं। हमे इन दोनों अनुवादक महाशयों पर दया भी आती है और इनकी इस अनधिकार चेष्टा पर क्रोध भी आता है। इन्हों ने अनुवाद करते समय जैन दर्शन की जो मट्टी पलीत की है उसका अन्यत्र उदाहरण मिलना बहुत कठिन है। उदाहरण के लिये तो इनका सारे का सारा ही अनुवाद प्रस्तुत किया जा सकता है, परन्तु इस समय हम सिर्फ एक ही उदाहरण की तर्फ अपने पाठकों का लक्ष खैंचते हैं। परन्तु उदाहरण देने से पहले उदाहृत विषय का स्पष्टीकरण कर देना अधिक लाभ-प्रद होगा, इसलिये प्रथम प्रस्तुत विषय का यथार्थ स्वरूप यहां पर दे दिया जाता है।



श्री. हंसराज शास्त्री

जैन धर्म के सुप्रसिद्ध विद्वान् जिनदत्तसूरिजी ने विवेकविलास ग्रन्थ में श्वेताम्बर और दिगम्बर साधुओं का स्वरूप लिखकर इन दोनों के मन्तव्य में जो स्थूल भेद है उसका उल्लेख किया है। जिनदत्तसूरिजी के विवेकविलास में से सर्वदर्शनसंग्रह के कर्ता ने उक्त आशय के तीन श्लोक उद्धृत किये हैं। वे श्लोक इस प्रकार हैं—

सरजोहरणा भैक्षभुजो लुञ्चितमूर्द्धजाः ।
श्वेताम्बराः क्षमाशीला निःसंगा जैनसाधवः ॥ १ ॥

लुञ्चिताः पिच्छिकाहस्ताः पाणिपात्रा दिगम्बराः ।
ऊर्ध्वाशिनो गृहे दातुर्द्वितीयाः स्युर्जिनर्षयः ॥ २ ॥

भुंक्ते न केवली न स्त्री मोक्षमेति दिगम्बराः ।
प्राहुरेषामयं भेदो महान् श्वेताम्बरैः सह ॥ ३ ॥

भावार्थः—सदा रजोहरण× ( ओघा ) अपने साथ रखनेवाले, भिक्षा मांगकर खानेवाले, केशों का लोच करनेवाले ऐसे क्षमाशील संगरहित श्वेताम्बर जैन साधु होते हैं ॥ १ ॥

केशों का लोच और मयूरपंख आदि की पीछी हाथ में रखनेवाले और भिक्षा देनेवाले के घर में खड़े ही खड़े भोजन करनेवाले तथा हाथ ही जिन का पात्र है ऐसे दूसरे प्रकार के दिगम्बर जैन साधु हैं ॥ २ ॥

( केवली न भुंक्ते )—केवली तत्त्वज्ञानी भोजन नहीं करता और ( स्त्री मोक्षं न एति )—स्त्री मोक्ष को प्राप्त नहीं होती ऐसे ( दिगम्बराः प्राहुः )—दिगम्बर लोक कहते हैं ( श्वेताम्बरैः सह )—श्वेताम्बरों के साथ ( एषां ) इनका—दिगम्बरों का ( अयं ) यह ( महान् भेदः ) बड़ा भेद है ॥३॥ इसका भावार्थ यह है कि जैन धर्म की श्वेताम्बर और दिगम्बर इन दो शाखाओं में बड़ा भारी फर्क इतना ही है कि श्वेताम्बर लोग केवली—केवलज्ञानी का भोजन करना और चारित्र के पालने से कर्मक्षयद्वारा स्त्री का मुक्त होना मानते हैं, परन्तु दिगम्बर लोग इन दोनों बातों को स्वीकार नही करते ।

अस्तु अब सिंहजी और सूरिजी का इन उपर्युक्त श्लोकों का किया हुआ अर्थ देखिये—

प्रथम श्लोक में आये हुए “ सरजोहरणा ” का ये सज्जन यह अर्थ करते हैं—“ धूलि से लिप्त अर्थात् स्नानादि न करने से देह में सदा मैल भरा रहता है । ” दोनो ही संस्करणों में एक-सा पाठ है, अस्तु । अब तीसरे श्लोक का दोनों सज्जनों का किया हुआ अर्थ सुनिये !

× श्वेताम्बर साधु इसको सदा अपने पास रखते हैं । जहांपर भी बैठते हैं इससे उस स्थान को पहले साफ कर लेते हैं । यह साधु के उपकरणों में से एक है । आम लोग इसको जैन साधुओं की बगल में चलते वक्त रक्खा हुआ देखते हैं ।

प्रथम सं—अकेला न भोजन करते और न स्त्री को भोगते ऐसा दिगम्बर मोक्ष को पाते हैं, यह बड़ा भेद श्वेताम्बरों के साथ कहा है।

द्वितीय सं—वे अकेले भोजन नहीं करते, स्त्री-संभोग नहीं करते-मुक्त समझे जाते हैं इत्यादि श्वेताम्बरों से बहुत भेद है* [ पृ. ८३ ]

प्रिय पाठकगण! अब इन दोनों सज्जनों के सम्बन्ध में यदि हम कहें तो क्या कहें? क्योंकि एक सिंह हैं और दूसरे सूरि हैं! एक के प्रचण्ड नखों से और दूसरे की प्रचण्ड किरणों से हम भयभीत हैं! भगवान् ऐसे दार्शनिक पंडितराजों से संस्कृत साहित्य को बचाये, नहीं तो न मालूम भविष्य में ये लोग क्या करपावें!!

तृतीय श्रेणि—के विद्वानों के सम्बन्ध में हमे अधिक कुछ नहीं कहना क्यों कि वे हमारे गुणानुराग दृष्टि से श्रद्धेय हैं और प्रतिभासम्पन्न हैं, परन्तु एक बात जो उनके लेखों में खटकती है वह यह है कि जहांतक हमने जैन ग्रन्थों का अनुशीलन किया है वहां तक हमारी तो यही धारणा है कि जैन सिद्धान्त में जीव के मुक्त और संसारी यह दो ही भेद स्वीकार

* पाठकगण इन उपर्युक्त श्लोकों का स्वामी दयानन्दसरस्वतीकृत अर्थ को भी पढ़ लेवे। "सत्यार्थ प्रकाश" सन् १८८४ के पृष्ठ ४७७ पर तीसरे श्लोक का अर्थ करते हुए आप लिखते हैं—"दिगम्बरों का श्वेताम्बरों के साथ इतना ही भेद है कि दिगम्बर लोग स्त्री-संसर्ग नहीं करते और श्वेताम्बर करते हैं। इत्यादि बातों से मोक्ष को प्राप्त होते हैं।" इत्यादि

परन्तु जैनों की तर्फ से जब इसपर आन्दोलन उठा तो आगामी संस्करणों में इस पाठको आर्यप्रतिनिधि सभा ने बदला दिया अर्थात् संसर्ग के स्थान मे "अपवर्ग" और "करते" के स्थान में "कहते" कर दिया। क्या हि अच्छा होता यदि सारा ही अर्थ शुद्ध कर दिया जाता क्यों कि "इत्यादि बातों से मोक्ष को प्राप्त होते हैं" इस अर्थ का सूचन श्लोक में कोइ भी पद नहीं है। वास्तव में यह स्वामीजी की दर्शन सम्बन्धी अनभिज्ञता का सजीव चित्र है। एक और बात देखिये। उक्त पहले और दूसरे श्लोक का अर्थ करते हुए स्वामीजी ने श्वेताम्बर और दिगम्बर इन दोनों अतिरिक्त एक तीसरा भेद भी उक्त श्लोकों में से निकाल लिया जिसका कि आजतक संसार के किसी भी जैन जैनेतर विद्वान को पता नहीं था! आप लिखते है—"और भिक्षा देनेवाला गृहस्थ जब भोजन करचूके उसके पश्चात् भोजन करें वे जिनर्षि अर्थात् तीसरे प्रकार के साधु होते है।" ( समु. १२, पृ. २८८, सं. १९९२ )

वास्तव में यह सब कुछ साम्प्रदायिक व्यामोह और जैन सम्बन्धी ज्ञान न होने का विषम परिणाम है।

किये हैं× तीसरा कोई योगसिद्ध या नित्यसिद्ध नहीं माना गया; परन्तु कतिपय दार्शनिक विद्वानों ने जीव के बद्ध, मुक्त और नित्यसिद्ध ये तीन भेद बतलाये हैं; यथा—

(१) तत्र जीवा बद्धा योगसिद्धा मुक्ताश्चेति त्रिविधाः। [ब्रह्मसूत्रश्रीभाष्य २।२।३३]

(२) जीवास्तिकायस्त्रेधा बद्धो मुक्तो नित्यसिद्धश्चेति तत्रार्हन् मुनिर्नित्यसिद्धः इतरे केचित्सा-धनैर्मुक्ताः अन्ये बद्धा इति भेदः। [शांकरभा. २।२।३३ की आनन्दगिरि व्याख्या]

(३) जीवास्तिकायस्त्रिविधः—कश्चिद् जीवो नित्यसिद्धोऽर्हन् मुख्यः केचित्साम्प्रतिक मुक्ताः केचिद् बद्धा इति [शां. भा. २।२।३३ की रत्नप्रभाटीका]

(४) जीवास्तिकायस्त्रिधा बद्धो मुक्तो नित्यसिद्धश्चेति। [शां. भा. २।२।३३ की भामतीव्याख्या]

प्रस्तुत पाठों से रामानुजाचार्य, वाचस्पति मिश्र और आनन्दगिरि आदि वैदिक विद्वानों का जीवात्मा के विषय में एकही-सा विचार है; परन्तु जबतक इस विचार का समर्थक कोई प्रामाणिक जैन लेख नही मिलता तबतक हम तो इसे भूल की ही श्रेणि में स्थान देंगे।

अन्त में हम अपने पाठकों से इतना और निवेदन करते हैं कि स्वर्गीय जैनाचार्य श्री विजयानन्दसूरि—उर्फ आत्मारामजी महाराज ने स्वामी दयानन्दजी की बड़ी आलोचनाओं का समाधान करते हुए उन्हे जैनधर्म से अनभिज्ञ बतलाया है। प्रस्तुत निबन्ध भी उक्त आचार्यश्री के इसी विचारों को पल्लवित करने के लिये समयाभाव से संक्षेपरूप में विचारशील पाठकों की सेवा में अर्पण किया गया है।

> हम अब सुज्ञजनों से नम्रतापूर्वक यह विनंति करते हैं कि एक वार जीसने धर्म पीछानना होवे सो जैनमत के शास्त्र पढे वा सुने तो उसको सर्व मालुम हो जावेगा। जैन-मत का शास्त्र और तत्त्वबोध अच्छीतरे जाने सुने विना मन में संकल्प-विकल्प कर के कोई कीसी वात को अपनी समज मुजब सची और जूठी माननी वो अज्ञानता का एक चिह्न है।
>
> —श्रीमद् आत्मारामजी-अज्ञानतिमिरभास्कर प्रथम खंड का अंतिम निवेदन।

×(१) दुविहा सव्वजीवा पण्णत्ता तं जहा सिद्धा चेव असिद्धा चेव-स्थानांग स्था. २ उ. १ सू० १०१

(२) संसारिणो मुक्ताश्च। [तत्त्वार्थ अ. २ सू० १०]




# पंजाबके जैन भंडारोंका महत्त्व

[ लेखकः-श्री. बनारसीदास जैन M. A. ]

[ लेखक ने अपने गुरु वुल्नर के विषय में एक अंग्रेजी में लेख लिखा है वो इस ग्रन्थ में छपा है। उसी में उन का ठीक ठीक परिचय मिलता है-**संपादक.** ]

**नैकविद्याप्रदं नौमि "वूल्नरं"मृषिरूपिणम् ।**
**जैनशास्त्रप्रवृत्तिं मे यः सोत्साहमवर्धयत् ॥**

पंजाब में तीनों जैन संप्रदायों के अपने २ पुस्तक भंडार[1] हैं जो प्रसिद्ध २ नगरों में सुरक्षित हैं। जैसे—

**श्वेताम्बर ( मूर्तिपूजक )**

| | | |
|---|---|---|
| अंबाला शहर | होशियारपुर | पट्टी ( अमृतसर ) |
| रोपड़ ( अंबाला ) | जालन्धर शहर | जंडियाला ( ,, ) |
| सामाना ( पटियाला ) | नकोदर ( जालन्धर ) | लाहौर |
| मालेरकोटला | जीरा ( फिरोज़पुर ) | गुजरांवाला इत्यादि में[3] |
| लुधीआना | अमृतसर | |

१ भंडार से मेरा आशय केवल हस्तलिखित–पुस्तक–संग्रह का है, यद्यपि प्रायः प्रत्येक भंडार में मुद्रित पुस्तकें भी मिलती हैं।

२ लेखक के लौकिक विद्यागुरु डा० ए० सी० वूल्नर ( Dr. A. C. Woolner ) जो पंजाब यूनिवर्सिटी के वाइस–चान्सलर तथा ओरियंटल कॉलेज के प्रिन्सिपाल थे। इन्हों ने पंजाब में जैन साहित्य की उन्नति के लिए बहुत कुछ किया।

३ श्वेताम्बर भंडारों में सैकड़ों नई और पुरानी प्रतियां श्रीमद् विजयानन्दसूरि तथा उनके शिष्यों ने गुजरात मारवाड़ से भिजवाईं। बहुत–सी प्रतियां सं० १९३० से १९५० तक गुजरांवाला के पं० बेलीराम मिश्र ने नकल की। यह काम शायद स्वर्गवासी गुरुमहाराज के उपदेश से हुआ होगा।

## दिगम्बर

अंबाला छावनी हिसार रोहतक जालन्धर छावनी
फिरोज़पुर अमृतसर लाहौर इत्यादि में

## स्थानकवासी

लुधीआना अमृतसर स्यालकोट रावलपिंडी जम्मू इत्यादि में

इन के अतिरिक्त और भी कई स्थानों में छोटे २ भंडार होने की संभावना है।

स्वत्व की अपेक्षा ये भंडार तीन प्रकार के हैं—

( १ ) श्री संघ के जो श्री जिनमंदिरों या उपाश्रयों में संघ की ओर से नियत पुरुषों की देखरेख में हैं।

( २ ) पूज्य यतियों के जो उनकी अपनी देखरेख में हैं। अब पंजाब में यतियों की संख्या बहुत घट गई है, केवल दो चार नगरों में रह गए हैं।

( ३ ) साधु मुनिराजों तथा कई श्रावकों के अपने २ व्यक्तिगत पुस्तक संग्रह।

इन भंडारों की रक्षा का प्रबन्ध प्रायः संतोषजनक है क्यों कि जैनियों का मानना है कि धार्मिक पुस्तक लिखने, लिखाने तथा उनकी रक्षा करने से पुण्य की प्राप्ति होती है (देखिये श्री रत्नमन्दिरगणिविरचिता उपदेशतरङ्गिणी, काशी, वीर सं० २४३७ पुस्तक लेखनोपदेश पृ. १३९–४२)। बहुधा पुस्तकों को कागज में लपेट कर और कपड़े के बेठन–वेष्टन (रुमाल) में बांध कर, लकड़ी के डब्बों में डाल कर संदूक या अलमारी में रखा जाता है। बरसात हो चुकने पर इन को धूप और हवा लगवा दी जाती है ताकि सूक्ष्म जन्तु उत्पन्न न हो जावें; परंतु किसी २ जगह बड़ी लापरवाही से रखे जाते हैं। लेखक ने एक नगर में देखा कि लिखित पुस्तकों की अलमारी खिड़की के पास रखी हुई थी जिस में से वर्षा के पानी की बौछाड़ अलमारी पर पड़ती थी। दैवयोग से अलमारी में एक छेद था। इस के द्वारा बौछाड़ के पानी ने पुस्तकों को भी खराब कर दिया था।

एक दूसरी जगह देखा कि वहां के पूज्य यति के काल कर जाने पर उनके पुस्तक भंडार को स्थानकवासी भाई ले गये। उन्हों ने भंडार को एक कोठे में रख दिया। बरसात में छत टपकने लगी। जब दो चार बरस के पिछे ग्रन्थ निकाले तो वे सब खराब

हो गये थे। उन के पत्र आपस में चिपक गये और लाख जतन करने पर भी पृथक् न होते थे। नहीं कह सकते कि और कितने भंडार इसी प्रकार अपने रक्षकों (?) की लापरवाही से नष्ट हो चुके होंगे।

सन् १८६० के लगभग भारत सरकार का ध्यान प्राचीन ग्रन्थभंडारों की ओर गया और उनके निरीक्षण का काम प्रारम्भ हुआ, जिस के फलस्वरूप पाटन, खंभात, अहमदाबाद, जैसलमेर आदि के प्रसिद्ध जैन भंडारों का निरीक्षण संस्कृत प्राकृत के प्रकाण्ड विद्वान् डा० बूलर, पीटर्सन, भाण्डारकर आदि ने किया। उन के निरीक्षण की रिपोर्टें बड़े महत्त्व की हैं। उनमें मुख्य यह हैं:—

| | | |
|---|---|---|
| बूलरकृत— | नं० १ सन् १८७०–७१ | नं० ५ सन् १८७४–७५ |
| | नं० २ सन् १८७१–७२ | नं० ६ सन् १८७५–७६ |
| | नं० ३ सन् १८७२–७३ | नं० ७ सन् १८७७–७८ |
| | नं० ४ सन् १८७३–७४ | नं० ८ सन् १८७९–८० |
| भाण्डारकरकृत– | नं० १ सन् १८७९–८० | नं० ४ सन् १८८३–८४ |
| | नं० २ सन् १८८०–८२ | नं० ५ सन् १८८४–८७ |
| | नं० ३ सन् १८८२–८३ | नं० ६ सन् १८८७–९१ |
| पीटर्सनकृत— | नं० १ सन् १८८२–८३ | नं० ४ सन् १८८६–९२ |
| | नं० २ सन् १८८३–८४ | नं० ५ सन् १८९२–९५ |
| | नं० ३ सन् १८८४–८६ | नं० ६ सन् १८९५–९८ |

इन के अतिरिक्त रायबहादुर हीरालाल ने मध्यप्रान्त तथा बरार के भंडारों का निरीक्षण करके सन् १९२६ में एक रिपोर्ट प्रकाशित की जिस में मुख्यतया दिगम्बर ग्रन्थों का उल्लेख है।

डा० वेलणकरसंपादित रायल एशियाटिक सोसायटी, बम्बई ब्रांच के जैन तथा गुजराती ग्रन्थों की सूची जो सन् १९३० में प्रकाशित हुई।

बर्लिन विश्वविद्यालय के जैन हस्तलिखित ग्रन्थों की सूची जो सन् १८८०–९० में प्रकाशित हुई जिस का संकलन डा. वेबर ने किया था, इत्यादि।

इसी सिलसिले में पंजाब के जैन भण्डारों का निरीक्षण भी आरम्भ हुआ था परंतु यह काम पूर्णरूप से नहीं होने पाया। सन् १८८० में पं. काशीनाथ कुण्टे ने कुछ काम

किया था जिस की रिपोर्ट लाहौर से सन १८८०–८२ में प्रकाशित हुई। इन की बनाई हुई गुजरांवाला के श्री जिनमन्दिर के भंडार की सूची पंजाब युनिवर्सिटी लाइब्रेरी में विद्यमान है। इस में ६७९ जैन तथा १०० के लगभग जैनेतर ग्रन्थों का वर्णन है। यह भंडार ला० कर्मचंद भावडा की देखरेख में था।

इन के अतिरिक्त योरप तथा भारत के प्राचीन पुस्तक संग्रहों की और बहुत–सी सूचियां हैं जिन में सैंकडों जैन ग्रन्थों का उल्लेख है। इन के देखने से भली प्रकार विदित होता है कि वर्तमान जैन साहित्य सर्वाङ्गसंपूर्ण है। जैन विद्वानों ने सभी विषयों में अपना पाण्डित्य दिखाया है। जो साधु तथा यति स्वयं ग्रन्थरचना कर सकते थे वे अपना समय ग्रन्थों की प्रतिलिपि करने में बिताते थे।

अब पंजाब के भण्डारों के महत्त्व का दिग्दर्शन कराया जाता है।

वैसे तो जिस वस्तु का संबन्ध किसी पूज्य व्यक्ति से रहा हो, भक्तों में उसका महत्त्व होता ही है। इस दृष्टि से पंजाब के जैन भंडारों का महत्त्व जैनियों के अंदर, विशेष कर पंजाबी जैनियों के अंदर, होना ही चाहिये; परंतु जैन साहित्य तथा इतिहास संबन्धी अनुसंधान के लिये तो इन का बड़ा भारी महत्त्व है। इस कथन की पुष्टि में एक २ दो २ उदाहरण दिये जाते हैं। विशेष वर्णन भंडारों की निरीक्षण रिपोर्ट में होगा जो उनके निरीक्षण समाप्त हो जाने पर प्रकाशित की जायगी।

( १ ) **पूर्णता**—लेखक का अनुमान है कि पंजाब के श्वेताम्बर और स्थानकवासी भंडारो में छोटी बड़ी सब मिलाकर अनुमान २०,००० हस्तलिखित प्रतियां हैं। इस संख्या को देखकर दृढ़तापूर्वक कहा जा सकता है कि इन में श्वेताम्बर संप्रदाय का समग्र साहित्य विद्यमान होना चाहिये; क्यों कि **जैन ग्रन्थावली** ( जैन श्वेताम्बर कॉन्फरन्स, मुंबई, वि० सं० १९६५ ) में, जो गवर्नमिंटद्वारा प्रकाशित सूचियों पर से तथा स्वतन्त्र रीति से तय्यार हुई थी, अनुमान ३६०० संस्कृत प्राकृत के श्वेताम्बर ग्रन्थों का उल्लेख है। श्रीयुत मोहनलाल दलीचंद देशाईकृत **जैन साहित्यनो संक्षिप्त इतिहास** (अमदावाद, वि० सं० १९८९ ) में अनुमान १८०० संस्कृत प्राकृत ग्रन्थों तथा ६०० गुजराती ग्रन्थों का उल्लेख है। डा० विन्टर्निट्झ के **हिस्ट्री ऑफ इंडियन लिट्रेचर** ( वाल्युम २, बौद्ध और

४ टीपो करवा माटे विद्वान पंडितोने रोकी ने कार्यने माटे मोकलवामां आव्या. [ जैन ग्रन्थावली, प्रस्तावना पृ. ६ ]

अंबाला शहरका सुप्रसिद्ध मनोहर—गगनचुंबी—



श्री सुपार्श्वनाथ जैन मंदिर अंबाला सीटी ( पंजाब )

जैन साहित्य; अंग्रेजी अनुवाद, कलकत्ता, सन १९३३ ) में किसी ऐसे जैन श्वेताम्बर ग्रन्थ का नाम दृष्टिगोचर नहीं हुआ जिस का उल्लेख उक्त दो पुस्तकों में न हो।

**(२) प्राचीनता**—यद्यपि पंजाब के जैन भंडार पाटन, खंभात, जैसलमेर आदि की भांति प्राचीन नहीं, और नाही इन में कोई ताड़पत्र की प्रति उपलब्ध हुई है, तथापि इन में कई प्रतियां पांच सौ वर्ष या इससे भी अधिक प्राचीन मिलती हैं। कागज पर लिखी हुई प्राचीन से प्राचीन प्रति वि० सं० १३६५ की है[५]। इस दृष्टि से पंजाब की प्रतियां कुछ कम महत्त्व की नहीं। उदाहरण के लिये देखिये—

(क) उदयप्रभसूरिकृत **उपदेशमालावृत्ति** ( रचनाकाल, वि० सं० १२९९ )। पत्र १०१–२०६, अपूर्ण। लिपिकाल, सं० १४८० या १४८१। आकृति प्राचीन।

(ख) हेमचन्द्राचार्यकृत **अनेकार्थी**। पत्रसंख्या ३७। लिपिकाल सं० १४९३। आकृति प्राचीन।

(ग) **श्रावकधर्मवृत्ति**। पत्रसंख्या १४। लिपिकाल सं० १४९९। आकृति प्राचीन।

ये तीनों प्रतियां श्री आत्मानन्द जैन भंडार, अंबाला शहर में विद्यमान हैं जिन के नंबर भंडार सूची में क्रमशः ९६, ३६७ और ८७२ हैं।

इन के अतिरिक्त बहुतसी प्रतियां ऐसी हैं जिन पर लिपिकाल दिया हुआ नहीं परंतु देखने में इतनी ही या इन से अधिक प्राचीन प्रतीत होती हैं। विक्रम सोलहवीं तथा सतरहवीं शताब्दि की लिखी हुई तो सैंकड़ों प्रतियां मिलती हैं। ये प्रतियां प्रायः शुद्ध हैं क्यों कि एक तो मुनिराजों के हाथ की लिखी हुई हैं, दूसरे पीछे से बांचनेवालों ने भी शुद्ध कर दी हैं।

**(३) अन्यत्र अनुपलब्ध ग्रन्थ**—यद्यपि पंजाब के भंडारों में ऐसे ग्रन्थों के

---

५ आर्चिबाल्ड ऐडवर्ड गफ: पेपर्स रिलेटिङ्ग टु कलेक्शन् ऐंड प्रेजर्वेशन ऑफ एन्शन्ट संस्कृत लिट्रेचर इन इंडिया कलकत्ता, सन् १८७८ पृ० १६। इस के पश्चात् इस से अधिक प्राचीन प्रति शायद कोई नहीं मिली।

६ अर्थात् जिनका उल्लेख **जैन ग्रन्थावली** तथा श्री. मोहनलाल दलीचंद देशाईकृत **जैन साहित्यनो संक्षिप्त इतिहास** में नहीं है।

मिलने की अधिक संभावना नहीं, तथापि चालीस पचास तो ऐसे ग्रन्थ अवश्य निकल आवेंगे। देखिये—

(क) गुणशेखर शिष्य नयरङ्गकृत **विधिकन्दली** स्वोपज्ञवृत्ति सहित[७]। रचना सं० १६२५। पत्रसंख्या १५३। लिपिकाल सं० १६५२। आत्मानन्द जैन भंडार, अंबाला शहर। भंडार सूची नं० ४८६।

(ख) **भुवनभानु केवलिचरित्र** ( संस्कृत गद्य )। रचनाकाल—" **संवच्चन्द्रघना-श्रयाष्टकमही संभाविते वत्सरे** " १८०१। पत्रसंख्या १५२। आत्मानन्द जैन भंडार, अंबाला शहर। भंडार सूची नं० ५८८।

(४) **अशुद्धि निवारण**—पर्याप्त अथवा उचित सामग्री न मिलने के कारण जैन ग्रन्थावली तथा मोहनलाल देशाईकृत जैन साहित्यनो संक्षिप्त इतिहास में कई न्यूनताएं रह गई हैं। पंजाब जैन भंडारों के निरीक्षण से इन में कई भूलें सुधारी जा सकती हैं। उदाहरणार्थ उदयप्रभसूरिकृत **उपदेशमालावृत्ति** ( कर्णिका )। पूर्वोक्त दोनों पुस्तकों में इस का रचनाकाल सं० १२९५ लिखा है ( **ग्रन्थावली** पृ. १७१, मोहनलाल देशाई, ५५३ )। परंतु वास्तव में इस की रचना " वर्षे निधीन्दुनयनेन्दुमिते " अर्थात् सं० १२१९ में **हुई**+। अंबाला शहर के भंडार की प्रति नं० ९६ तथा पट्टी ( जिला लाहौर ) के भंडार की प्रति ( बंडल नं० १ ) में यही पाठ है।

(५) **अन्यत्र अनुपलब्ध गुजराती ग्रन्थ**[८]—

(क) मृगावतीनी चौपई—अंबाला शहर भंडार—नं. २८६

(ख) सीतारामनी चौपई— ,, ,, —नं. २२१

ये दोनों ग्रन्थ खरतरगच्छीय समयसुन्दरकृत हैं जो सकलचंद के शिष्य थे। समयसुन्दर अकबर के समय में हुए। इन्हीं ने लाहौर में रहकर **अष्टलक्षी** नामक ग्रन्थ की रचना की। पंजाब में खास २ दिनों में जीवहिंसा विशेष कर गौहिंसा बंद कराई। ( मोहनलाल

७ बीकानेरनिवासी श्रीयुत अगरचंद नाहटा लिखते हैं कि बीकानेर भंडार में यह ग्रन्थ विद्यमान है।

+ इस वर्ष में कर्त्ता की विद्यमानता हो नहि सकती। कर्त्ता मंत्री वस्तुपाल का गुरु विजयसेन सूरि का शिष्य था। सं. १२९९ का वर्ष बराबर लगता है। ' निधीन्दु ' शब्द में कुछ गलती होगी—**संपादक**।

८ देखिये नोट नं० ६.

देशाई. पारा ८४७ ) ।[ इस दोनों ग्रन्थ बहुत मिलते हैं । देखो हमारा ग्रन्थ ' जैन गूर्जर कविओ ' प्रथम भाग पृ. ३४३, ३५५.—संपादक. ]

(ग) मुनिपतिनी चौपाई—अंबाला शहर भंडार–नं० २६३ ।

यह ग्रन्थ खरतरगच्छीय दयाकुशल शिष्य मुनि धर्ममन्दिर का बनाया हुआ है । रचनाकाल–संवत सतरै पचवीसै रै, पाटण माहै परगडो श्री वाडी पास विराजै रै । मोहनलाल देशाई ने केवल बिवंदणिकगच्छीय देवगुप्त सूरि शिष्य सिंहकुल ( सं. १५५० ) कृत मुनिपति राजर्षि चौपाई का उल्लेख किया है ( हृ ७७५ ) । [ इस ग्रन्थ भी बहुत उपलब्ध है–देखो मेरा ' जैन गूर्जर कविओ ' द्वितीय भाग पृ. २३४–६. ऐसा मालूम होता है कि लेखक ने इस मेरा दोनों ग्रन्थ देखा नहि है । मेरा ' जैन साहित्यनो संक्षिप्त इतिहास ' में भाषा कविओं की कृतियां उल्लेखित की गई नहि हैं.—संपादक. ]

( ६ ) अन्यत्र अनुपलब्ध हिंदी ग्रन्थ[१]—

( क ) मेघऋषिकृत **दान शील तप भावना चरित**—जीरा भंडार–नं० ६८८ । मेघऋषि पंजाब देश में हिंदी के अच्छे कवि हो गए हैं । ये यति थे और इनका उपाश्रय फगवाड़ा नगर (जिला, जालन्धर) में था। इनकी गुरुपरम्परा इनके **मेघमाला** (जीराभंडार–नं० ५७०) में इस प्रकार है।

जटमल्ल–परमानंद–सदानंद–नारायण–नरोत्तम–मयाराम–मेघराज । दान–शील–तप-भावना चरित का लिपिकाल सं० १८१७ है। इस में १२३७ छंद हैं।मेघमाला की रचना भी सं० १८१७ में हुई। हिंदी हस्तलिखित ग्रन्थों की खोज (रिपोर्ट सन् १९०९-१०-११) में ग्रन्थ नं० १९७ **मेघविनोद** का उल्लेख है जिस के कर्ता के विषय में केवल इतना लिखा है कि है—' कर्ता मेघमुनि, इन के विषय में और कुछ ज्ञात नहीं । '

( ख ) खरतरगच्छीय सुमत (न ?) सुमेरुगणि–शिष्य मुनि मानजीकृत वैद्यक ग्रंथ **कविविनोद** ( नकोदर भंडार नं० ४४३ ) । यह ग्रन्थ सं० १७४५ में लाहौर में रचा गया—

**संवत सत्तर सय समैं पैंताल वैसाष ।**
**शुक्लपक्ष पंचम दिनैं सोमवार है भाष ॥ १ ॥**

---

१ अर्थात् जिनका उल्लेख नागरीप्रचारिणी सभा काशीद्वारा प्रकाशित " हिन्दी के हस्तलिखित ग्रन्थों का विवरण " में नहीं है ।

और ग्रंथ सब मथन करि भाषा कहों बषान ।
काढा औषध चूर्ण गुटिका करइ प्रगट मुनि मान ॥ १० ॥
भट्टार्क जिनचंद गुरु एक गच्छ कों सिरदार ।
खरतरगछ महिमानिलो सब जग को सुषकार ॥ ११ ॥
जाको गछवासी प्रगट वाचक सुमन सुमेरु ।
ताको सिष्य मुनि मानजी वासी बीकानेर ॥ १२ ॥
कियौ ग्रंथ लाहौर में उपजी बुद्ध की वृद्ध ।
जो नर रापइ कंठ मै सो होवइ प्रसिद्ध ॥ १३ ॥

कवि के बीकानेरवासी होने के कारण कहीं २ मारवाड़ी प्रयोग दिखाई देते हैं ।

( ग ) दत्तकृत बारहखडी ( नकोदर भंडार नं० ५४ )

आदि—संवत सत्रह सैं साठे समै जेठ वदी तिथि दूज ।
रवि ऋषि स्वाति बारांषडी करी कालिका पूज ॥ १ ॥
अंत—जंबूदीप जाको कहै गंगाजमुना परवाह ।
भरतषेत बलमंड भू नरपत नवरंग साह ॥ १ ॥
हरियाणैं मै मंडल दिल्ली तषत बडा गुलजारी ।
चारि सहर में नगर लालपुर जित है रहन हमारी ॥
दयारामजी करी दास है गौड जन्म दुज धारी ।
दानो वंस दत्त की रचना पनिया (ग) ? परि बलिहारी ॥

इति दत्तकृत बारापडी संपूर्ण ।

( घ ) श्री सूरतकृत जैन बारापडी ( नकोदर भंडार नं० १३२ ) । लिपिकाल सं० १८१५ ।

अंत—बारापडी हित सों कही नहीं गनियन की रीस ।
दोहै तो चालीस है छंद कहै बत्तीस ॥ ७८ ॥

हिन्दी के हस्तलिखित पुस्तकों के विवरण में इन बारहखडियों का उल्लेख नहीं, परंतु दो और का है जो ये हैं—

( १ ) किशोरीदासकृत **बारहखड़ी** ( विषय उपदेश ), रिपोर्ट सन् १९०४ पुस्तक नं० १० ।

( २ ) विष्णुदासकृत **बारहखड़ी** (विषय कृष्णचरित्र), रिपोर्ट सन् १९०९-१०-११, पुस्तक नं० ३२७ ।

**( ७ ) नागरी-पंजाबी पुस्तक**—अर्थात् देवनागरी लिपि में पंजाबी भाषा के पुस्तक ।

पंजाबी पुस्तक प्रायः दो लिपियों—गुरुमुखी और फ़ारसी लिपि में लिखे जाते थे । देवनागरी में लिखा हुआ एक आध पुस्तक ही उपलब्ध होता था, परंतु जैन भंडारों में कई पुस्तक मिलते हैं ।

( क ) **बारामास शेरूराम** ( जीरा भंडार नं० ५६७ )

अंत—राम बपश जी महाराज मेरे पूरे करो काज ।
शेरूराम दे सिरताज तुसी बहुत दीजो दिलों जान के ॥

( ख ) **बैतं [ दीदारसिंघ ? ]** ( नकोदर भंडार नं० १३६ ) ।

अंत—तेरे कारणे आइ फकीर होए धन माल मताह छुडाय के नी ।
दीदारसिंघ पियारे ने वस्स कीत्ती मीने प्रेम पियारु लगाइ के नी ॥३०॥

( ग ) **जैन स्वरूप** ( गुजरांवाला मन्दिर भंडार, काशीनाथ कुण्टे की रिपोर्ट सन १८८०–८१, परिशिष्ट नं० २२७ लाहौर की छपी हुई ) ।

**( ८ ) गुरुपरम्परा**—पंजाब के जैन भंडारों से कई एक प्रसिद्ध साधु तथा यतियों की गुरुपरम्परा का पता चलता है । जैसे—

( क ) स्वर्गवासी श्रीमद्विजयानन्दसूरिजी महाराज की ढूंढक मत की गुरुपरम्परा । उन्हों ने सं० १९१७ में सरगथल में केशराजकृत **रामचरित्र** की प्रतिलिपि की जो अम्बाला शहर भंडार में (नं० ४९१) विद्यमान है, उस में अपनी गुरुपरम्परा इस प्रकार दी है—

जोगराज–हज़ारीमल–लालजीराम–गंगाराम–जीवणराम–आत्माराम ।

( ख ) प्रसिद्ध यति मेघराज की गुरुपरम्परा जो ऊपर दी जा चुकी है ।

**( ९ ) उत्तराधगच्छ**—गत अढ़ाई तीन सौ बरसों में इस गच्छ का पंजाब में बहुत जोर रहा है, परंतु अब कई विद्वानों से पूछने पर इस का कुछ पत्ता नहीं चला। जैन तत्त्वादर्श के पृष्ठ ५८३ पर केवल इतना उल्लेख है कि यह लुंपक मत का एक प्रसिद्ध गच्छ है। पंजाब के भंडारों से इस गच्छ की गुरुपरम्परा मिल गई है, जो इस प्रकार है—

**उत्तराधगच्छ***

जटमल्ल
|
पूज्यतपाचाउजी
|
राऊऋषि
|
मोहनऋषि ( सं० १७१५ )+
|
गमाऋषि
|
जादमऋषि
|
मंगलऋषि ( सं० १७९९, १८३०. )+
|
बीरूऋषि ( सं० १८२०, १८२५ )+
|
सहजूऋषि ( सं० १८५०, १८७५ )+
|
उदयऋषि — उत्तमऋषि÷ ( सं० १९१०, १९१३ )
माणकऋषि※ ( सं० १८७४, १९२६ )+
मोतीऋषि ( सं० १८८१ )+

**( १० ) सचित्र प्रतियां**—यद्यपि जैनमत वैराग्य तथा निवृत्ति परक धर्म है तथापि इस ने कलाकौशल्य को यथायोग्य अपनाया है। न केवल मूर्ति तथा मन्दिर निर्माण में

---

* इस गच्छ का मुख्य उपाश्रय अंबाला शहर में था।

※ माणक ऋषि जबरदस्त लिपिकार थे। इन के लिखे हुए बीसियों ग्रन्थ भंडारों में विद्यमान हैं।

÷ सं० १९३५ में यतिपना छोड़ कर ये श्रीमद्विजयानन्दसूरि के शिष्य बन गये और इन का नाम श्री उद्योतविजय रखा गया। (देखिये तत्त्वनिर्णयप्रासाद—चरित्र भाग, पृ. ६१)

+ इन संवतों में लिखे हुए ग्रन्थ मिलते है।

प्रत्युत चित्रकला में भी इस ने असीम कौशल दिखाया है। चिरकाल से पर्युषण पर्व में कल्पसूत्र बांचने तथा सुनने की प्रथा चली आती हैं। श्रावक लोग इस सूत्र की प्रतियां लिखवाकर मुनिराजों को भेंट किया करते थे। धनाढ्य श्रावक इन को सुनहरी अक्षरों में लिखवाते और उन में चित्र भी बनवाते थे। ऐसी कइ प्रतियां पंजाब के भंडारों में विद्यमान हैं। जैसे—

(क) कल्पसूत्र—(जीरा भंडार, नं० ११७)। यह पुस्तक प्रसिद्ध श्रावक पर्वत और डुंगर ने सं० १५६५ में लिखवाई जिस में ३० चित्र हैं।

दीप्यदागमगच्छे श्रीजयानन्दगुरोः क्रमे ।
श्रीमद्विवेकरत्नाख्यसूरीणामुपदेशतः ॥ १० ॥

ताभ्यां पर्वतडूंगरनामभ्यां कल्पपुस्तिकाः सर्वाः ।
श्रीज्ञानभक्तिवृद्ध्यै जयन्तु ता लेखिताः सुचिरम् ॥ ११ ॥

विक्रमसमयातीते वर्षे बाणर्तुतिथिमिते तपसि ।
सितपञ्चम्यां शुक्रे लेखिताः श्रीकल्पपुस्तिकाः सकलाः ॥ १२ ॥

पर्वतडूंगर के पूर्वजों के वर्णन के लिये देखिये मोहनलाल देशाईकृत **जैन साहित्यनो संक्षिप्त इतिहास**§§ ५८०–८२, ६२४, ७५५।

(ख) जीरा भंडार की नं० ५२९ कल्पसूत्रप्रति भी सचित्र है जो सं० १४७३ की लिखी हुई है।

सचित्र क्षमापण अथवा विज्ञप्तिपत्रों के लिये देखिये श्री मुनि जिनविजयद्वारा संपादित विज्ञप्तित्रिवेणिः, भावनगर सन् १९१६। प्रस्तावना पृ० २, ३।

इन के अतिरिक्त देवविमान तथा नरकों के चित्र और जम्बूद्वीप के नकशे तथा ज्योतिष संबन्धी रेखाचित्र भी मिलते हैं। जैनकला के इतिहास के लिये यह आवश्यक सामग्री है।

पूर्वोक्त कथन में पंजाब के जैन भंडारों के महत्त्व का दिग्दर्शन कराया गया है। कुछ काल पहले ये भंडार कैसे हाथों में थे इस का हाल भी सुनिये। एक ओर तो इन के संरक्षक ऐसे यति लोग थे जो केवल रेलवे गाइड की प्रति लेकर कह देते थे कि हमारे

भंडार से जो और जितने ग्रन्थ चाहें लेजाओ[10]। दूसरी ओर ऐसे श्रावक थे जो दूसरे को ग्रन्थ दिखाते भी नहीं थे। उन को पढ़ने के लिये देने का तो कहना ही क्या ?। सन् १८८० में गुजरांवाला जैन मन्दिर का भंडार ला० कर्मचंद भावडा की देखरेख में था। जब पं० काशीनाथ कुण्टे उन के पास गये तो उन्हों ने पुस्तक दिखाने से साफ़ इनकार कर दिया और कहा कि ये सब पुस्तक जैन धर्म सम्बन्धी हैं और इन को साधु और यतियों के सिवाय और कोई व्यक्ति नहीं देख सकता, चाहे वह श्रावक ही क्यों न हो ? पीछे सरकारी अफ़सरों के अनुरोध से उन्हों ने इस शर्त पर पुस्तक दिखाने स्वीकार किये कि वे पुस्तक को अपने हाथ में पकड़े रहेंगे और पण्डितजी दूर से इसे पढ़ लेवें, परंतु हाथ न लगावें[11]। लेकिन अब अत्यन्त आवश्यक है कि इन भंडारों का समुचित प्रबन्ध किया जाय जिस से न केवल ये चिरकाल तक सुरक्षित रहें प्रत्युत इन का ठीक उपयोग भी हो।

पंजाब यूनिवर्सिटी के वाइस चान्सलर स्व० डा० ए० सी० वूल्नर पंजाब के जैन भंडारों की महत्ता को भली प्रकार समझते थे। उन्हों ने लेखक को सन् १९१७, १९२३ और १९३० में कई जगह जैन भंडार देखने के लिये भेजा। पहली दो बार कुछ सफलता न हुई। तीसरी बार अंबाला शहर भंडार का निरीक्षण किया गया जिस के परिणाम का दिग्दर्शन इस लेख से हो रहा है। कुछ समय हुआ श्री आत्मानंद जैन महासभा–पंजाब की प्रार्थना पर सेठ आनन्दजी कल्याणजी की पेढी ने रु. १०००) पंजाब यूनिवर्सिटी में भेजा ताकि पंजाब के जैन भंडारों का निरीक्षण किया जाय। अब यह काम चालु हो गया है और इस की रिपोर्ट शीघ्र ही प्रकाशित होगी। डा० वुल्नर की इच्छा थी कि जैन सभा पंजाब के लाहौर जैसे किसी विद्यास्थान में एक केन्द्रीय जैन भंडार की स्थापना करे।

---

10 "One of them (Yatis) even invited me to his house and showed me his books there. He gave me permission to take away what I wanted, and asked in exchange nothing, but a railway-guide--a request which I readily granted." Dr. G. Buhler's letter published in *Collection and Preservation of Ancient Sanskrit Literature* by A. E. Gough, Calcutta. 1878, p. 51.

11 Kashi Nath Kunte's Report on the Compilation of the Catalogue of Sanskrit manuscripts for the quarter ending 31st, December, 1880. Lahore, p. 2.

[ श्री देवकुमार जैन 'भारतीय' अध्यापक-
श्री आत्मानन्द जैन गुरुकुल, गुजरांवाला. ]

( १ )

शरण दो महावीर भगवान ।
इस दुःख-माया-जाल-भ्रमण में, भूल रहा मतिमान ।
ज्ञान-नेत्र प्रभु ! अंध हुए हैं, होवे मम शुभ ज्ञान ॥शरण दो०॥

( २ )

भव-समुद्र लघु नाव है मेरी, मैं नहिं साहसवान ।
पार उतारो करुणासागर, करो दया का दान ॥शरण दो०॥

( ३ )

कर्म्मों से मैं बहुत दुःखी हूँ, हुआ निपट अज्ञान ।
कर्म्म कटें शुभ मति प्रभु ! उपजे, होऊं सद्गुण-खान ॥शरण दो०॥

( ४ )

पर-कल्याण किया नहीं मैं ने, दिया नहीं सद्ज्ञान ।
कर सेवा निज धर्म जाति की, करुं देश-उत्थान ॥शरण दो०॥

( ५ )

गौतमस्वामि से विरोधी हैं, पाते केवलज्ञान ।
मम अवलम्बन प्रभो ! तुम्हीं हो, कीजे दिव्य महान ॥शरण दो०॥

( ६ )

धन यश की प्रभु चाह न मुझ को, गाऊं तव गुणगान ।
" भारतीय " सेवक उद्धारक, वेग करो कल्यान ॥
शरण दो महावीर भगवान ॥



# अनेकान्त और स्याद्वाद



[ इस छोटे से लेख में गंभीर विचारणा है। अनेकान्तवाद एक जटिल विषय है ऐसी मान्यता चली आती है परंतु उसकी व्यवहार्यता इतनी बड़ी है कि हर वर्तन में उसका पालन हो सकता है। लेखक महाशय इस विषय पर एक महान् लेख लिख कर प्रकाश डालें ऐसी आशा रखता हूं-**संपादक** ]

लेखक—
**पंडित श्री दरबारीलाल 'सत्यभक्त'**
**साहित्यरत्न न्यायतीर्थ, बम्बई**

धर्म और दर्शन ये जुदे जुदे विषय हैं परन्तु प्रागैतिहासिक काल से ही इन दोनों का आश्चर्यजनक सम्बन्ध चला आता है। प्रत्येक धर्म अपना एक दर्शन रखता रहा है। उस दर्शन का प्रभाव उस धर्म पर आशातीतरूप में पड़ा है। दर्शन को देखकर उस धर्म को समझने में सुभीता हुआ है इतना ही नहीं किन्तु उस समय दर्शन को समझे बिना उस धर्म का समझना अति कठिन था।

जैन धर्म का भी दर्शन है और उसमें एक ऐसी विशेषता है जो जैन धर्म को बहुत ऊंचा बना देती है। आत्मा क्या है? परलोक क्या है? विश्व क्या है? ईश्वर है कि नहीं? आदि समस्याओं को सुलझाने की कोशिश सभी दर्शनों ने की है और जैन दर्शन ने भी इस विषय में दुनियाँ को बहुत कुछ दिया है, अधिकार के साथ दिया है और अपने समय के अनुसार वैज्ञानिक दृष्टि को काम में लाकर दिया है। परन्तु जैन दर्शन की इतनी ही विशेषता बतलाना विशेषता शब्द के मूल्य को कम कर देना है। जैन दर्शन ने जो दार्शनिक विचार दुनियाँ के साम्हने रक्खे वे कितने गंभीर और तथ्यपूर्ण हैं यह प्रश्न ही जुदा है। इस परीक्षा में अगर जैन दर्शन अधिक से अधिक नम्बरों में पास भी हो जाय तो भी यह उसकी बड़ी विशेषता नहीं कही जा सकती। उसकी बड़ी विशेषता है अनेकान्त, जो केवल दार्शनिक सत्य ही नहीं है बल्कि धार्मिक सत्य भी है। इस अनेकान्त का दूसरा नाम स्याद्वाद है। जैन दर्शन में इस का स्थान इतना महत्त्वपूर्ण है कि जैन दर्शन को स्याद्वाद दर्शन या अनेकान्त दर्शन भी कहते हैं।

एकान्तदृष्टि एक बड़ा भारी पाप है। जैन धर्म में इसे मिथ्यात्व कहते हैं । मिथ्यात्व पांच पापों से भी बड़ा पाप माना गया है क्यों कि वे पाप, पाप के रूप में ही दुनियाँ को सताते हैं इस लिये उन का इलाज कुछ सरलता से होता है, परन्तु मिथ्यात्वरूपी पाप तो धर्म का जामा पहिन कर समाज का नाश करता है। अन्य पाप अगर व्याघ्र हैं तो मिथ्यात्वरूपी पाप गोमुख-व्याघ्र है। यह क्रूर भी है और पहिचानने में कठिन भी है।

जिसके हृदय में सर्वथा एकान्तवाद बस गया उसके हृदय में उदारता, विश्वप्रेम आदि जो धर्म के मूल तत्त्व हैं वे प्रवेश नहीं पा सकते, न वह सत्य की प्राप्ति कर सकता है। इस प्रकार वह चारित्रहीन भी होता है और ज्ञानहीन भी होता है। वह दुराग्रही होकर अहंकार की और अन्धविश्वास की पूजा करने लगता है। इस तरह वह जगत् को भी दुःखी तथा अशान्त करता है और स्वयं भी बनता है।

एकान्तवाद की इस भयंकरता को नष्ट करने के लिये जैन दर्शन ने बहुत कार्य किया है। उसका नयवाद और सप्तभंगी उसकी बड़ी से बड़ी विशेषता है। इस के द्वारा नित्यवाद, अनित्यवाद, द्वैतवाद, अद्वैतवाद आदि के दार्शनिक विरोधों को बड़ी खूबी के साथ शान्त करने की कोशिश की गई है। इतना ही नहीं किन्तु यह अनेकान्तवाद भी कहीं एकान्तवाद न बनजावे इस के लिये सतर्कता रक्खी गई है और कहा गया है कि:—

अनेकान्तोऽप्यनेकान्तः, प्रमाणनयसाधनः।
अनेकान्तः प्रमाणात्ते, तदेकान्तोऽर्पितान्नयात् ॥

अर्थात्—अनेकान्त भी अनेकान्त है। प्रमाणदृष्टि को मुख्य करने से वह अनेकान्त है और नयदृष्टि को मुख्य करने से वह एकान्त भी है । इसलिये एकान्त का भी उपयोग करना चाहिये। सिर्फ इतना ख्याल रखना चाहिये कि वह एकान्त असदेकान्त न हो जाय।

एकान्त असदेकान्त तभी बनता है जब वह दूसरे दृष्टिबिन्दु का विरोधी हो जाता है। अपने दृष्टिबिन्दु के अनुसार विचार करता रहे और दूसरे दृष्टिबिन्दु का खण्डन न करे तो वह सदेकान्त है। इस प्रकार सदेकान्त के रूप में एकान्त को भी उपादेय माना गया है यह अनेकान्त की परम अनेकान्तता है। इसप्रकार जैन दर्शन की उदारता व्यापक हो कर के भी कितनी व्यवस्थित और विचारपूर्ण है इस का पत्ता लगता है।

मैं ऊपर कहचूका हूं कि दर्शन का और धर्म का निकट सम्बन्ध रहा है। जैन दर्शन का यह अनेकान्त सिद्धान्त अगर दार्शनिक क्षेत्र की ही वस्तु रहे तो उससे विशेष लाभ नहीं हो सकता। दार्शनिक समस्याएँ जटिल बनी रहे या सुलझ जाँय इस की चिन्ता जन साधारण को

नहीं होती। जनता तो उसके व्यावहारिक उपयोग को देखती है, इसलिये अनेकान्त की व्यावहारिक उपयोगिता ही विशेष विचारणीय है।

धर्म हो या संसार की कोई भी व्यवस्था हो वह इसीलिये है कि मनुष्य सुखशान्ति प्राप्त करे। सुखशान्ति के लिये हमारा क्या कर्तव्य है और क्या अकर्तव्य है और उस कर्तव्य को जीवन में कैसे उतारा जा सकता है और अकर्तव्य से कैसे दूर रहा जासकता है इसी के लिये धर्म है, इसी जगह अनेकान्त की सब से बड़ी उपयोगिता है।

आज रूढ़ि और सुधार के बीच में तुमुल युद्ध हो रहा हैं। जैन समाज भी इस से अछूता नहीं है। यदि जैन समाज में अनेकान्त की भक्ति होती तो क्या यह सम्भव था कि इस युद्ध का ऐसा रूप होता?। पद पद पर द्रव्य-क्षेत्र-काल-भाव की दुहाइ देनेवाले जैन शास्त्र क्या किसी सुधार के इसीलिये विरोधी हो सकते हैं कि वह सुधार है या नया हैं? क्या हमारा अनेकान्त सिर्फ इसी लिये है कि वह स्वद्रव्य-क्षेत्र-काल-भाव की अपेक्षा घट का अस्तित्व और परद्रव्य-क्षेत्र-काल-भाव की अपेक्षा घट का नास्तित्व बतलाया करे? क्या उसका यह कार्य नहीं है कि वह यह भी बतलावे कि समाज के लिये अमुक कार्य-रीतिरिवाज-अमुक द्रव्य-क्षेत्र-काल-भाव के लिये अस्ति है और दूसरे द्रव्य-क्षेत्र-काल-भाव के लिये नास्ति है। इस लिये यह बहुत सम्भव है कि धर्म के नाम पर और व्यवहार के नाम पर आज जो आचार-विचार चल रहे हैं उन में से अनेक हजार, दो हजार वर्ष पुराने द्रव्य-क्षेत्र-काल-भाव के लिये अस्तिरूप हों और आज के लिये नास्तिरूप हों। मेरा यह कहना नहीं है कि हरएक आचारविचार को बदल देना चाहिये। मैं तो सिर्फ इतना ही कहना चाहता हूं कि हम को अपने आचारविचार पर अनेकान्त दृष्टि से विचार करना चाहिये कि उसमें क्या क्या आज के लिये अस्तिरूप है और क्या क्या नास्तिरूप है। सम्भव है कल जो अस्ति है वह आज नास्ति हो जाय और कल जो नास्ति था वह आज अस्ति हो जाय।

परन्तु जैनसमाज का दुर्भाग्य तो इतना है कि इस अनेकान्त दृष्टि का व्यावहारिक उपयोग करना तो दूर किन्तु उस पर विचार करना भी घृणित समझा जाता हैं। अगर कोई विदेशी इस दृष्टि से विचार कर के कुछ बात कहे तो जैनसमाज उसके गीत गा देगा, परन्तु उस दृष्टि से स्वयं विचार न करेगा। आज अनेकान्त के गीत गाने को जैनसमाज तैयार है। जिन लोगों ने अनेकान्त को पहिले व्यावहारिक रूप दिया है उन के गीत गाने को जैनसमाज तैयार है, और उन के गीत गाने को भी जैनसमाज तैयार है जो जैनसमाज के बाहर रहकर अनेकान्त का व्यवहारिक उपयोग कर रहे हैं; परन्तु दुर्भाग्यवश जैनसमाज यह नहीं चाहता कि कोई उसका लाल अनेकान्त का व्यावहारिक उपयोग करे उसको कुछ ऐसा रूप दे जिस से जड़ समाज में कुछ चैतन्य की उद्भूति हो, दुनियाँ का कुछ आकर्षण हो, उसको कुछ मिले भी। जैन समाज को आज सिर्फ नाम की पूजा करना है; अर्थ की नहीं।



सत्यभक्त श्री दरबारीलाल जैन-न्यायतीर्थ

पृ. १[illegible]



श्री. कृष्णलाल वर्मा

पृ. ११७

परन्तु जैनसमाज से मैं विनीत किन्तु स्पष्ट शब्दों में कह देना चाहता हूं कि यह रुख जैन धर्म का रुख नहीं है। जैन धर्म कवित्व की अपेक्षा विज्ञान की नींव पर अधिक खड़ा है। कवित्व में भावुकता रहती है अवश्य, परन्तु उसमें अन्धश्रद्धा नहीं होती और विज्ञान में तो अन्धश्रद्धा का नाम ही पाप समझा जाता है। विज्ञान का तो प्राण ही विचारकता, निष्पक्षता है। यदि जैन समाज जैनधर्म को वैज्ञानिक धर्म कहना चाहता है–जैसा कि वह है–तो उस स्वतन्त्र विचारकता, योग्यपरिवर्तनशीलता, सुधारकता का स्वागत करना चाहिये। धर्म का मूल द्रव्यों की, योजनों की, वर्षों की और अविभाग प्रतिच्छेदों की गणना में नहीं है किन्तु वह जनहित में है। विश्व के कल्याण के लिये, सत्य की पूजा के लिये किसी भी मान्यता का बलिदान किया जा सकता है। विज्ञान आज जो विद्युद्वेग से दौड़ रहा है और विद्युत् के समान ही चमक रहा है उसका कारण यही है कि उस में अहंकार नहीं है। सत्य की वेदी पर वह प्राचीन से प्राचीन और प्यारे से प्यारे सिद्धान्त का विचार का बलिदान कर देता है। कोइ धर्म अगर वैज्ञानिक है तो उसमें भी यही विशेषता होना चाहिये।

एक दिन जैनधर्म में यह विशेषता थी इसीलिये वह ईश्वर सरीखे सर्वमान्य तत्त्व को निरर्थक समझकर सिंहासन से उतार सका, वेद सरीखे देशमान्य श्रद्धास्पद ग्रंथ को फेंक सका, विज्ञान की कसोटी पर जो न उतरा उसका 'ओपरेशन' कर दिया तभी वह दृढ़ता के साथ कह सका कि मैं वैज्ञानिक हूं। परन्तु आज का जैनधर्म अर्थात् जैनधर्म के नाम पर समझा जानेवाला वह रूप जो साधारण लोगों की अन्धश्रद्धारूपी गुफा में पड़ा है-क्या इस प्रकार वैज्ञानिकता का परिचय दे सकता है? आज तो जैन समाज का शिक्षित और त्यागीवर्ग भी वैज्ञानिक जैनधर्म के पक्ष में खड़ा नहीं हो पाता। शिक्षित वर्ग की शक्ति भी जनता को सुपथ पर लाने में नहीं किन्तु रिझाने में नष्ट हो रही है। उसे वैज्ञानिक जैनधर्म के मार्ग पर चलाने की बात तो दूर, परन्तु सुनाने में और सुनने में भी उसका हृदय प्रकम्पित हो ऊठता है। आह! कहां जैनधर्म, कहां उसकी वैज्ञानिकता, अनेकान्तता और कहां यह कायरता, अन्धश्रद्धा!! दोनों में जमीन–आसमान से भी अधिक अन्तर है।

याद रखिये। इस वैज्ञानिक निःपक्षता के बिना अनेकान्त पास भी नहीं फटक सकता, और अनेकान्त के बिना जैनधर्म की उपासना करना प्राणहीन शरीर का उपयोग करना है। जैनधर्म की विजय वैजयन्ती उड़ाने की बात दूर रहे, परन्तु उस से जैन समाज अगर कुछ लाभ उठाना चाहता हो तो उसे सत्य और कल्याणकारी प्रत्येक विचार और प्रत्येक आचार को अपना कर, उसका समन्वय कर अनेकान्त की व्यावहारिक उपयोगिता का परिचय देना चाहिये। जहां अनेकान्त की यह व्यावहारिक उपयोगिता है वहां जैनधर्म है। इस के बिना जैनधर्म का नाम तो रक्खा सकता है; परन्तु जैनधर्म नहीं रक्खा जासकता।



[ श्री देवकुमार जैन–' भारतीय ' अध्यापक
श्री आत्मानन्द जैन गुरुकुल, गुजरांवाला ]

( १ )

सुनो सब विजयानंद आदेश ।
क्रोध मोह मद लोभ तजो सब, रखो कपट न द्वेष ।
मैत्रीभाव जगत में भरदो, रहे न शत्रु अवशेष ॥ सुनो सब० ॥

( २ )

बैरी का उद्धार करो तुम, देकर शुभ उपदेश ।
पापी जन को भूल सुझादो, घृणा न हो लवलेश ॥ सुनो सब० ॥

( ३ )

पाप कार्य से सदा बचो सब, उर में भक्ति जिनेश ।
प्रेम–सूत्र से जग को बांधो, बनो उदार विशेष ॥ सुनो सब० ॥

( ४ )

इन्द्रिय–दमन कर वीर बनो तुम, तजो राग भय द्वेष ।
विपदाओं में समचित्त होओ, धैर्य रखो सविशेष ॥ सुनो सब० ॥

( ५ )

असद्भाव अहंकार तजो सब, रखो प्रमाद न लेश ।
सब वीर–उपासक होओ, सम्मुख वीर–संदेश ॥ सुनो सब० ॥

( ६ )

सादा रहन चलन भोजन हो, देशी वस्त्र अरु वेष ।
धर्म समाज देशसेवा में, हो मन लग्न हमेश ॥ सुनो सब० ॥

( ७ )

हिन्दी राष्ट्रभाषा सब मानो, अहिंसा वीरादेश ।
" भारतीय " सूरीच्छा अंतिम, हो स्वतन्त्र मम देश ॥
सुनो सब विजयानंद आदेश ॥

# श्रीविजयानंदावतार

( लेखक-श्रीयुत शेठ कनैयालालजी जैन, " जैन कवि " आनरेरी मैजिस्ट्रेट, कस्तला )

( चालः—राधेश्याम की रामायण )

इक प्रकृत मधुर गुंजार हुआ, ' आनंद ', ' विजय ', ' आनंद ', विजय*
' आनंदविजय ' अवतार हुआ, आनंद ! विजय ! ! आनंद ! विजय ! !

वन में, हिमगिरि में सागर में,
जल, स्थल, नभ और चराचर में;
चहुँधा यह रव-झंकार हुआ, आनंद ! विजय ! ! आनंद ! विजय ! ! ॥ १ ॥

जब थी अघ से अभिव्याप्त मही,
अति पाप ताप से तप्त मही;
उर में तब मधुर पुकार हुआ, आनंद ! विजय ! ! आनंद ! विजय ! ! ॥ २ ॥

पथ में तम-तोम भयंकर था,
जब जीवन केवल कंकर था;
सहसाऽलोकित संसार हुआ, आनंद ! विजय ! ! आनंद ! विजय ! ! ॥ ३ ॥

संसृति में प्रभु ने जन्म लिया,
इंद्रादिक ने जय-नाद किया;
निर्बल मद, मोह विकार हुआ, आनंद ! विजय ! ! आनंद ! विजय ! ! ॥ ४ ॥

---

*" आनंद ", " विजय " से यहां ' अहो ! आनंद ' अहो विजय ! ! से मतलब है ।

जीवन भर ज्ञानप्रचार किया,
नित दीन दुःखी उद्धार किया;
पीड़ित जन का उपकार हुआ, आनंद ! विजय !! आनंद ! विजय !! ॥ ५ ॥

प्रभु का जयनाद हुआ जग में,
मृतप्राय विवाद हुआ जग में;
जग में जैनत्व-प्रचार हुआ, आनंद ! विजय !! आनंद ! विजय !! ॥ ६ ॥

गुंजित पाताल[1] हुआ जय से,
वादीगण भाग उठे भय से;
चमकित संसार उदार हुआ, आनंद ! विजय !! आनंद ! विजय !! ॥ ७ ॥

छाई सुछटा नव जीवन की,
प्रतिभा चमकी कवि की मन की;
तंत्री का झंकृत तार हुआ, आनंद ! विजय !! आनंद ! विजय !! ॥ ८ ॥

चहुं और सुधा-रस-धार बही,
मलयानिल मन्द बयार बही;
मधुमय सुवसंत प्रचार हुआ, आनंद ! विजय !! आनंद ! विजय !! ॥ ९ ॥

पतितों का प्रभु ! उत्थान किया,
मृतकों को जीवन दान दिया;
गत प्राण पुनः संचार हुआ, आनंद ! विजय !! आनंद ! विजय !! ॥ १० ॥

फिर जैन धर्म उद्धार हुआ,
प्रभु का अनंत उपकार हुआ;
यह भारत स्वर्गागार हुआ, आनंद ! विजय !! आनंद ! विजय !! ॥ ११ ॥

---

१ "पाताल"=अमेरिका-लेखक ।

जैनाचार्य १००८ श्रीमद्विजयानन्दसूरि (श्रीआत्मारामजी) महाराजके मुख्य शिष्य

## १०८ श्रीमान् श्रीलक्ष्मीविजयजी महाराज

मेडता (मारवाड) के वासिंदे पुष्करणा ब्राह्मण. स्वर्गवास १९४० पाली (मारवाड).



मुनिमहाराज श्रीहर्षविजयजी, आचार्यमहाराज श्रीविजयकमलसूरिजी, श्रीहंसविजयजी महाराजजी के गुरुदेव; संघाडा के सर्व साधुओं के आद्य विद्यागुरु.

# गुरु स्तुति

( लेखक-श्रीयुत सेठ कन्हैयालालजी जैन, "जैन कवि" आनरेरी मेजिस्ट्रेट, कस्तला )

( संगीत मिश्रित काव्य । )

पूज्य गुरु विजयानंद ! तुम को लाखों प्रणाम । तुम को०

नभ में घोर तिमिर था छाया,
फैली थी मिथ्यातम माया;
सघन घनों की काली काया,
सहसा सूर्य सहस्रों प्रगटे नव छवि धाम । तुम को० ॥ १ ॥

तीव्र तेज जगती पर जागा,
मिथ्या नैश अंध-तम भागा;
पक्षी गण ने स्वागत-गा, गा,
कलरव से अभिनंदित तुम को किया सुख-धाम । तुम को० ॥ २ ॥

कल कोकिल ने कलित गान से,
देव-वधू ने सरस तान से;
अखिल प्रकृति ने स्नेह ध्वान से,
तुम्हें किया आह्वान कि 'प्रगटो' आत्माराम । तुम को० ॥ ३ ॥

धारा जन्म, जगत-दुःख टारा,
जैन जाति का पतन निवारा;
बही स्नेह की मधु-रस-धारा,
प्रेम-पयस्विनि प्रगटी डूबे पाप ताप दुष्काम । तुम को० ॥ ४ ॥

जग से अत्याचार मिटाये,
मिथ्या पापाचार भगाये;
विजयी विजयानंद कहाये,
जैन–जाति–जय–गान जगत में हुआ सब ठाम । तुम को० ॥ ५ ॥

'आत्माराम' अमित गुणधारी,
'विजयानंद' विश्व जयकारी;
जय गुंजित थी वसुधा सारी,
अमेरिका तक पहुंचा था जयघोष ललाम । तुम को० ॥ ६ ॥

विभु नयनों में विधु-विलास था,
अधरों पर मृद मंद हास था;
विश्व-विमोहक मुखाभास था,
उन्नत देह, उदारमना मुद मंगल–धाम । तुम को० ॥ ७ ॥

सत्य अहिंसा–ध्वज फहराया,
सुखद वीर संदेश सुनाया;
सोतों को झकझोर जगाया,
जैन सिंह जागे, वादी भागे अविराम । तुम को० ॥ ८ ॥

निर्मल थे गंगाजल से तुम,
विस्तृत उच्च हिमाचल से तुम;
पावन नीलनभांचल से तुम,
तुम में जल-स्थल-गिरि-नभ-छवि छाई सुखधाम । तुम को० ॥ ९ ॥

विश्व–प्रेम–पय–धार तुम्हीं थे,
इस संसृति के सार तुम्हीं थे;
हम सब के आधार तुम्हीं थे,
जय हो प्रभु विजयानन्द गुरुवर आत्माराम । तुम को० ॥ १० ॥



[ उपकेशगच्छीय मुनि श्री ज्ञानसुन्दर ]

स्वर्गस्थ पूज्याचार्य भगवान् का सर्वांश जीवन तो वही भाग्यशाली कह सक्ते है कि जिन्हों ने आचार्यदेव का दर्शन कर अपने नेत्रों को पवित्र, उपदेश श्रवण कर कानों को कृतार्थ और चरणों का स्पर्श कर शरीर को सार्थक बनाया हों; क्यों कि परोक्ष की बजाय प्रत्यक्ष और अनुमानकी अपेक्षा अनुभव बलवान होता हैं। फिर भी बड़े बड़े विद्वानों के सामने मेरा कहना तो मात्र सूर्य के सामने दीपक देखाना सदृश केवल हाँसी का पात्र के सिवाय ओर हो ही क्या सक्ता है ? तथापि आन्तरिक भक्ति एवं श्रद्धा की विजली इतनी जबर्दस्त होती हैं कि जिसकों मनुष्य तो क्या पर पशु-पक्षी भी रोक नहीं सक्ते हैं। अतएव अपनी तोतली भाषा से चू-चू कर अपने मनोगत भावों को प्रदर्शित करके कृतार्थ बन ही जाते है। इस हालत में मैं पूज्य गुरुदेव की शताब्दि के समय मेरे हृदय के उमंग को कैसे रोक सक्ता हूँ ? कदापि नहीं। अतएव पूज्याचार्य भगवान् की पवित्र सेवा में फूटे-तूटे दो शब्दोंद्वारा विनय-भक्तिपूर्वक श्रद्धाञ्जलि अर्पण करना मैं मेरा खास कर्त्तव्य समझता हूँ।

आज स्वर्गस्थाचार्य प्रवर का स्थूल देह भले हमारे सामने न हो पर आपश्री का हम लोगों पर किया हुआ असिम अलौकिक उपकाररूपी सूक्ष्म देह हमारे हृदयकमल को प्रफुल्लित अवश्य कर रहा हैं इतना ही नहीं पर आपश्री के नाम मात्र से मन आह्लाद और नेत्रों की पुतलियों नृत्य करने लग जाती है।

पूज्यवर! आपने जैसे वीर क्षत्री कुल में (वि. सं. १८९३) अवतार धारण कर वीरता का परिचय दिया वैसे ही धर्मवीर हो कर अपनी वीरता को सार्थक किया। आपश्री



मुनि श्री ज्ञानसुन्दर

जैनेतर धर्म में जन्म लेकर भी सत्यप्रिय थे कि अपनी किशोर वय में ही मायावी संसार का त्याग कर जैन-धर्म (स्थानक० वि० सं. १९१०) में दीक्षित हुए।

हे ज्ञानसागर! आपश्री की जैसे तर्कशक्ति और संशोधनबुद्धि अपार थी वैसे ही आप निडर भी थे। आप गड़री प्रवाह में रहते हुए भी एक सच्चे शेर थे। आप गतानुगति के उपासक नहीं पर जैन जैनेतर शास्त्रों के पूर्ण मर्मज्ञ भी थे, जिसका ही शुभ परिणाम है कि वीस वर्षों के सज्जड़ संस्कारों का संशोधन के पश्चात् स्थानकवासी मत का परित्याग कर आप ने १८ साधुओं के साथ संवेग पक्षी जैन दीक्षा का स्वीकार कीया और जनता को बतला दिया कि सत्य इसका नाम होता है।

हे धर्मप्रचारक वीर! यों तो आप अपने चरणकमलों का स्पर्श से कई प्रान्तों की भूमि को पवित्र कर हजारों अबोध प्राणियों का उद्धार किया पर विशेष जननी जन्मभूमि का उद्धार करने में विशेष नामना हासल की कि पंजाब जैसे वीर प्रदेश में मूर्त्तिपूजक जैन समाज का सूर्य अस्ताचल की ओर प्रस्थान कर रहा था उस समय आप अनेक कठिनाइयां का सामना करते हुए भी प्रचण्ड प्रकाश की किरणें चारों ओर प्रसरित कर दी, इसलिये यह कहना अतिशयोक्ति न होगा कि उस रूढ़िवाद के जमाना में आप एक सच्चे सुधारक एवं धर्मप्रचारक थे।

हे करुणासिन्धु! आपश्रीमानों ने अनेक स्थानों एवं अनेक वादियों के साथ शान्तिपूर्वक शास्त्रार्थ कर जैन धर्म का झंडा फरहाया जिसका ही मधुर फल है कि आज पंजाब प्रान्त में उच्चे उच्चे सिक्खरवाले जैन मन्दिर और उनके हजारों विद्वान भक्त विद्यमान हैं।

हे कृपानिधि! आपश्री ने हम पामर प्राणियों के लिये अनेक ग्रन्थों का निर्माण, कई मन्दिर मूर्त्तियों की अञ्जनशलाका-प्रतिष्ठाएँ, ज्ञानभण्डार और विद्याप्रचार करवाके कम उपकार नहीं किया है कि जिसको हम किसी हालत में भूल सके? इतना ही नहीं पर भारत में रहकर अमेरिका तक जैन धर्म का संदेश पहुँचा दिया कि आज यूरोप, अमेरिका और जर्मन जैसे

प्रदेशों में जो विद्वान् जैन धर्म के विषय अनेक कल्पनाएँ कर भ्रमित हो रहे थे वे जैनधर्म का सत्य स्वरूप को जान कर सेंकड़ो विद्वान जैनधर्म प्रति सहानुभूति प्रदर्शित कर रहे है इतना ही नहीं पर कई यूरोपियन तो जैनधर्म स्वीकार कर नियम—व्रत भी पालन करने लग गये हैं। चिकागो शहर में जो गान्धी सोसायटी ने जो जैनधर्म का प्रचार किया है यह सब आप की असीम कृपा का ही प्रभाव है। इस महान् उपकार के बदले में हम लोग क्या कर सक्ते है अर्थात् जितना करे उतना थोड़ा में थोड़ा ही है।

हे पूज्यपाद ! आपश्री ने केवल पंजाब का उद्धार कर पंजाबकेसरी पद पाया वैसे मरुधर का भी उद्धार आप ने ही किया है क्यों कि आप ने मरुधर में पदार्पण किया उसके पूर्व मारवाड़ प्रान्त में मूर्तिपूजक समाज नाम मात्र का ही रह गया था। मूर्ति नहीं माननेवालों की चारों ओर प्रबलता ने अपना अड्डा जमा रखा था। रहासहा मूर्तिपूजक समाज का आचारव्यवहार, क्रियाकाण्ड और संस्कारों में कई प्रकार का परावर्तन होने लग गया था पर आप श्रीमान ने वि. सं. १९३४ का चातुर्मास मारवाड की मुख्य राजधानी जोधपुर में किया और जनता को सच्चा उपदेशरूपी अमृत पान कराया जिस से जोधपुर में १०० घर मूर्तिपूजकों के माने जाते थे एक ही चातुर्मास में ५०० घर बन गये। इसीप्रकार आप मारवाड़ के छोटे—बड़े ग्रामों में भ्रमण कर जो अनभिज्ञ एवं अबोध लोग मिथ्या उपदेश के कारण भ्रम में पड़ गये थे उन का भी आप ने उद्धार किया। आज मारवाड़ के शहरों में ही नहीं पर छोटे—बड़े ग्रामों में भी जैन मूर्तिपूजक समाज दृष्टिगोचर हो रही है यह आपश्री के जबर्दस्त उपदेश का ही प्रभाव है।

हे धर्मोद्धारक ! जिन जैन मन्दिरों की घोर आशातना हो रही थी, जैन ज्ञानभण्डार चार दीवालों के बिच सड़ रहे थे पर आपश्री के पूर्ण परिश्रम और प्रयत्न के कारण मन्दिरों की आशातना दूर हुई, ज्ञानभण्डार प्रकाश में आये, जीर्ण मन्दिरों का उद्धार, नये मन्दिरों का निर्माण, अनेक लायब्रेरियों, पुस्तक प्रचार मण्डलादि कार्य हुआ। इस महान् उपकार का बदला तो हम किसी हालत में दे ही नहीं सक्ते है पर मारवाड़ी जैन समाज आप को धर्मोद्धारक एवं मरूधर—केसरी कहें तो कोई अधिकताई की बात नहीं है। हे प्राणेश ! उसमें यह दास भी एक है कि विनय, भक्ति और श्रद्धापूर्वक श्रद्धाञ्जलि आपश्री के चरणकमलों में अर्पण करता हैं।

# पल्लीवाल गच्छ पट्टावली

लेखक साहित्यप्रेमी अगरचंद नाहटा

**इतिहास की उपयोगिता**—बहुत प्राचीन काल से है—कल्पसूत्र× में भद्रबाहुस्वामी ने चार वेदों के पश्चात् पांचमा इतिहास का उल्लेख किया है इससे इतिहास की उपयोगिता प्राचीन काल में भी उल्लेखनीय थी, यह स्पष्ट है।

**इतिहास की महिमा**—राजतरङ्गिणी के ( हिन्दी अनुवाद ) प्रस्तावना में पं. नंदकिशोरजी शर्म्मा इतिहास की महिमा का क्या ही सुन्दर वर्णन करते हैं:—

" इतिहास से ही देश का अस्तित्व, गौरव, आचार, प्रकृति, विचार, धर्म आदि जाना जाता है। इतिहास देखकर ही राजा प्रजापालन में उत्तम रूप से समर्थ होता है। मंत्रीवर्ग उदार सन्मति देने की क्षमता रख सकते हैं। प्रजा निज २ धर्म्म में रत होकर अपने कर्त्तव्य को पहिचानने लगती है। इतिहास बिगड़ी अवस्थावालों के ( उन्नत ) बनने का सोपान है और बने हुओं के देदीप्यमान होने का सामान है। मनुष्य योगबल की तरह इतिहास से भी मालूम कर सकता है कि हम क्या थे और क्या हो गये, तथा आगे को कैसे हो जाँयगे ? इतिहास लक्ष्मीमद से अन्धों की आँखें खोलने को ज्ञानाञ्जनशलाका है। इतिहास राज—सन्निपात घोर निद्रा में सोते हुओं को चैतन्य करानेवाला चंद्रोदय रस है। इतिहास विषय विष-विशूचिका से बेचैनों को बचानेवाला राजवैद्य है। इतिहास हुकूमत के घमण्ड में मृत्यु को भूले हुओं को स्वर्ग नरक का भान—चित्र दिखलानेवाला विश्वकर्मा है। इतिहास उत्कोच (घूस) खानेवाले मोटे बिलाव राजकर्म्मचारियों को यमलोक के कुत्तों से डरपानेवाला कालभैरव है।

× जीवणगमणुपत्तेरिउवेय जउवेय सामवेय अथव्वणवेय **इतिहासपंचमाणं** ( कल्पसूत्र )

इतिहास प्रजा–पीडन करनेवाले अन्यायी राजाओं को त्रिशूल दिखाकर धमकानेवाला महारुद्र है। इतिहास बुद्धिमान राजाओं को सुमार्ग पर चलानेवाला सद्गुरु है। इतिहास राजनीति-विशारदो का जीवन है। पुरातत्त्ववेत्ताओं का सर्वस्व है। कवियों की चातुरी का मूलाधार है। अच्छे राजाओं की कीर्त्तिचंद्रिका का चंद्रमा है। इतिहास कालघटा के अन्धकार में छुपे हुए नररत्नों के चरित्रों को दिखानेवाला सूर्य है। अधिक क्या? इतिहास एक अगणित प्रभाव रखनेवाला अनुपम चिन्तामणि रत्न है।"

जैन इतिहास के उल्लेखनीय अङ्गों में पट्टावलियों का स्थान बहुत ही महत्त्व का है। इसीलिये उनका प्रकाशन नितान्त उपयोगी और परमावश्यक माना जाता है, पर अद्यावधि प्रकाशित पट्टावलीयों की संख्या नगण्य है। श्वेताम्बर समाज में ८४ गच्छों के नाम सुप्रसिद्ध हैं पर पट्टावलीयों या आचार्यपरम्परा मात्र विद्यमान ४–५ गच्छों+ और उनकी शाखाओं की ही प्रकाशित हुई हैं। हाँ, काल की विषमतावश सब गच्छवालों की पट्टावलियों का उपलब्ध होना असंभव हैं पर अभीतक खोजशोध भी यथेष्ट नहीं हुई, तो यह दोष किसे दें?

प्रस्तुन ' पल्लीवाल गच्छ पट्टावली ' अप्रकाशित पट्टावलीयों में से एक है। बीकानेर (बड़ा उपाश्रय) बृहत् ज्ञानभंडार की सूचि करते समय एक गुटकाकार पुस्तक में यह पट्टावली उपलब्ध हुई थी। यह गुटका उसी गच्छ के यतिओं का लिखा हुआ है। (पट्टावली–लेखन–प्रशस्ति इसी पट्टावली के अन्त में दे दी गई है) इसी गुटके से तद्वत् नकल कर के इस लेख के साथ प्रकाशित की जाती है।

इस गच्छ का सम्बन्ध पल्लीवाल ज्ञाति और पाली (जोधपुर राज्य में) नगर से सविशेष जाना जाता है, अतः पल्लीवाल ज्ञाति के विषय में विचार–विमर्श करने की इच्छा थी, पर विद्वद् मुनिवर्य दर्शनविजयजी से ज्ञात हुआ कि वे शीघ्र ही " पल्लीवाल जाति का इतिहास " हिन्दी में प्रकाशित करनेवाले हैं, अतः उसके प्रकाशन के पश्चात् ही इस विषय में लिखना उचित समझकर प्रस्तुत पट्टावली के सम्बंधी ही ' विशेष ज्ञातव्य ' पीछे लिखा गया है।

१८ वीं शताब्दि के पूर्वार्द्ध तक इस गच्छ की आचार्यपरम्परा अविच्छिन्न चलती रही है (और १९ वीं शताब्दि के शेषार्द्ध में महेश्वरसूरिजी के बाद अजितदेवसूरिजी× से गच्छभेद, और ' क्रियाउद्धार ' का उल्लेख प्रस्तुत पट्टावली में पाया जाता है) पर इस के बाद का इति-

---

+ १ खरतर, २ तपा, ३ अंचल, ४ उपकेश, ५ नागौरीतपा (पायचंदीय) गच्छ।

× अजितदेवसूरिजी के पट्टधर कौन हुए यह भी अज्ञात है।

हास अज्ञात है। पुरातत्त्ववित् सविशेष ज्ञातव्य प्रकट करने की कृपा करें और इसी प्रकार अन्य प्रकाशित पट्टावलीयों की खोजशोध कर साहित्यप्रेमी शीघ्र प्रकट करें यही निवेदन है।

## पल्लीवाल गच्छ पट्टावली

प्रथम २४ तीर्थंकरों और ११ गणधरों के नाम लिखकर आगे पट्टानुक्रम इसप्रकार लिखा है:—

(१) श्री स्वामी महावीर जी रै पाटि श्री सुधर्म्म १

(२) तिण पट्टे श्री जंबूस्वामी २

(३) तत्पट्टे श्री प्रभवस्वामी ३

(४) तत्पट्टे श्री शय्यंभवसूरि ४

(५) तत्पट्टे श्री जसोभद्रसूरि ५

(६) तत्पट्टे श्री संभूतविजय ६

(७) तत्पट्टे श्री भद्रबाहु ७

(८) तत्पट्टे, तिण महैं भद्रबाहु री शाखा न वधी, श्री थूलिभद्र ८

(९) तत्पट्टे श्री सुहस्तिसूरि, २ काकंद्याकोटि सूरिमंत्र जाप्यां चात् कोटिक गण। तिहाँ रै पाटि सुप्रतिबंध ९ तियां रै गुरुभाइ सु तिणरा शिष्य दोइ, विज्जाहरी १ उच्चनागरी २ सुप्रतिबधपाटि ९ तिणरी शाखा २ तिणांरा नाम मझिमिला १ वयरी २।

(१०) वयरी रै पाटै श्री इंद्रदिन सूरि पाटि १०

(११) तत्पट्टे श्री आर्यदिन्नसूरि पाटि ११

(१२) तत्पट्टे श्री सिंहगिरिसूरि पाटि १२

(१३) तत्पट्टे श्रीवयरस्वामि पाटि १३

(१४) तत्पट्टे तिणरी शाख २ तिणां रा नाम प्रथम श्री वयरसेन पाटि १४ बीजो श्री पद्म २ तिणरी नास्ति। तीजो श्री रथसूरि पाटि श्री पुसिगीर री शाखा बीजी वयरसेन पाटि १४

(१५) तत्पट्टे श्री चंद्रसूरि पाट १५ संवत् १३० चंद्रसूरि

+(१६) संवत १९१ (१६१) श्री शांतिसूरि थाप्या पट्टे १६. श्री संवत १८० स्वर्गे श्री शांतिसूरि

+ यहां से शेष तक ७ नाम ही रूढ़ हो गये देखे जाते हैं:-१ शांतिसूरि, २ यशोदेवसूरि, ३ नन्नसूरि, ४ उद्योतनसूरि, ५ महेश्वरसूरि, ६ अभयदेवसूरि, ७ आमदेवसूरि। ऐसे ही खरतरगच्छ में चंद्रसूरि, वायड



डॉ. मंगलदेव शास्त्री M. A. PH. D.

बनारस.

[पृ० १८०.



श्री अगरचंद नाहटा, बीकानेर.

[पृ. १८२.



मथुरादास जैन

[पृ. १२५



पंडित श्री माधवानन्द शास्त्री

[पृ. २०६, २०८.

पाटि १६ तिणरै शिष्य ८ तिहांरा नाम श्री महेन्द्रसूरि १ तिणथी मथुरावालगच्छ, श्री शालिगसूरि—श्री पुरवालगच्छ, श्री देवेन्द्रसूरि—संडेलवालगच्छ, श्री आदित्यसूरि—सोझितवालगच्छ, श्री हरिभद्रसूरि मंडोवरागच्छ, श्री विमलसूरि—पत्तनवालगच्छ, श्री वर्द्धमानसूरि—भरवछेवालगच्छ ७ श्री मूल पाटे श्री

(१७) जसोदेवसूरि पाटि १७ संवत ३२९ वर्षे वैशाख सुदि ५ प्रल्हादि प्रतिबोधिता '**श्री पलिवालगच्छ थापना**' संवत् ३९० (?) स्वर्ग

(१८) श्री नन्नसूरि पाटि १८ संवत ३५६ स्वर्ग

(१९) श्री उजोअणसूरि पाट १९ संवत ४०० स्वर्ग

(२०) श्री महेश्वरसूरि पाटि २० संवत ४२४ स्वर्ग

(२१) श्री अभयदेवसूरि पाटि २१ संवत ४५० वर्षे स्वर्ग

(२२) श्री आमदेवसूरि पाटि २२ संवत ४५६ स्वर्ग

(२३) श्री शांतिसूरि पाटि २३ संवत ४५(९ ?)५ स्वर्ग

(२४) श्री जम्योदेवसूरि पाटि २४ संवत ५३४ स्वर्ग

(२५) श्री नन्नसूरि पाटि २५ संवत ५७० स्वर्ग

(२६) श्री उजोअणसूरि पाटि २६ संवत ६१६ स्वर्ग

(२७) श्री महेश्वरसूरि पाटि २७ संवत ६४० स्वर्ग

(२८) श्री अभयदेवसूरि पाटि २८ संवत ६८१ स्वर्ग

(२९) श्री आमदेवसूरि पाटि २९ संवत ७३२ स्वर्ग

(३०) श्री शांतिसूरि पाटि ३० संवत ७६८ स्वर्ग

(३१) श्री जस्योदेवसूरि पाटि ३१ संवत ७९५ स्वर्ग

(३२) श्री नन्नसूरि पाटि ३२ संवत ८३१ स्वर्ग

(३३) श्री उजोयणसूरि पाटि ३३ संवत ८७२ स्वर्ग

(३४) श्री महेश्वरसूरि पाटि ३४ संवत ९२१ स्वर्ग

---

में जिनदत्तसूरि और उपकेश गच्छ में भी कई नाम रूढ़ पाये जाते हैं। उपकेशगच्छ के रूढ़ नाम यथा:— १ रत्नप्रभ, २ यक्षदेव, ३ कक्क, ४ देवगुप्त, ५ सिद्ध इनमें से ३५ पाट के बाद रत्नप्रभ और यक्षदेव नाम निकाल दिये गये।

(३५) श्री अभयदेवसूरि पाटि ३५ संवत ९७२ स्वर्ग
(३६) श्री आमदेवसूरि पाटि ३६ संवत ९९९ स्वर्ग
(३७) श्री शांतिसूरि पाटि ३७ संवत १०३१ स्वर्ग
(३८) श्री जस्योदेवसूरि पाटि ३८ संवत १०७० स्वर्ग
(३९) श्री नन्नसूरि पाटि ३९ संवत १०९८ स्वर्ग
(४०) श्री उज्जोयणसूरि पाटि ४० संवत ११२३ स्वर्ग
(४१) श्री महेश्वरसूरि पाटि ४१ संवत ११४५ स्वर्ग
(४२) श्री अभयदेवसूरि पाटि ४२ ( संवत ) श्री **मलधार** श्री अभयदेवसूरि आवि मिल्या ता पछै अजितदेव टांमि श्री अभयदेवसूरि कहांणां पाटि ४२ संवत ११६९ स्वर्ग
(४३) श्री आमदेवसूरि पाटि ४३ संवत ११९९ स्वर्ग
(४४) श्री शांतिसूरि पाटि ४४ संवत १२२४ स्वर्ग
(४५) श्री जसोदेवसूरि पाटि ४५ संवत १२३४ स्वर्ग
(४६) श्री नन्नसूरि पाटि ४६ संवत १२३९ स्वर्ग
(४७) श्री उज्जोयणसूरि पाटि ४७ संवत १२४३ स्वर्ग
(४८) श्री महेश्वरसूरि पाटि ४८ संवत १२७४ स्वर्ग
(४९) श्री अभयदेवसूरि पाटि ४९ संवत १३२१ स्वर्ग
(५०) श्री आमदेवसूरि पाटि (५०) संवत १३७४ स्वर्ग
(५१) श्री शांतिसूरि पाटि ५१ संवत १४४८ स्वर्ग
(५२) श्री जसोदेवसूरि पाटि ५२ संवत १४८८ स्वर्ग
(५३) श्री नन्नसूरि पाटि ५३ संवत १५३२ स्वर्ग
(५४) श्री उज्जोयणसूरि पाटि ५४ संवत १५७२ स्वर्ग
(५५) श्री महेश्वरसूरि पाटि ५५ संवत १५९९ स्वर्ग
(५६) श्री अभयदेवसूरि पाटि ५६ नवी गच्छ+ थापना कीधी गुरां सा ( **थे** ) **क्लेस कीधो,** कोटि द्रंप करि **क्रियाउद्धार** कीधो संवत १५९५ (?) स्वर्ग

+ इसी गुटके में अन्यत्र सं. १५९५ में गच्छभेद हुआ लिखा है, यह गच्छभेद अजितदेवसूरि से हुआ ज्ञात होता है ।

(५७) श्री आमदेवसूरि× पाटि ५७ संवत १६३४ स्वर्ग
(५८) श्री शान्तिसूरि पाटि ५८ संवत १६६१ स्वर्ग
(५९) श्री जस्योदेवसूरि पाटि ५९ संवत १६९२ स्वर्ग
(६०) श्री नन्नसूरि पाटि ६० संवत १७१८ स्वर्ग
(६१) श्री विद्यमान भट्टा(रक) श्री उजोअणसूरि+ पाटि ६१ संवत १६८७ वाचकपदं संवत १७२८ जेष्ट सुदि १२ वार शनि दिने सूरिपदं विद्यमान विजयराज्ये।

( सं० १७३४ स्वर्ग )

**लेखन प्रशस्ति**–संवत १७२८ वरषे श्री शालिवाहनराज्ये शाके १५९३ प्रवर्त्तमाने श्री भाद्रपद मास शुभ शुक्लपक्षे नवमी ९ दिने वार शनि दिने श्रीमत् पल्लिकीयगच्छे भट्टा. श्री शांतिसूरि तत्पट्टे भ. श्री श्री ७ जस्योदेवसूरि संताने श्री श्री उपाध्याय श्री महेन्द्रसागर तच्छिष्य मु. श्री जयसागर शिष्य चेला परमसागर वाचनार्थे श्री गुरां री पट्टावली लिख्यतं ॥ श्री ॥

**विशेष ज्ञातव्य**–श्वेताम्बर समाज में दो तीर्थंकरों की परम्परा अद्यावधि चली आती है। १ पार्श्वनाथ, २ महावीर। भगवान महावीर देव की विद्यमानता में प्रभु पार्श्वनाथजी के सन्तानीय केशी गणधर की विद्यमानता के प्रमाण श्वे. मूल आगमो में पाये जाते हैं। यद्यपि केशी के अतिरिक्त और भी कई मुनिराज पार्श्वनाथ सन्तानीय उस समय विद्यमान थे और उनका उल्लेख अंग सूत्रों में कई जगह प्राप्त है तथापि केशी मुख्य और प्रभावक थे। उनकी परंपरा आज तक भी चली आरही है इस लिये वे यहां उल्लेखनीय है। इस परम्परा के छठे पट्टधर रत्नप्रभसूरिजी नामक आचार्य बहुत प्रभावशाली हो गये हैं। कहा जाता है कि ओशीया ( उपकेश ) नगरी में वीर निर्वाण संवत् ७० के बाद १८०००० क्षत्रियपुत्रों को उपदेश देकर जैन धर्मी आप ने ही बनाये, और वहां से उपकेश नामक वंश चला* जो आज भी ओसवाल ज्ञाति के नाम से सर्वत्र सुप्रसिद्ध है। इस महत्त्वपूर्ण कार्य के लिये उनका नाम सदा चिरस्मरणीय रहेगा। अस्तु

× इनका ( आमदेवसूरि छंद ) १ छंद भी उक्त गुटके में है पर वह अशुद्ध होने से प्रकाशित नहीं किया गया।

+ प्रस्तुत पट्टावली की प्रति जिस गुटके से नकल की गई है वह गुटकाकार प्रति सं. १७१७ से लेकर सं. १७३४ के मिगसर तक भिन्न २ समय में कई लेखकोंद्वारा लिखा गया है अतः शेष लेखक ने उजोअणसूरि का स्वर्ग सं. १७३४ का लिखा है। इनके बाद पट्टधर कौनसे २ आचार्य हुए इसके लिये प्रमाणों का अभाव है।

* हिमवंत थेरावली का अनुवाद ( वीर निर्वाण संवत् और जैन कालगणना ), एवं विशेष ज्ञातव्य जैनजाति महोदय में देखें।

पार्श्वनाथजी के परम्परा के पट्टधर आचार्यों के नाम और विशेष परिचय " पट्टावली समुच्चय " में प्रकाशित ' उपकेश गच्छ पट्टावली ' और ' जैन जाति महोदय " नामक ग्रन्थ से जानना चाहिये ।

अब महावीर परम्परा पर संक्षिप्त विचार किया जाता है ।

एक उपकेश गच्छ को छोड़कर अवशेष सारे गच्छवालों ने अपनी परम्परा भगवान महावीर से मिलान की है लेकिन पहले के जमाने में लिखने की अपेक्षा स्मृति के आधार पर ही अधिक कार्य चलता था । इस से भिन्न २ पट्टावलीयों में जिसे जो जो स्मरण था लिखते गये । अतएव अनेक पाठान्तर और वैषम्य बढ़ते ही चले तो भी श्वेताम्बर समाज के पट्टधर आचार्यों की परम्परा वीर निर्वाण से लगभग १००० वर्ष तक की व्यवस्थित रूप से उपलब्ध+ है उसके बाद अनेक कारणों से पट्टधर आचार्यों का इतिहास व्यवस्थित न रह सका । जिसके फलस्वरूप प्रायः सभी गच्छवालों की पट्टावलीयो में मध्यकालीन आचार्यों के जन्म, दीक्षा, पदप्रतिष्ठा, स्वर्गवास संवत नहीं पाये जाते । इतना ही नहीं उस समय के इतिहास पर दृष्टि डालने से यह भी ज्ञात होता है कि कई असंभव और असम्बंधित बातों का भी पट्टावलीयों मे संमिश्रण हो चुका है । लेकिन इन सब पर विचार करने का न तो इस लेख का उद्देश्य ही है, न उतनी साधन सामग्री उपलब्ध और अवकाश है । अतः प्रस्तुत पट्टावली सम्बन्धी ही कई आवश्यक बातें लिख देता हूं ।

१ इस पट्टावली में प्रथम पट्टधर आचार्य का नाम सुधर्मा का है तब अन्य कइ पट्टावलीयों में गौतमस्वामी का नाम प्रथम नम्बर में है ।

यद्यपि भगवान महावीर के निर्वाण समय से गौतमस्वामी के निर्वाण में १२ वर्ष का अन्तर है तथापि महावीर निर्वाण के रात्रिको ही उन्हें केवलज्ञान उत्पन्न हो गया था, अतः गच्छ व्यवस्था सारी सुधर्मास्वामी करते थे इससे उनका नाम कइ पट्टावलीयों में नहीं रखा गया और उनका १२ वर्ष का समय भी सुधर्मास्वामी के युगप्रधानत्व काल में मिला दिया गया है ।

२ स्थूलिभद्रजी के पाट पर कइ पट्टावलीयों में आर्य महागिरिजी का नाम है लेकिन इस पट्टावली में उन का नाम न हो कर स्थूलिभद्रजी के बाद उनके शिष्य आर्य सुहस्ती सूरिजी का नाम दिया गया है

---

+ देवर्द्धिगणि क्षमाश्रमण तक की आचार्य और युगप्रधान परम्परा जो कि कल्पसूत्र और नंदीसूत्र में पाइ जाती हैं । देखें पट्टावली समुच्चय ।

वास्तव में आर्य महागिरिजी का नाम अवश्य होना चाहिये क्योंकि उनका युगप्रधानत्व काल भी ३० वर्ष का है लेकिन उन के नाम न देने का कारण यह है कि:–(१) उन्हो नें अपनी विद्यमानता में ही अपना साधु समुदाय आर्य सुहस्तीजी को सुपुर्द कर दिया था और आप गच्छ की निश्रा में रहते हुए भी जिनकल्प का अनुकरण करते थे। गण समर्पण के साथ ही उन्हो नें युगप्रधान पद भी आर्य सुहस्ती को समर्पण कर दिया था इसीसे पीछे के पट्टावली-कारों ने उनका नाम न देकर क्रमिक नम्बर में आर्य सुहस्ती का ही नाम रखा।

(२) दूसरा कारण यह भी हो सकता है कि परम्परा नामानुक्रम दो प्रकार से लिखा जाता है: (१) युगप्रधान नामानुक्रम (२) गुरुशिष्य नामानुक्रम। आर्य महागिरि और आर्य सुहस्ती दोनों स्थूलिभद्रजी के ही शिष्य थे अतः गुरुशिष्य सम्बंध से दोनों का नम्बर एक ही होता है, और युगप्रधान नामानुक्रम से भिन्न २ नम्बर दिये जाते हैं पर इस पट्टावली में दोनों प्रकार देखे जाते हैं; जैसे:–संभूतिविजयजी के पश्चात् भद्रबाहुस्वामी का नम्बर भिन्न दे दिया है।

(३) प्रस्तुत पट्टावली के नं. १४ तक के आचार्यों के नामानुक्रम देवर्द्धि क्षमाश्रमणजी की गुर्वावली के अनुसार ही हैं लेकिन नम्बरों में कइ नाम कम कर दिये हैं। वास्तव में यहां तक का संशोधित पट्टानुक्रम इस प्रकार होना चाहिये:—

| | | | युगप्रधानत्व काल | निर्वाण काल | |
|---|---|---|---|---|---|
| | १ | आर्य सुधर्मा | १२+८=२० | वीरात् २० | |
| | २ | ,, जंबू | ४४ | ६४ | |
| | ३ | ,, प्रभव | ११ | ७५ | |
| | ४ | ,, शय्यंभव | २३ | ९८ | |
| | ५ | ,, यशोभद्र | ५० | १४८ | |
| | ६ | ,, संभूतिविजय | ८ | १५६ | |
| ७ | ७ | ,, भद्रबाहु | १४ | १७० | |
| | ८ | ,, स्थूलभद्र | ४५ | २१५ | |
| ८ | ९ | ,, महागिरि | ३० | २४५ | |
| | १० | ,, सुहस्ती | ४६ | २९१ | कोटिकगण |
| ९ | ११ | ,, सुस्थित | | | |
| | १२ | ,, सुप्रतिबद्ध | | | |
| १० | १३ | ,, इंद्रदिन्न | | | |

